तीया तरन तेज मोपै सह्यो न जाय जब मैं तजूंगी प्राण फिर क्या करोगे आय ॥ ३२ ॥

## राग धनाश्री।

हरिके संग मैं क्यों ना गई। हरिसंग जाती कंचन बन आती अब माटीके मोल भई ॥ बरजो न कोई इन दूतिनको जाती घेर मोहिं रोक लई। हरि बिछुरन इक मरन हमारा नई दासी संग प्रीति भई ॥ छल गयो काल बहुरि नाहिं आवें अपने हाथसे मैं बिदा दई। सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको पिछली प्रीति अब नई भई ॥ ३३ ॥

## राग बसन्त।

जा जा रे भँवरा दूर दूर । तेरो सो अंग रंग है उनको जिन मेरो चित कियो चूर चूर ॥ जबलग तरुन फूल महकत हैं तब-लग रहत हजूर जूर । सूरश्याम हरि मतलब मधुकर लेत कली-रस घूर घूर ॥ ३४ ॥

## राग बिहाग।

मधुकर श्याम हमारे चोर । मन हर लियो माधुरी मूरत निरख नयनकी कोर ॥ पकरेहुते आन उर अन्तर प्रेम प्रीतिके जोर। गये छुडाय तोर सब बन्धन देगये हँसन अकोर ॥ उचक परों जागत निशि बीते तारे गिनत भई भोर । सूरदास प्रभु हरि मन मेरो सर-बसलै गयो नन्दकिशोर ॥ ३५ ॥

## राग केदार।

नाहिंन रह्यो मनमें ठौर। नन्दनन्दन अछत कैसे आनिये उर और ॥ चलत चितवत दिवस जागत स्वप्न सोवत रात। हृदयते वह श्याम मूरत छिन न इत उत जात ॥ श्यामगात सरोज

आनन ललित गति मृदु हास सूर ऐसे रूप कारण मरत लोचन प्यास ॥ ३६ ॥

## राग सारंग।

बिन गोपाल वैरन भईं कुँजैं। तब ये लता लगत अति शीतल अब भईं विषम ज्वालकी पुंजैं ॥ वृथा वहत यमुना खग बोलत वृथा कमल फूलत अलिगुंजैं। सूरदास प्रभुको मग जोवत अँखियां भईं अरुण ज्यों गुंजैं ॥ ३७ ॥

## राग मलार।

निशिदिन बरसत नयन हमारे। सदा रहत पावसऋतु हमपर जबसों श्याम सिधारे ॥ अंजन थिर न रहत अँखियनमें कर कपोल भये कारे। कंचुकि पट सूखत नहिं कबहूँ उर बिच बहत पनारे ॥ आंसू सलिल भये पग थाके बहे जात सित तारे। सूरदास अब डूबत है ब्रज काहे न लेत उबारे ॥ ३८ ॥

हरि परदेश बहुत दिन लाये। कारीघटा देख बादरकी नयन नीर भर आये ॥ पालागों तुम बीर बटाऊ कौन देशते धाये। इतनी पतियाँ मोरी 'दीजो जहाँ श्याम घन छाये ॥ दादुर मोर पपीहा बोलैं सोवत मदन जगाये। सूरदास स्वामीके बिछुरे प्रीतम भये पराये ॥ ३९ ॥

## राग देश।

नाथ अनाथनकी सुध लीजे। तुम बिन दीन दुखित हैं गोपी वेगहि दर्शन दीजे ॥ नयनन जल भर आये हरि बिन ऊधोको पतियाँ लिख दीजे। सूरदास प्रभु आस मिलनकी अबकी बेर हरि आवन कीजे ॥ ४० ॥

## राग विहाग ।

पिया बिन नागिन कालंडी रात । कबहूँ यामिन होत जुन्हैया डस उलटी ह्वै जात ॥ यन्त्र न फुरत मन्त्र नहिं लागत आयु सिरानी जात । सूर श्याम बिन विकल विरहिनी मुर मुर लहरी खात ॥ ४१ ॥

## राग भैरव ।

अँखियाँ हरि दर्शनकी प्यासी । देख्यो चाहत कमल नयनको निशिदिन रहत उदासी ॥ केसर तिलक मोतिनकी माला वृन्दावनके बासी । नेह लगाय त्यागगये तृण सम डार गये गलफाँसी ॥ काहूके मनकी को जानत लोगनके मन हाँसी । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरश बिन लेहा करवटकाँसी ॥ ४२ ॥

## ठुमरी खम्माच ।

बतादे सखी कौन गली गये श्याम । रैनि दिवस मोहिं तलफत बीती बिसर गये धन धाम ॥ गोकुल ढूँढ़ वृन्दावन ढूंढ्यो मथुरामें होगई शाम ॥ ४३ ॥

## राग आसावरी ।

कहीं देखे री घनश्यामा ॥ मोरमुकुट पीतांबर सोहे कुण्डल झलके काना । सांवरी सूरत पर तिलक विराजे तिससों लगे मोरे प्राना ॥ बरसानेसों चली गुजरिया नन्दगामको जाना । आगे केशो धेनु चरावें लगे प्रेमके बाना ॥ सागर सूख कमल मुरझाना हंसा कियो पयाना । भौंरा रहगये प्रीतिके धोखे फेर मिलनको जाना ॥ वृन्दावनकी कुञ्जगलीमें नूपुर रुनझुन लाना । मीराबाईको दरशन दीजो ब्रज तज अनत न जाना ॥ ४४ ॥

कृपाकर दरशन दीजो हरी। नित प्रति ठाढ़ी अपने द्वारे निरखों पंथ खरी॥ छिन छिन अन्तर बाहर आवों शांत न होत घरी। विरहों अगिन रची प्रति रोमन हाहा दग्ध करी॥ तेरी लगन लगी मोरे अन्तर नाहिन जात जरी। दुनीदास प्रभु तुमरे दरश बिन लोटत धरणि परी॥ ४५॥

ऐसी है कोई सखी हमारी मेरे हरिजीको आन मिलावे री। तन मन धन मैं तिसपर वारूं जो इक पल नजरी आवे री॥ कर शृङ्गार मैं सेज बिछावों सो मोहिं कछु न सुहावे री। अहिनिशि या तनु संकट उपजे तलफत रैनि बिहावे री॥ क्या करूं मन कहूं न लागत मैं फिरतीहूं प्रेमप्यासी री। दुनीदास धीरज ना होवे बिन देखे अविनाशी री॥ ४६॥

सुन्दर श्याम देखन दी आशा नयनन बान परी। चार याम मोहिं तलफत बीते रहगइ एक घरी॥ भूषण बसन भवन नहिं भावे बिरह वियोग भरी। दया सखी अब वेग मिलो क्योंना हौं अकुलात खरी॥ ४७॥

## ठुमरी।

छतियाँ लेहु लगाय सजन अब मत तरसावो रे। तुम बिन तलफत प्राण हमारे नयनन सों बहे जलकी धारे बाढ़ी है तनु बिरह पीर सूरत दिखलावो रे। हरीचन्द पिया गिरिवरधारी पैयां परूं जाऊं बलिहारी अब जिया नहिं धरत धीर जलदी उठ धावो रे॥ ४८॥

## राग खमाच।

सजन मुखड़ा दिखलाजा रे। तेरे दरशनको तरसेहैं नयन बालेपनकी लागी लगन छूटत नाहीं करों कोटि यतन दिखलाजा सूरत मोहन जरा बँसिया बजाजा रे॥ ढूंढ फिरी सारा वन वन में

तऊ न पाय नन्दक नन्दन विरमाय राखे काहू सौतन रसिया माहाराजा रे ॥ लेकर भसम रमाई बदन सब छाँड़ उतारे भूषण वसन तेरे कारण मैं भई योगिन कुलकी तज लाजा रे ॥ जो कछु चूक परी हमपै अब माफ करो नँदके नन्दन श्रीधर पिया आजा जलदीसे मोहिं गरवा लगाजा रे ॥ ४९ ॥

## राग विहाग ।

मिलजाना हो प्यारे नन्दकिशोर । देख नजर भर घायल कीनो बांके नयनादी कोर ॥ तेरे दरश बिन फिरौं दिवानी ढूँढती चहुँ ओर । जानकीदास तुसीं देख हर्षां जैसे चन्द चकोर ॥ ५० ॥

## राग परज ।

कबलग तरसाये रहिये पलक ॥ नंदनन्दन व्रजराज साँवरो दरशन दीजे तनक तनक । बिन दरशन मोहिं नींद न आवे जबते सुनी मुरलीकी भनक ॥ श्यामसुन्दर बांकी माधुरी मूरत आउ मोरे अँगना छनक छनक । जानकीदास बसो जो दृगनमें कर राखों उर नयन पलक ॥ ५१ ॥

## राग खेमटा ।

रे निरमोही छवि दरशायजा । कान चातकी श्याम विरह घन मुरली मधुर सुनायजा ॥ ललित किशोरी नयन चकोरन श्रुति मुख चंद दिखायजा । भयो चहत यह प्राणबटोही रूसे पथिक मनायजा ॥ ५२ ॥

## राग वडहंस ।

विरहोंने नोकां झोकां वे लाइयां कौन असांवल रोके ॥ सो गल मेरी झोली पेंदी जो मैं कहिंदी लोके ॥ अजानी गल्ला वे असानूं तिखीयां नोक चभोके ॥ वंज वे राही वंज माही वल खडी

उडीकां वाटां ॥ मैं जातासी इशक सुखाला मुसकल इस दीयाँ घातां ॥ मुख देखन नू फिराँ दिवानी दर दर देंनीहां होके ॥ आंखीं माहीं गलबाहिं तुसाड़े अरज करां मैं खलोके ॥ इशक तुसाड़ेने घायल कीती एह गल आँखीं रोके ॥ सूरत सोहनी दसके मेराली तोई मनमोहके ॥ आपे टुम्ब जगायाई मैंनूं हँसके मुख दिखलाके ॥ जाँ मैं मोही ताँ तू छिप्या विरहोंनूँ मोड़भुवाके ॥ इस विरहों मैं बल बल कुट्ठी हसदाहैं पास खलोके । केदर कूकाँ कूक सुनावाँ लाया नेह मैं आपे ॥ जाँ मैं जग बिच रोशन होइयाँ रहन नदेदे मापे ॥ दुःखाँ सूलाँदा हार मैं पहिदा हत्थीं आप परोके ॥ मैं दरमाँदी दरश तेरे दी मुख दिखला इक बारी ॥ तैं मुख डिठियाँ सभ दुख जाँदे तू तबीब है भारी ॥ मुख देखन नू फिराँ दिवानी तैंड़ी सुहागन होके ॥ बखश रब्बा वे मैं अवगुणहारी तूही बखश अलाही ॥ एकोनजर तुसाड़ी काफी दुःख न रहिंदा काई ॥ बरकत नाल साहिब दे बुल्लिया देईं दीदार खलोके ॥ ५३ ॥

## राग पीलू ।

सुरतिया रे लागरही हरि सों । आवन कह गये अजहूँ न आये बीत गैयाँ बरसों ॥ यह तो जोबन चार दिहाड़े आज कल्ह परसों । अँबुआ मौले केसू फूले और फूली है सरसों ॥ ५४ ॥

## कवित्त ।

योग देन गयो हौं वियोग वारि वारिधिमें, बूड़त बच्यो हौं नाथ नारी नैन यूँ बहे ॥ गङ्गा हू सहस्र धारा अधिक सुधारा जान, वरषा न होय जो रहोगे गिरिहू गहे ॥ एतो जल भूमि न समाये कहूँ वारिधिमें, सुनी पै न अच्यो जात कान खोल हौं कहे ॥ कवि प्रहलाद जो मिलाप पाल बाँधो नाहिं, वटके वटूक पात साँवले भले रहे ॥ ५५ ॥

तऊन पाय नन्दक नन्दन बिरमाय राखे काहू सौतन रसिया माहाराजा रे ॥ लेकर भसम रमाई बदन सब छाँड़ उतारे भूपण वसन तेरे कारण मैं भई योगिन कुलकी तज लाजा रे ॥ जो कछु चूक परी हमपै अब माफ करो नँदके नन्दन श्रीधर पिया आजा जलदीसे मोहिं गरवा लगाजा रे ॥ ४९ ॥

## राग विहाग ।

मिलजाना हो प्यारे नन्दाकिशोर । देख नजर भर घायल कीनो बांके नयनादी कोर ॥ तेरे दरश बिन फिरों दिवानी ढूँढती चहुँ ओर । जानकीदास तुसीं देख हर्षां जैसे चन्द चकोर ॥ ५० ॥

## राग परज ।

कबलग तरसाये रहिये पलक ॥ नंदनन्दन ब्रजराज साँवरो दरशन दीजे तनक तनक । बिन दरशन मोहिं नींद न आवे जबते सुनी मुरलीकी भनक ॥ श्यामसुन्दर बांकी माधुरी मूरत आउ मोरे अँगना छनक छनक । जानकीदास वसो जो हगनमें कर राखों उर नयन पलक ॥ ५१ ॥

## राग खेमटा ।

रे निरमोही छबि दरशायजा । कान चातकी श्याम विरह घन मुरली मधुर सुनायजा ॥ ललित किशोरी नयन चकोरन द्युति मुख चंद दिखायजा । भयो चहत यह प्राणबटोही रूसे पथिक मनायजा ॥ ५२ ॥

## राग वडहंस ।

विरहोंने नोकां झोकां वे लाइयां कौन असांवल रोके ॥ सो गल मेरी झोली पैंदी जो मैं कहिंदी लोके ॥ अजानी गलला वे असानूं तिखीयां नोक चभोके ॥ वंज वे राही वंज माही वल खडी

उडीकां वाटां ॥ मैं जातासी इशक सुखाला मुसकल इस दीयाँ घातां ॥ मुख देखन नू फिराँ दिवानी दर दर दैनीहां होके ॥ आँखीं माहीं गलबाहिं तुसाड़े अरज करां मैं खलोके ॥ इशक तुसाड़ेने घायल कीती एह गल आँखीं रोके ॥ सूरत सोहनी दसके मेराली तोई मनमोहके ॥ आपे टुम्ब जगायाई मैनूँ हँसके मुख दिखलाके ॥ जाँ मैं मोही ताँ तू छिप्या विरहोंनूँ मोड़भुवाके ॥ इस विरहों मैं बल बल कुट्ठी हसदाहैं पास खलोके । कैदर कूकाँ कूक सुनावाँ लाया नेह मैं आपे ॥ जाँ मैं जग बिच रोशन होइयाँ रहन नदेंदे मापे ॥ दुःखाँ सूलाँदा हार मैं पहिंदा हत्थीं आप परोके ॥ मैं दरमाँदी दरश तेरे दी मुख दिखला इक बारी ॥ तैं मुख डिठियाँ सभ दुख जाँदे तू तबीब है भारी ॥ मुख देखन नू फिराँ दिवानी तैंड़ी सुहागन होके ॥ बखश रब्बा वे मैं अवगुणहारी तूही बखश अलाही ॥ एकोनजर तुसाड़ी काफी दुःख न रहिंदा काई ॥ बरकत नाल साहिब दे बुल्लिया देईं दीदार खलोके ॥ ९३ ॥

## राग पीलू ।

सुरतिया रे लागरही हरि सों । आवन कह गये अजहूँ न आये बीत गैयाँ बरसों ॥ यह तो जोवन चार दिहाड़े आज कल्ह परसों । अँबुआ मौले केसू फूले और फूली है सरसों ॥ ९४ ॥

## कवित्त ।

योग देन गयो हौं वियोग वारि बारिधिमें, बूड़त बच्यो हौं नाथ नारी नैन यूँ बहे ॥ गङ्गा हू सहस्र धारा अधिक सुधारा जान, वरपा न होय जो रहोगे गिरिहू गहे ॥ एतो जल भूमि न समाये कहूँ वारिधिमें, सुनी पै न अच्यो जात कान खोल हौं कहे ॥ कवि प्रहलाद जो मिलाप पाल बाँधो नाहिं, बटके बटूक पात साँथले भले रहे ॥ ९५ ॥

बहुत दिनानमें विदेश होय आये मेरे प्यारे मनमोहन बधाये सब गावो री ॥ नाचो रस राचो नीकी नीकी गति लै लै कर नीकी नीकी भाँतिन सों भावन बतावो री ॥ ताल कठताल औ तमूरा मुरचंगन सों, घुँघुरू बजायके मृदंग सों मिलावो री ॥ नन्दके कुमार रिझवारको रिझावो आज सकल समाज कर रंग सरसावो री ॥ ९६ ॥

## विनयके पद ।

### दोहा ।

कदम कुंज है हों कबै, श्रीवृंदावन माँह । ललित किशोरी लाड़िले, विहरेंगे तिहिं छाँह ॥ कब हों सेवा कुंजमें, ह्वैहों श्याम तमाल । लतिका कर गहि विरमि हैं, ललित लड़ैतीलाल ॥ सुमन वाटिका विपिनमें, ह्वै हों कब हौं फूल । कोमल कर दोउ भावते, धर हैं बीन दुकूल ॥ कालीदह कब कूलकी, ह्वै हौं त्रिविध समीर । युगुल अंग अँग लागि हों, उड़ि हैं नूतन चीर ॥ मिलि है कब अँग छार ह्वै, श्रीवन बीथिन धूर । परि है पदपंकज युगुल, मेरी जीवन मूर ॥ कब गहबरकी गलिनमें, फिरि हौं होय चकोर । युगुल चन्द मुख निरखि हों, नागरि नवल किशोर ॥ कब कालिन्दी कूलकी, ह्वै हों तरुवर डार । ललितकिशोरी लाड़िले, झूलें झूला डार ॥ श्यामा पद दृढ़ गह सखी, मिलि हैं निश्चय श्याम । ना माने दृग देखले, श्यामा पद बिच श्याम ॥ ९७ ॥

### कवित्त ।

दीनबन्धु दीनानाथ व्रजनाथ रमानाथ, राधानाथ मो अनाथ की सहाय कीजिये । तात मात भ्रात कुलदेव गुरुदेव स्वामी, नातो तुमहीसों मो विनय सुन लीजिये ॥ रीझिये निहाल देर कीजिये न झीनी कहूँ, दीन जान दास मोहिं अपनाय लीजिये । की-

जिये कृपा कृपाल साँवरे विहारी लाल, मेट दुख जाल बास वृन्दावन दीजिये ॥

गिरि कीजे गोधन मयूर नव कुंजनको, पशु कीजे महाराज नन्दके बगर को ॥ नर कीजे तौन जौन राधे राधे नाम रटै तट कीजै वर कूल कालिन्दी कगर को ॥ इतनेपै जोई कछु कीजिये कुँवर कान्ह, राखिये न आन फेर हठीके झगर को ॥ गोपी पद पंकज पराग कीजै महाराज तृण कीजै रावरेई गोकुल नगर को ॥५८॥

## सवैया।

मानुषहोहुँ वहीं रसखानि बसौं मिलि गोकुल गाँवके ग्वारन। जो पशु होउँ कहा वश मेरो चरों पुनि नन्दकि धेनु मँझारन॥ पाहन होहुँ वही गिरिको जो कियो ब्रज छत्र पुरन्दर धारन। जो खग होउँ बसेरो करौं वहि कूल कलिंदी कदम्ब कि डारन ५९॥

## राग चैतीगौरी।

यमुना पुलिन कुञ्ज गहवरकी कोकिलह्वै द्रुम कूक मचाऊं। पदपंकज प्रिय लाल मधुपह्वै मधुरे मधुरे गुंज सुनाऊं ॥ कूकरह्वै बन बीथिन डोलों बचे सीथ रसिकनके पाऊं। ललितकिशोरी आश यही मम ब्रज रत तज छिन अनत न जाऊं॥ ६० ॥

## राग देश।

अब विलंब जिन करो लाडिली कृपादृष्टि टुक हेरो। यमुना पुलिन गलिन गहवरकी विचरूं सांझ सवेरो॥ निशिदिन निरखौं युगल माधुरी रसिकनते भट भेरो। ललित किशोरी तन मन अकुलत श्रीवन चहत बसेरो॥ ६१॥

## राग यमन।

प्यारीजी मोतनहूं टुक हेरो। श्रीवन द्रुमन लतनके नीचे रसमय चहूं गान गुण तेरो॥ आन न जानों अन्य न मानों तूही कृपापद

साधन मेरो । ललित माधुरी आश पुरावो अब जिन करो हहा अवसेरो ॥ ६२ ॥

## कवित्त।

एक रज रेणुका पै चिंतामणि वारि डारों, वारि डारों विश्व सेवा कुञ्जके विहार पै ॥ लतनके पतन पै कोटि कल्प वारिडारों रंभाहूको वारि डारों गोपिनके द्वारपै॥व्रजूकी पनिहारन पै शची रची वारी डारों, बैकुण्ठहू वारी डारों कालिंदीकी धार पै । कहै अभैराम एक राधाजूको जानतहों देवनको वारी डारों नन्दकेकुमार पै॥६३॥

## राग झिंझोटी ।

जो कोउ वृंदावन रस चाखै । भवन चतुर्दश तिहूँ लोक लौं सुप नेहुँ नहिं अभिलाखै ॥ ललित किशोरी परे कोनमें श्याम राधिका भाखै । युगल रूप विन पलक न खोलै लोभ दिखावो लाखै ॥६४॥

## राग धनाश्री ।

हमारे श्रीवृंदावन उर ओर । माया काल तहां नहिं व्यापै जहां रसिक शिरमौर ॥ छूट जात सत असत वासना मनकी दौरा दौर । भगवत रसिक वतायो श्रीगुरु अमल अलौकिक ठौर ॥ ६५ ॥

ऐसे वसिये व्रजकी वीथन । साधुनके पनवारे चुन चुन उदर जो भरिये सीथन ॥ पैंड़के सब वृक्ष विराजत छाया परम पुनीतन । कुंज कुंज प्रति लोट लोट कर रज लागे रँगरीतन ॥ निशिदिन निरख यशोदा नन्दन अरु यमुना जल पीतन । परशत सूर होत तनु पावन दर्शन करत अतीतन ॥ ६६ ॥

## राग विलावल ।

कहा करूँ वैकुण्ठहिं जाय । जहँ नहिं नन्द जहां न यशोदा जहाँ न गोपी ग्वाल न गाय ॥ जहां न जल यमुनाको निर्मल

और नहीं कदमन की छाय। परमानन्द प्रभु चतुर ग्वालिनी व्रज रज तज मेरी जाय बलाय ॥ ६७ ॥

## राग गौरी।

व्रजरज मोहनी हम जानी। मोहन कुंज मोहन श्रीवन्दावन मोहन यमुना पानी ॥ मोहनी नारि सकल गोकुलकी बोलत अम्मृत वानी। श्रीभटके प्रभु मोहन नागर मोहनी राधा रानी ॥ ६८ ॥

## राग शहानो।

धनि धनि श्रीवृंदावन धाम। जाकी महिमा वेद बखानत सब बिधि पूरणकाम ॥ आश करत हैं जाकी रजकी ब्रह्मादिक सुर ग्राम। लाड़िली लाल जहां नित विहरत रति पति छबि अभि-राम ॥ रसिकन को जीवन धन कहियत मंगल आठों याम। नारायण विन कृपा युगल वर छिन न मिलै विश्राम ॥ ६९ ॥

## राग दादरा।

ऐसो कब करिहै मन मेरो। कर करवा गञ्जनके हरवा कुंजन माहिं बसेरो ॥ व्रजवासिनके टूक जूँठ अरु घर घर छाँछ महेरो। भूख लगे तब मांग खाय हों गिनों न सांझ सबेरो ॥ इतनी आश व्यासकी पुजिये मेरो गाँव न खेरो ॥ ७० ॥

## राग परज।

भजो मन वृन्दावन सुखदाई। अवनी कनक सुहाई ॥ अवनी कनक सुरङ्ग चित्र छबि कालिंदी मणि कूलें। लतन रहे भर पाय सखी यह कंचनके द्रुम मूलें ॥ जलज थलज रहें विकस जहां तहँ वरण वरण छवि छाई। सहज रैन सुखदैन विराजत वृन्दावन सुख दाई ॥ भजो० ॥ राजत नवल निकुंजहिं लालन निरख होत

सुख पुंजहिं । निरख होत सुख पुंज कमल दल रचि है सुन्दर सैन। बहत समीर त्रिविध गुण लाने आकर्षत मन मैन ॥ डोलत केक कीर पिक बोलत जित तित मधुपन गुंजहिं । रत्न खचिर फूलन सों फूली राजत नवल निकुंजहिं ॥ भजो० ॥ करत निकुंज बिहार । सखियन प्राण अधार रसिक बर नवल किशोर किशोरी । हँस मुर चित चोरत प्यारेको सभ अँग नागर गौरी ॥ अति विलास नव नव रुचि उपजत वल किंकिणि झंकार । अति प्रवीन रति कोक कलनमें करत निकुंज विहार ॥ भजो० ॥ निर्ख निर्ख बल जाई । श्रम जल कण झलकाई ॥ श्रम जल कण रहे झलक वदन विच कहुँ कहुँ पीक जु सोहै । हँस मुर चित चोरत प्यारेको ऐसी को जु न मोहै ॥ चितहिं चिह्न रजनीके सजनी नयननमें मुसकाई । जै श्रीहित ध्रुव सखी सरस रँग भीनी निर्ख निर्ख बल जाई ॥ भजो० ॥ ७१ ॥

## राग विहार ।

वृन्दावन विपिन सघन वंशीवट पुलिन रमन निधि वन कोकिलावन मोहन मन भावै । सेवा कुंज सुखको पुंज जहां राजत पिया प्यारी ललितादिक संग लिये उमँग उमँग गावै ॥ यमुना जल अति गँभीर कदमनकी जहां भीर ललित लता कुसुम भार अपने वरसावै । हंस मोर कोकिला पपीहा जहाँ शब्द करैं पशु पक्षी दास कान्हर राधा कृष्ण राधा कृष्ण राधा कृष्णगावै ॥ ७२ ॥

## राग धनाश्री ।

नमो नमो वृन्दावनचंद । आदि अनन्त अनादि एक रस पिय-प्यारी विहरत स्वच्छन्द ॥ सत चित आनँद रूप घन खग मृग द्रुम बेली और वृन्द । भगवत रसिक निरन्तर सेवत मधुप भये पीवत मकरन्द ॥ ७३ ॥

## कवित्त।

नन्दके आनन्दहो मुकुन्द पर्मानंद हरि, काटो जमफन्द मोहिं भयसों बचाइये। नहीं जानो ज्ञान ध्यान योग यज्ञ नाहिं कियो, भरचो मान अहंकार कैसे तोहिं ध्याइये॥ सुनो कृष्ण हरा जैसी करी सो करी दयालु, तैसे दीन जान मेरी पीरको मिटाइये। सुखके निधान दान दीजै प्रेम भक्ति हू को, चरणन चित्त मयारामको लगाइये॥ ७४॥

जानके पतित तारो आनके विरद धारो, काढ़ो भुजा तानके कहाँसो देर डारी है॥ तारचो है सुदामा यार उबारयोहै प्रहलाद, द्रौपदीकी लाज राखी सभा देखै सारी है॥ गज नेक ध्यायो प्रभु छोड धायो गरुडहू, ब्रजको बचायो ताते नाम गिरिधारी है॥ दास तो पुकारे प्रभु काटि कष्ट कोटि भारे, अरजी हमारी आगे मरजी तिहारी है॥ ७५॥

आप सब नेरे और दूरकी पछानतहो, छिपी नाहिं कूरकी रु साहिब शऊर की॥ निकुता निवाजी कर राजी छिन ही में होत; कर इतराजी नाहिं सुनिके कसूरकी। तुमसो न दूसरो दयालु श्रीविहारी लाल, जाहि लाज आवे निज जनके जरूर की॥ गरजी विचारे को तो अरजी किये ही बनै, माननी न माननी सो मरजी हुजूरकी॥ ७६॥

दीनानाथ दयासिंधु आरत हरण भारी द्रौपदी उबारी तैसे मोहूको उबार ल्यो। गणिका उबारी गज संकट निवारी, प्रहलाद हितकारी दुख दारुण निवार ल्यो॥ गौतमकी तिय तारी चरणन रज धारी, गऊ हितकारी भवसागर उधार ल्यो। टेरै प्रभु नन्दलाल दीनबंधु भक्तपाल, करुणा कृपाल लाल विरद सम्हार ल्यो॥ ७७॥

मैं तो हूं पतित आप पावन पतित नाथ, पावन पतित हो तो पातक हरोइंगे ॥ मैं तो महादीन आप दीनबंधु दीनानाथ, दीनबंधु हो तो दया जीयमें धरोइंगे ॥ मैं तो हूं गरीब आप तारक गरीबन के तारक गरीब हो तो विरद वरोइंगे ॥ मेरी करणीपै कछु सुकर न काज कान्ह, करुणानिधान हो तो करुणा करोइंगे ॥ ७८ ॥

श्याम घन तन पर बिज्जुसे दशन पर, माधुरी हँसन पर खिलत खगा रहै ॥ खौर बारे भाल पर लोचन विशाल पर, उर वनमाल पर जुगत जगी रहै ॥ जंघ युग जानु पर मंजु मुखान पर, श्रीपति सुजान मति प्रेम सों पगीरहै ॥ नूपुर नगन पर कञ्चसे पगन पर, आनन्द मगन मेरी लगन लगीरहै ॥ ७९ ॥

जौन हाथ वामन हो बलि द्वारे दान मांग्यो, जौन हाथ कूबरी मिलाई गह गात सों ॥ जौन हाथ प्रहलाद तात सों उवार लीनो, जौन हाथ कंस मार्यो बलभद्र साथ सों ॥ जौन हाथ गोपिनको गिरिवर ओट कीनो, जौन हाथ कालीनाग नाथ्यो परजात सों ॥ हों तो कहूं वार वार सुनो नाथ एक वार, वही हाथ गहो मोको हाथीवाले हाथ सों ॥ ८० ॥

## सवैया ।

दीनदयालु सुने जब ते तबते, मनमें कछु ऐसी वसी है ॥
तेरो कहायके जाऊँ कहां, तुमरे हितकी पट खैंचि कसी है ॥
तेरो ही आसरो एक मलूक, नहीं प्रभु सों कोऊ दूजो यसी है ॥
एहो मुरार पुकार कहों अब, मेरी हँसी नहिं तेरी हँसी है ८१ ॥

## कवित्त ।

मोरके मुकुट वारो धरे वेश नटवारो, छुटी लोल लट वारो जगत उज्यारो है ॥ सांवरे वरन वारो मुरली धरन वारो, संकट हरन वारो नन्दजूको प्यारो है ॥ दानव दलनवारो छविको छलन वारो;

मन्दसी चलन वारो पोखी उर धारो है ॥ कञ्जसे चखन वारो भृगु लता लख वारा, मोरपच्छ वारो सो हमारो रखवारो है ॥ ८२ ॥

देवहग तारे तोहिं गावैं वेद चारे तारे, पतित अनेक जेते नभमें न तारे हैं॥ रतनारे नैननते नेकहू निहारे नाथ कोटि कोटि दीननके दारिद निदारे हैं ॥ श्रीपति पुकारे कहै नीरद वरन वारे, राधाजूके प्राणप्यारे यशुदाके बारे हैं ॥ नन्दके दुलारे धराधरके धरन हारे, मोरपच्छवारे सो हमारे रखवारेहैं ॥ ८३ ॥

## राग जंगला।

श्याम सुन्दर मनमोहनी मूरत सुन्दर रूप उजारी रे। चरण कमल पिंडुरी जंघन पर सोहत कटि लचकारी रे॥ नाभि गँभीर हृदय अतिकोमल कृपासिंधु बनवारी रे। भुज आजानु करन बिच बंसी लकुट लिये गिरिधारी रे ॥ ग्रीव चिबुक मृदु हँसन मनोहर हौं लखि छबि बलिहारी रे। नासा नयन भौंह अति बांकी जिन मोही ब्रजनारी रे॥ श्रवण कपोलन पर छूटी वे नागिन लट बलहारी रे। भाल बिशाल पेच शिर जूटा मुकुट झुलन सुखकारी रे॥ युगल किशोर मोरपख धारी अब क्या सुरत बिसारी रे॥ ८४ ॥

## राग भैरवी।

मेरी तो विहारी जी प्यारे तोहिं लाज । माया फन्द गलेमें डारचो जग भर्मायो बे काज ॥ भवसागरके पार जानको पायो नाम जहाज ।बलिहारीका बेड़ा पार उतारो अपनो जान ब्रजराज ॥ ८५ ॥

## राग बिलावल।

माधोजू जो जन ते बिगरै। सुन कृपालु करुणामय कबहूं प्रभु नहिं चित्त धरै॥ ज्यों शिशु जननि जठर अंतरगत शत अपराध

करै। तऊ तनय तनु तोष पोप चित विहँसत अंक भरै॥ यदपि विटप जर हतन हेत कर कर कुठार पकरै । तदपि स्वभाव सुशील सुशीतल रिपु तनु ताप हरै ॥ कारण करन अनन्त अजित कह किहिविधि चरण परै । यह कलिकाल चलत नाहिं मोपै सूर शरण उबरै॥ ८६ ॥

## राग भैरवी।

जे जन शरण गये ते तारे। दीनदयालु प्रगट पुरुषोत्तम सुनिये नन्ददुलारे ॥ माला कण्ठ तिलक माथे दे शंख चक्र वपु धारे। जितने रवि छायाके कनका तितने दोष हमारे ॥ तुम्हरे दरश प्रताप तेज ते तत्क्षण ते सब टारे। मानिकचन्द प्रभुके गुण ऐसे महापतित निस्तारे ॥ ८७ ॥

## राग वरवा।

शरण गये प्रभु को न उबारे। जित जित भीर परी भक्तनको चक्र सुदर्शन तहाँ सम्हारे ॥ महाप्रसाद बैठ अम्बरीपहिं दुर्वासाको कोप निवारे। ग्राह ग्रसत गजको जल डूबत नाम लेत वाको दुख टारे ॥ सूर श्याम बिन करै और को रंगभूमिमें कंस पछारे ॥८८ ॥

## राग बिलावल।

अबके माधोमोहिं उधार। मगन होत भवसिन्धुमें कृपासिन्धु मुरार ॥ नीर अति गंभीर माया मोह लहर तरंग । लिये जात अगाधको वर गहै ग्राह अनंग ॥ मीन इन्द्रिय अतिहिं काटत पेट अघ शिर भार। भूमि पाइ न जात जिताकित उरझ मोह सिवार ॥ क्रोध दंभ भयानक तृष्णा पवन अति झकझोर। नाहिं चितवत देत सुत त्रिय नाम नौका ओर ॥ पर्यो बीच विहाल विहल सुनहु करुणामूल । श्याम भुज गह काढ़ि डारहु सूर जन ब्रजकूल ॥ ८९ ॥

## राग धनाश्री।

कबहूँ नाहिंन गहर कियो। सदा स्वभाव सुलभ सुमिरण वश भक्तन अभय दियो॥ गाय गोप गोपी जन कारण गिरि कर कमल लियो।अघ आरिष्ट केशी काली मथ दावा अनल पियो॥ कंसवंश वध जरासन्ध हति गुरुसुत आन दियो। कर्षत सभा द्रुपदतनयाको अंबर आन छियो॥ काकी शरण जाउँ यदुनन्दन नाहिंन और वियो। सूर श्याम सर्वज्ञ कृपानिधि करुणा मृदुल हियो॥ ९०॥

अब हौं नाच्यो बहुत गुपाल। काम क्रोध को पहर चोलना कण्ठ विषयकी माल॥ महा मोहके नूपुर बाजत निन्दा शब्द रसाल। तृष्णा नाद करत घट भीतर नाना विधिकी ताल॥ मायाको कटि फेंटा बाँध्यो लोभ तिलक दियो भाल। कोटिक कला नाच दिखराई जल थल सुध नहिं काल॥ सूरदासकी सबी अविद्या दूर करो नँदलाल॥ ९१॥

## राग कल्याण।

तुम्हारे आगे हौं बहुत नच्यो। सुनिये दानिदयालु देव मणि बहुबड़ रूप रच्यो॥ कियो स्वाँग जल हूँ थलहूँ में एकौ तौ न बच्यो। शोध सबै गुण गूढ़ दिखाये अन्तर हो जु सच्यो॥ रीझत नाहिं गोविंद गुसाईं कह कछु जाय जच्यो। इतनी तो कहो सूर पुरोदे काहे मरत पच्यो॥ ९२॥

## राग टोडी।

दीनन दुख हरन देव सन्तन हितकारी। अजामील गीध व्याध इनमें कहो कौन साध पक्षीहूँ पद पढ़ात गणिका सी तारी॥ ध्रुवके शिर छत्र देत प्रहलादको उवार लेत भक्त हेत बाँध्यो सत लङ्कपुरी जारी। तन्दुल देत रीझ जात साग पातसों अघात

गिनत नाहीं जूँठे फल खाटे मीठे खारी ॥ गजको जब ग्राह ग्रस्यो दुःशासन चीर खस्यो सभा बीच कृष्ण कृष्ण द्रौपदी पुकारी । इतने हरि आयगये वचनन आरूढ भये सूरदास द्वारे ठाढो आँधरो भिखारी ॥ ९३ ॥

मोसम कौन कुटिल खल कामी । जिन तनु दियो ताहि बिसरायो ऐसो निमक हरामी ॥ भर भर उदर विषयको धावों जैसे शूकर ग्रामी । हरिजन छांड़ हरी विमुखनकी निशिदिन करत गुलामी ॥ पापी कौन बड़ो है मोते सब पतितनमें नामी । सूर पतितको ठौर कहाँ है सुनिये श्रीपति स्वामी ॥ ९४ ॥

## राग झिंझोटी ।

मोसम कौन अधम जग माहीं । भ्रमत रहत नित विषय वासना तज निधि वन द्रुम बेलिन छाहीं ॥ चिंतन करत न ललित किशोरी युगल लाल दीने गरबाहीं । निरतत नवल नागरी ललना लालन करत मुकुट परछाहीं ॥ ९५ ॥

## राग धनाश्री ।

मेरी सुध लीजो श्रीनन्दकुमार । अधम उधारन नाम तिहारो मैं अधमन सरदार ॥ अजामील गज गणिका तारी दुर्जन और अपार । शोभन जनकी तारन विरियां लाई एती वार ॥ ९६ ॥

मेरी सुध लीजो श्रीव्रजराज । और नहीं जगमें कोउ मेरो तुमहिं सुधारन काज॥ गणिका गीध अजामिल तारे औ शवरी गजराज । सूर पतित तुम पतित उधारन वांह गहेकी लाज ॥ ९७ ॥

## राग विलावल ।

तुम गुपाल मोसों बहुत करी । नरदेही सुमिरणको दीनी मो पापीसे कछु न सरी ॥ गर्भवास अतित्रास अधोमुख ताहि न मेरी सुधि बिसरी । पावक जठर जरन नहिं दीनों कंचन सी मेरी देह

करी ॥ जगमें जन्मि पाप बहु कीने आदि अंतलौं सब बिगरी । सूर पतित तुम पतितउधारन अपने विरद कि लाज धरी ॥ ९८ ॥

## राग पीलू ।

टुक नजर मिहर दी देख असांवल सांवरो गिरिधारी । चरण सपरश अहल्या तारी द्रुपदसुताकी लज्जा राखी पाप करंती गणिका तारी सोच कहाँ मेरी बारी ॥ भक्त सुदामाके दरिद्र विदारे जल डूबत गजराज उबारे अजामीलसे पापी तारे हमरी कहा विचारी । सकल धरणिको भार उतारे लंकापति रावण तैं मारे हरणाकुश नख उदर विदारे महादुष्ट बलकारी ॥ भीर समय प्रभु लेत बचाई वाहन तज पाँयन उठ धाई निज भक्तनके सदा सहाई सुध लेहु वेग हमारी । नाम सुजानराय तेरो कहिये निशिदिन चरण शरण तेरी रहिये मनकी व्यथा सब तुमहिं सुनैये सूरदास बलिहारी ॥ ९९ ॥

## राग देश सोरठ ।

हमारे प्रभु अवगुण चित न धरो ॥ समदरशी है नाम तिहारो चाहे तो पार करो ॥ इक नदिया इक नाल कहावत मैलो नीर भरो । जब मिल करके एक वर्ण भये सुरसरि नाम परो ॥ इक लोहा पूजा में राख्यो इक गृह वधिक परो । पारस गुण अवगुण नहिं चितवे कंचन करत खरो ॥ यह माया भ्रमजाल निवारो सूरदास सगरो । अबकी वेर मोहिं पार उतारो नहिं प्रण जात टरो ॥ १०० ॥

## राग सोरठ ।

म्हाने पार उतारो जी थाने निज भक्तनकी आन । हमरे अवगुण नेक न चितवो अपनो ही कर जान ॥ काम, क्रोध, मद, लोभ, मोह वश भूल्यो पद निर्वान । अव तो शरण गही चरणनकी मत दीजो मोहिं जान ॥ लाख चुरासी भरमत भरमत नेक न परी पछान । भवसागरमें वह्यो जात हौं रखिये श्याम

सुजान ॥ हौं तो कुटिल अधम अपराधी नहिं सुमिरचो तेरो नाम । नरसीके प्रभु अधम उधारन गावत वेद पुरान ॥ १०१ ॥

## राग बड़हंस ।

कहोजी कैसे तारोगे मेरो औगुण भरचो शरीर ॥ रंका तारचो बंका तारचो तारचो सदन कसाई । सुआ पढ़ावत गणिका तारी तारी मीराबाई ॥ धन्ने भक्तका खेत जमाया नामे छान छवाई । सैन भक्तकी विपति निवारी आप भये प्रभु नाई ॥ वृन्दावनकी कुंज गलिनमें लगी श्यामसे डोर । अबकी बेर उबारो प्यारे लीनी कबीराने ओट ॥ १०२ ॥

## राग देश सोरठ ।

सुन लीजै विनती मोरी । मैं शरण गही प्रभु तोरी ॥ तैं पतित अनेक उधारे । भवसागर पार उतारे ॥ मैं सबका नाम न जानूं । मैं कोई कोई भक्त बखानूं ॥ अम्बरीप सुदामा नामा । पहुँचाये हैं निज धामा ॥ ध्रुव पांच बरसका बाला । तैं दर्श दियो नँदलाला ॥ धन्नेका खेत जमाया । कबीर घर बैल ल्याया ॥ शबरीके तैं फल खाये । सब काज किये मन भाये ॥ सदनाते सैना नाई । तैं बहुत करी अपनाई ॥ कर्माकी खिचड़ी खाई । तैं गणिका पार लगाई ॥ मीरा तुम्हरे रँगराती । यह जानत हौं सब भाँती ॥ चरणदास तेरो यश गावे । फिर जन्म मरण नहिं पावे ॥ १०३ ॥

## राग कान्हरो ।

ऐसी कब करिहो गोपाल । मनसा नाथ मनोरथ दाता हो प्रभु दीनदयाल ॥ चित चरणन जु निरन्तर अनुरत रसना चारित रसाल । लोचन सजल प्रेम पुलकित तन कर कञ्चन दल माल ॥ ऐसी रहत लिखत छिन छिन यम आपनो भायो भाल । सूर सुयश रागी न डरत मन सुन यातना कराल ॥ १०४ ॥

## राग झंझोटी ।

राधा रमण चरण जो पाऊँ । शुक समान दृढ कर गह राखौं नलिनी सम दुलराऊं ॥ सौरभ युत मकरन्द कमल वर शीतल हीय लगाऊं । विरह जनित दृग तपन किशोरी सहजै निरख नशाऊं ॥ १०५ ॥

## राग सारंग ।

आनंद कन्द सुख निधान दीनानाथ भक्तपाल शोभासिंधु राखो मान अनेक विघन टारियेजी । जहां जहां परी भीर तहां तहाँ धरी धीर गरुड़ छोड़ वेग धाये ऐसी कृपा धारिये जी ॥ द्रौपदीको दिये चीर काटत प्रभु जनकी पीर भक्त हेतु रूप धार अपनो जन तारिये जी । कहत है महीधर दास चाहत प्रभु पद निवास जन्म जन्म शरण तेरी भवसिंधुसे उबारिये जी ॥ १०६ ॥

## राग प्रभाती ।

नामकी पैज राखो धनी । संकट काट निवाजे केते गिनत न जाय गिनी ॥ खंभाते प्रह्लाद छुड़ाये द्रौपदीके पुनि चीर वढ़ाये गजके फंदन काट निकाले सुनतहि टेर कनी । नामदेवकी गऊ जिवाई धन्नेके दूध पिया जाई सुदामाके मन्दिर ऊंचे साजे सुरत सों सुरत बनी ॥ कबीर राख गैयरसे लीने सूर भक्तको दर्शन दीने पीपा बीच सभा कर सांचा दियो मिलाय जनी। जयदेवकी अष्ट-पदी विचारी मीराबाईकी जहर निवारी रामदासको कनक जनेऊ दीना ऐसे दयालु धनी ॥ भीलनीते लै वनफल खाये त्रिलोचन के व्रतिया हो धाये अंबरीष भक्तको वरत रखायो चक्रकी फेर अनीं । कर्माबाईकी खिचड़ी लीनी सैनेकी जाय प्रतिज्ञा दीनी धुरू राख्यो अटल द्वारे लागी प्रीति घनी ॥ सुना पढ़ावत

गनिका तारी अहल्या चरणन लाय उधारी नानक वेदी कियो हजूरी राख्यो लायतनी। दुनीदास प्रभु सन्तसहाई असुर सँहारत वेगहि आई ताको नाम हृदयमें राखो सुमिरो एक मनी॥ १०७॥

## राग भूपाली जङ्गला।

गजकी वाणी सुनके सिंहासन तजि उठ धाये महाराज। श्री श्री श्री चकृत भई सुनके खगपति पार न पाये महाराज॥ कटिको पीतांबर कहूं गिरोह तनुकी सुध बिसराये महाराज॥ ग्राह मार गजराज उबाऱ्यो सुरन सुमन झर लाये महाराज॥ रत्न हरी शरण तिहारी नाम तिहारो नित गाये महाराज॥ १०८॥

## राग विहाग।

दीन भयो गजराज हीन भयो बलहूंते टूट गयो मान टेऱ्यो हरी हरी करके॥ पौढ़े प्रभु रमा संग पीत पट राते रंग सोये उठ धाये नाथ नयन आये भरके॥ आधीरात धाये नाथ चक्रसुदर्शन लिये हाथ तोड़ दीने तंदुवाको जरी जरी करके॥ तुलसीदास त्रिलोकी नाथ भक्तनके सदा साथ गरुड़ छोड़ धाये नाथ करी करी करके॥ १०९॥

## चौपाई छंद।

द्रौपदि धाऱ्यो ध्यान जबहिं मन आतुर होई। तुम बिन श्रीनन्द लाल और मेरो नहिं कोई॥ बूड़तहों दुखसिंधुमें, शरण द्वारका-नाथ। त्राहि त्राहि सुध लीजिये, अब मैं भई अनाथ॥ हाय हाय यदुनाथ हाय गोवर्द्धन धारी। हाय हाय बलबीर हाय श्रीकुंजवि-हारी॥ हाय हाय राधारमण, हा श्रीकृष्ण मुरार। हाय हाय रक्षा करो, श्रीव्रजराज दुलार॥ शरन शरन सुखधाम शरन दुख भंजन स्वामी। शरन शरन रक्षपाल शरन प्रभु अन्तरयामी॥ शरन परी

मैं हारके, शरणागत प्रतिपाल । लज्जा राखो दासकी, दीनानाथ दयाल ॥ भीर परी प्रह्लाद रूप नरसिंह बनायो । गजने करी पुकार पाँय प्यादे उठ धायो ॥ दुर्वासा अम्बरीप हित, जिन जन करी सहाय । कौन अवज्ञा दासकी, विलम करी यदुराय ॥ युग युग भक्त सहाय पैज तिनकी तुम राखी । सबही कहत पुराण वेद स्मृति मुनि साखी ॥ मैं तो दासी चरणकी, जानत सब संसार । विरद आपनो जानके, लज्जा राख मुरार ॥ अन्तर्यामी श्याम बेर इतनी क्यों लाई । कापै करूँ पुकार ताहि तुम देहु बताई ॥ तुम माता तुम पिता तुम, बांधव सुहृद सुबीर । तुम बिन मेरो कौन है, जाहि सुनाऊँ पीर ॥ नगर द्वारका माहिं सार खेलत गिरिधारी । जानी श्री बलबीर दीन होय-दासि पुकारी ॥ नयन रहे जल पूरके, पासा डार अनन्त । पचहारी सेना सकल, चीर न आयो अन्त ॥ नग्न न होई द्रौपदी, रक्षा करी मुरार। पुष्प देव वर्षा करी, जय जय शब्द उचार ॥ ११० ॥

## राग धनाश्री ।

लज्जा मोरी राखो श्याम हरी । कीनी कठिन दुशासन मोसे गह केशों पकरी ॥ आगे सभा दुष्ट दुर्योधन चाहत नग्न करी । पाँचों पाण्डव सब बल हारे तिनसों कछु न सरी ॥ भीपम द्रोण विदुर भए विस्मय तिन सब मौन धरी । अब नहिं मात पिता सुत बांधव एक टेक तुम्हरी ॥ वसन प्रवाह किये करुणानिधि सेना हार परी । सूर श्याम जब सिंह शरणलई स्यालोंको काहि डरी ॥ १११ ॥

## राग भैरवी ।

पति राखो मोरी श्याम विहारी । बनवारी गिरिधारी श्रीकृष्ण मुरारी ॥ शूर समूह भूप सब बैठे भीपम द्रोण कर्ण व्रतधारी ।

कहि न सकै कोउ बात परस्पर इन पतितन मेरी अपत विचारी॥ बल विहीन पाण्डव सुत डोलैं भीम गदा करसों महि डारी। रही न पैज प्रवल पारथकी जबसे धरणि धर्मसुत हारी ॥ लाक्षागृहते जरत उवारचो नाथ तुम्हें छोड़ कहिं हौं पुकारी । अबलग नाथ नाहिं कछु बिगरचो उघरत माथ अनाथ पुकारी ॥ छूटत लाज दास दासिनकी वहुरि आय का करिहो मुरारी । सूरके स्वामी वेगि दरश देव फिरि पछितैहौ देख उघारी ॥ ११२ ॥

## भजन ।

जब पट गह्यो दुशासन करसों । इत उत चितै सकुच कमठी जिमि करत पुकार राधिकावरसों ॥ हो यदुनाथ अनाथ होतहौं कुल परिवार सभापति घरसों। बूड़त वेग बाँह गह राखो दीनानाथ दुःखके सरसों ॥ हो भगवन्त अन्त पछितैहौ वहुरि मिलोगे आय नर हरिसों । युगल कारि मानो वसन पूतरी लई लपेट शीश पद करसों ॥ ११३ ॥

## कवित्त ।

दुर्जन दुशासन दुकूल गह्यो दीनवन्धु, दीन ह्वैके द्रुपददुलारी यों पुकारी है ॥ आपनो सवल छाँड ठाढे पति पारथसे, भीम महा भीम ग्रीवा नीचे करडारी है ॥ अंवर लौं अंवर पहाड कीनो शेष कवि, भीषम करण द्रोण सभी यों विचारी है । सारी मध्य नारी है कि नारी मध्य सारी है कि, सारी है कि नारी है कि नारि है कि सारी है ॥ ११४ ॥

## राग देश ।

मेरे माधोजी आयों हों सरे । तेरा वार वार यश गाऊँ साँवरे आयों हों सरे ॥ करुणा करे लिखे गुणवन्ती यह मनमें उचरे । लिख पतिया द्रिज हाथ पठाऊँ द्वारका गमन करे ॥ लगन लि-

खाय चँदेरीको भेजा कागज़ मेल धरे । रुकमैया जब मानत नाहीं कूडे वचन करे ॥ दल जोडे शिशुपाल जो आये लश्कर घेर खड़े । पदमके स्वामी वेग पधारो रुक्मिणि याद करे ॥११५॥

## राग धनाश्री ।

म्हारी सुध लीजो हो त्रिभुवन धनी । छोंनी दल शिशुपाल ले आयो तुम अजहूँ न सुनी ॥ कुंडिनपुरको घेर लियो है गाढ़ी विपति बनी । हौं हठ ठान रही अपने जिय खाय मरूंगी कनी ॥ ताके सङ्ग जीवत नहिं जैहौं यह निश्चय मति ठनी । थोरीसे बहुती कर जानो और कहांको धनी ॥ विष्णुदास पर कृपा कीजिये रख लीजे रुकमनी ॥ ११६ ॥

## राग आसावरी ।

सन्तन प्रतिपाल राखो लाज हरि मेरी । पिता कहै मैं व्याहूं द्वारका भैया कहत चन्देरी ॥ लिख लिख पतियां रुक्मिणि भेजै दासी तड़फ रही तेरी । इत दल जोड़ शिशुपाल आयो व्याहनको वरजोरी ॥ जब शिशुपाल बेदीपर बैठे जल बल हो जाऊं ढेरी । सिंहका शिकार स्यार लिये जात है यह गति भई अब मेरी । जो मेरेको वरले जावै क्या पति रहजाय तेरी ॥ कुंडिनपुरमें अम्बिका देवी पूजन जात सबेरी । पदमके स्वामी अंतर्यामी वेग खबर लीजे मेरी ॥ ११७ ॥

## राग सोरठ ।

सुन अलकां वाले कृष्णजी मोरे मनमें आन बसो । जरद बाना पहरके शिर मुकुटको कसो॥ चलतेहो टेढ़ी चाल मत घायल मुझे करो । शिवगिरिकी अरज मानिये दीनानाथ हरे । महाराज तेरी कृपासे कई कोटि पतित तरे ॥ ११८ ॥

## राग झपताल ।

मो मन बसो श्यामा श्याम । श्याम तन मन श्याम कामर मालकी मणि श्याम ॥ श्याम अञ्जन श्याम भूषण वसन हैं अति श्याम । श्यामा श्यामके प्रेम भीने गोविंद जन भये श्याम॥ ११९॥

## राग आसावरी ।

संकट काट मुरारी हमरे संकट काट मुरारी । संकटमें इक संकट उपज्यो अरज करै मृग नारी ॥ इक ढिग बावर जाय गडरिया इक ढिग श्वान विहारी ॥ इक ढिग जा अग साड़ी इक ढिग जा बैठ्यो फन्द कारी ॥ उलटी पवन बावरको लागी श्वान गयो ससकारी । बरनीसे भुवङ्ग जो निकस्यो तिन डस्यो फन्दकारी ॥ नाचत कूदत हरनी निकसी भली करी गिरिधारी । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको चरण कमल बलिहारी ॥ १२० ॥

बन्धन काट मुरारी हमरे बंधन काट मुरारी । ग्राह गजराज लई जल भीतर ले गयो अंबु मँझारी ॥ गजकी टेर सुनी यदुनन्दन तजी गरुड़ असवारी ॥ पांचाली कारण प्रभु मोरे पग धार्यो गिरिधारी ॥ पट शठ खैंचत निकसत नाहीं सकल सभा पचहारी। चरण सपर्श परमपद पायो गौतम ऋषिकी नारी ॥ गणिका शबरी इन गति पाई बैठ विमान सिधारी ॥ सुन सुन सुयश सदा भक्तन को सुखसों भज्यो इक बारी। विधीचन्द दर्शनको प्यासो लीजिये सुरत हमारी ॥ १२१ ॥

## राग कान्हरा ।

दीजै दरश मोहिं चतुर भुजन कर । शङ्ख चक्र गदा पद्म धारिये पीतांबर ओढंवर साजे गल मोतियनकी माल मनोहर ॥ १२२ ॥

## राग टोड़ी।

तुम बिन श्रीकृष्ण देव और कौन मेरो। कई अनेक ऐरावत ऐसो बल मेरो॥ मैंतो अभिमानी नाम जान्यो नहिं तेरो। भ्रमत भ्रमत प्यास लगी चाह्यो चित मेरो॥ सभी कुटुंब छोड़ नाथ सागर पद गेरो। जलमें पग बोरत ही आन ग्राह घेरो॥ मैं तो बलहीन नाथ वाहि बल घनेरो॥ मात पिता भाई बंधु कुटुम्ब तो घनेरो॥ दशो दिशा हेर हेर शरण गह्यो तेरो। केते गज ग्राह फंद अतुलित बल श्रीमुकुन्द काटो भवफंद प्रभु जरा नजर फेरो॥ डूबत गजराज जान टेरत श्रीकृष्ण नाम दीनबन्धु दीनानाथ विरद जात तेरो। लडत लड़त देर भई आयो अन्त मेरो॥ जब लग मैं जीवों नाथ जपों नाम तेरो। गोपीनाथ मदन मोहन करुणा कर हेरो॥ सूरदास गरुड़ छोड़ करदिये निबेरो॥ १२३॥

## राग कान्हरा।

आये आये जी महाराज अपने भक्तके काज सारे। तज वैकुण्ठ तज्यो गरुडासन पवन वेग उठि धाये॥ जवके दृष्टि परे नँदनन्दन भक्तहेतु रूप धारे। मीराके प्रभु गिरिधर नागर चरण कमल चितलाये॥ १२४॥

## राग देश।

म्हारो काँई बिगरेगो थारोई विरद लजेगो। रुकमैया वंधु जो वैरी कूड़ी साख भरेगो॥ जरासन्ध शिशुपाल जो आये भूपसे भूप अडेगो। पदमके स्वामी अन्तर्यामी करता कौन कहेगो॥१२५॥

## राग देश सोरठ।

पाती मेरी द्वारका लेजाय। विप्र तुम वेग धायो जाय॥ लिख लिख भेजूँ चीठियाँ जी में लिखाँ दुराय दुराय। है कोई हितकारी

हमरो सुनत ही उठ धाय ॥ कुंडिनपुरमें आश्चर्य देखो सिंह घेरी गाय । भाग राख्यो हंस कारण काग पहुँचे आय ॥ लग्न जोर बरात आई दिये खंभ गडाय । रुकमैया शिशुपाल आये जरासंध सहाय ॥ अम्बिका पूजन चली हैं रुक्मिणि संग सहेलियां नाल । जै अंबे वर देत हैं श्रीकृष्ण देहु मिलाय ॥ अंबिका पूजके आई है रुक्मिणि श्रीकृष्ण पहुँचे आय । अपने बिरदकी लाज राखी सूर बलि-बलि जाय ॥ १२६ ॥

## कवित्त दण्डक ।

कैसे तुम गणिकाके औगुण न गिने नाथ, कैसे तुम भीलनीके जूँठे बेर खाये हो ॥ कैसे तुम द्वारकामें द्रोपदीकी टेर सुनी, कैसे तुम गज काज नंगे पग धाये हो ॥ कैसे तुम सुदामाके छिनमें दरिद्र हरे, कैसे तुम उग्रेसेन बंदीते छुड़ाये हो । मेरी बेर एती देर कान मूँद रहे नाथ, दीनबंधु दीनानाथ काहेको कहाये हो ॥१२७॥

## राग विहाग ।

किन तेरो गोविंद नाम धरचो । लेन देनके तुम हितकारी मोते कछु न सरचो ॥ विप्र सुदामा कियो अयाची तंदुल भेंट धरचो । द्रुपदसुताकी तुम पति राखी अंबर दान करचो ॥ संदीपनके तुम सुत लाये विद्या पाठ पढचो । सूरकी बिरियाँ निठुर ह्वै बैठे कानन मूँद धरचो ॥ १२८ ॥

## राग धनाश्री ।

पतित पावन हरी नाम तिहारो कौनेहू धरचो । हौं तो दीन दुखित संसृत रत द्वारे रटत परचो ॥ गज गणिका नृग गीध व्याधते मैं घट कहा करचो । ना जानों यह सूर महाशठ कौन दोष बिसरचो ॥ १२९ ॥

## राग देश सोरठ ।

हरि हौं बड़ी बेर को ठाढो । जैसे और पतित तुम तारे तिनहीं में लिख काढो ॥ युग युग बिरद यही चल आयो टेर कहत हौं ताते । मरियत लाज पञ्च पतितनमें हौं घट कहो कहांते ॥ कै अब हार मान कर बैठो कै कर बिरद सही । सूर पतित जो झूँठ कहत है देखो खोल बही ॥ १३० ॥

## राग धनाश्री ।

नाथ मोहिं अबकी बेर उबारो । तुम नाथनके नाथ स्वामी दाता नाम तिहारो ॥ करम हीन जन्मको अंधो मोते कौन नकारो। तीन लोकके तुम प्रतिपालक मैं तो दास तिहारो । तारी जात कुजात प्रभूजी मोपर किरपा धारो ॥ पतितनमें इक नायक कहिये नीचनमें सरदारो । कोटि पापी इक पा सँग मेरे अजामील कौन विचारो ॥ नाठो धरम नाम सुन मेरो नरक कियो हठतारो । मोको ठौर नहीं अब कोऊ अपनो बिरद सम्हारो ॥ क्षुद्रपतित तुम तारे रमापति अब न करो जिय गारो । सूरदास साँचो तब माने जो होय मम निस्तारो ॥ १२१ ॥

## ग़ज़ल ।

जहां देखों वहीं मौजूद मेरा कृष्ण प्यारा है । उसीका सब है जलवा जो जहां में आशिकारा है ॥ भला मखलूक खालिककी सिफत समझे कहाँ मुमकिन। उसीसे नेत नेत ऐ यार वेदोंने पुकाराहै ॥ न कुछ चारा चला लाचारों हार कर बैठे। विचारे वेदने प्यारे बहुत तुझको विचारा है ॥ जो कुछ कहते हैं हम यह भी तेरा परकाश है वरना । किसे ताक़त जो मुँह खोले यहां हर शख्स हारा है ॥ तेरा है तेज हर शै में काहसे कोह तक प्यारे

उसी से कहके हर हर तुझको सब जगने उचारा है ॥ कोई तुझको पुकारे ब्रह्म कर्त्ता एक कहते हैं। कहैं निर्लेप इक ज्ञानी ध्यानी ध्यान धारा है॥ करो किरपा रसाई दो सजन अपनेही चरणोंमें। भला है या बुराहै जैसा है आखिर तुम्हारा है ॥ बहुत दुस्तर है भवसागर न पारावार कुछ सूझै । कहै कर जोड़ राधानाथ इक तूही सहाराहै ॥ १३२ ॥

वह नाथ अपनी दयालुता तुम्हें यादहो कि न याद हो। वो जो कौल भक्तोंसे किया था तुम्हें याद हो कि न याद हो॥ सुनि गजकी ज्यूंहीं आपदा न विलम्ब छिनका सहा गया । वहीं दौड उठके पियादे पा तुम्हें० ॥ य जो चाहा दुष्टोंने द्रौपदीसे कि, शर्म उसकी सभामें लें । बढाया वस्तरको आप जा तुम्हें०॥ अजामील एक जो पापी था लिया नाम मरने पै बेटे का । वह नर कसे जो बचा दिया तुम्हें० ॥ जो गीध था गणिका जो थी जो व्याध था मल्लाह था । उन्हें तुमने ऊंचोंका पद दिया तुम्हें० ॥ खाना भीलनीके व जूंठे फल कहीं साग दासके घर पै चल। यूहीं लाखों किस्से कहूँ मैं क्या तुम्हें० ॥ जिन वानरोंमें न रूप था न तो गुण ही था न तो जात थी । तिन्हें भाइयोंकासा मानना तुम्हें० ॥ वह जो गोपी गोप थे व्रजके सभ उन्हें इतना चाहा कि क्या कहूं । रहे उलटे उनके ऋणी सदा तुम्हें० ॥ कहो गोपियोंसे कहा था क्या करो याद गीताकी जरा । वैदा वक्त उद्धार का तुम्हे० ॥ यह तुम्हारा ही हरीचंद है गो फासदमें जगके बंद है ॥ है दासजन्मसे आपका तुम्हें० ॥ १३३ ॥

अफसोस भरी नाथ सुनो मेरी भी हालत। पापी हूं मुझे अरज से आती है खिजालत ॥ कैदीकी तरह उमर कटी मोहके वश में । पाबंद किया लोभने बेदाना कफस में ॥ हर एक घड़ी गुजरी

है दुनियाँ की हवस में। इक दिन भी नहीं काम का हर माह बरस में ॥ इक वक्तका तोसा नहीं औ शिरपै सफ़र है। पापोंका बहुत बोझ है शिकस्ता कमरहै॥ हूं आपके चरणोंसे लगा जानलो इतना । कुछ और नहीं चाहता पर मानलो इतना ॥ जिस दम मेरी उम्मैदसे घरवालोंको होयास। सब दूर हों सरकारही सरकार हों इक पास॥ फैली हुई शृंगारके फूलोंकी हो बूबास। मुरलीकी सदा कानमें आतीहो चपो रास ॥ होजाऊँ फना पाऊँ जो इतना मैं सहारा। जब बंद हों आंख तो मुकुट का हो नजारा ॥ दम लब पै हो सीने में तसव्वुरहो तुम्हारा। मिटकर भी जुदाई न हो चरणोंकी गवारा ॥ जो व्रजकी रज है वही खाके कफे पा है। मिट्टी यहीं रहजाय तो वैकुंठमें क्या है॥ रोशन है कि यह सिजदह गहे अहले यकीं है। जो जर्रा है यां खातमें कुदरत का नगीं है॥ उठाहै यहीं आके निकाबे रुखे तौहीद । हर वक्त नजर आताहै यां जल-वएजा बीद ॥ जो खाकमें यां मिल गये किसमत है उन्हीं की। जो मिटगये यां आके हकीकत है उन्हीं की ॥ गलियोंमें जो यां घिसटे हैं जिन्नत है उन्हींकी। जो भीखको यां खाते हैं दौलत है उन्हीं की ॥ वहताज शाहीपर भी कभी हाथ न मारें। दुनिया का मिले तख्त तो इक लात न मारें ॥ कहसक्ताहूं क्या व्रजकी खूबी व लताफत। वह आंख नहिं जिसमें हो नज्जारेकी ताकत ॥ मैं यह भी नहीं चाहता तकलीफ उठाओ। मैं यह भी नहीं चाहता बिगड़ी को बनाओ ॥ पर कुछ तो मेरे वास्ते तदबीर बताओ। इतना भी नहीं हूं जिसे चरणोंसे लगाओ ॥ नकशे कफे पाफूंक निकलने को तो मिलजाय । दो हाथ जमीं व्रजमें जलनेको तो मिलजाय॥ देखो न खुदाईकी करामात बिगड़ जाय। ऐसा न हो शोलेकी कही बात बिगड़जाय ॥ १२४ ॥

## राग परज।

मैनूँ तारी वे रब्बा बंदी औगुण हारी। सभ सैयां गुन वालड़ियां वे मैं औगुण हारी॥ जिस कारण शौह भेज्या लाल वे मैनूँ तारी वे रब्बा सोईयो गल्ल विसारी। पकड तुला मैं तर पैयां लाल वे मैनूं तारी वे रब्बा शिरपर गठरी हैभारी॥ इकनां दाज रंगा लिया लाल वे मैनूं तारीं वे रब्बा आईया साड़ड़ी चारी। हुकुम साईं दे पर्वत तरदे लाल वेरे मैनूं तारीं वे रब्बा वंदी कौन विचारी॥ इकनां सेजां मानीयां लाल वे मैनूं तारी वे रब्बा बंदी रहीहै कुँआरी। कहैं शाह हुसैन सुनो सहेलीयो मेरीयो मैनूं तारीं वे रब्बा अमलां बाझ खुआरी॥ १३५॥

## राग वड़हंस।

अपने संग रलाईं वे मैनूं अपने सङ्ग रलाईं॥ राह पवां तां धाड़ी वेढे वेलें लखाँ वलाईं॥ चीते वाघे कोड़ल हारे भखँर करन अदाईं॥ भार तेरे जागत्तर चल्या वेड़ा पार लंघाईं॥ हौल दिले दा थर हर कंबे झवदे पार लंघाईं॥ पहलां नेह लगायासी ऐवें आपे चाईं चाईं॥ मैं लायाके तुध लाया सी अपनी ओर निभाईं॥ जेकर आगे है लड़ लाया तीवें गले लगाईं॥ बुल्लाशाह शहाना मुखडा घूँघट खोल दिखाईं॥ १३६॥

## राग सोरठ।

मालक कुल आलमके हो तुम साँचे श्रीभगवान। स्थावर जङ्गम पानी पावक धरती बीच समान॥ सभमें जलवा तेरा देखा कुदरतके कुरवान। सुदामाके दरिद्र खोये पाँड़ेकी पहँचान॥ दो मूठी तंदुलकी चाबी बखशे दो जहान। भारतमें अर्जुनकी खातर आप भये रथवान॥ उसने अपने कुलको देखा छुट गये तीर कमान। ना कोई मारे ना कोई मरता तेरोही अज्ञान॥ यह तो

चेतन अचल अमरहै यह गीताको ज्ञान । मुझ आजज पर किरपा कीजै बंदा अपना जान ॥ मीर माधो मैं शरण तिहारी लागे चरणन ध्यान ॥ १३७ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

माधव गति तेरी ना जानी ॥ मारन कारन चली पूतना अस्तन विष लपटानी । ताको गति यशुमतिकी दीनी सो वैकुंठ सिधानी ॥ लख गउअनको दान करत है राजा नृगसों दानी । ताको मुख किरलेका दीना पाछे कूप पठानी ॥ बलिराजा स्वर्ग धामकी खातर रचे यज्ञ बहु दानी । सो राजा पाताल पठायो चौकी ताकी मानी ॥ बड़े बड़े राज भूपनकी बेटी तिनको योग दृढानी । कुब्जा मालन कंसकी चेरी सो कीनी पटरानी ॥ पांचों पांडव अधिक सनेही सो हिमअचल गिरानी । दुर्योधन राजा बड़ा अभिमानी ताकी मुक्ति निशानी ॥ शेषनागको नेता कीनो पर्वत कियो मथानी । चौदा रत्न मथन कर काढ़े तब लक्ष्मी घर आनी ॥ जैसी जाकी मनोकामना तैसी कर दिखलानी । सूरदास आनन्द मगन भयो प्रेम भक्ति मन मानी ॥ १३८ ॥

## राग कान्हरा ।

देपूतना विपरे अमृत पायो।जो कछु देयत सों फल पैयत नाहक वेदन गायो ॥ शत यज्ञ राजा बालि कीनो बाँध पताल पठायो । लक्ष गऊ राजा नृग दीनी गिरगट रूप करायो ॥ रंक जन्मके मित्र सुदामा कञ्चन धाम बनायो । सूरदास तेरी अद्भुत लीला वेद नेत कह गायो ॥ १३९ ॥

## राग धनाश्री ।

अविगति गति जानी न परै । मन वच अधम अगाध अगोचर किहि विधि बुधि सँचरै ॥ अति प्रचंड पौरुष सों मातो केह-

रि भूँख मरै । तज उद्यम अकाश कर बैठ्यो अजगर उदर भरै ॥ कबहुँक तृण बूड़त पानीमें कबहुँक शिला तरै । बागरसे सागर कर राखे चहुँ दिशि नीर भरै ॥ पाहन बीच कमल विकसाहीं जलमें अगिन जरै । राजा रंक रंकते राजा ले शिर छत्र धरै ॥ सूर पतित तरजाय छिनकमें जा प्रभु टेक करै ॥ १४० ॥

## राग सोरठ ।

हरिका गति नहिं कोऊ जानै । योगी यती तपी पचहारे अरु बहु लोग सयाने ॥ छिनमें राव रंकको करहीं रावरंक कर डारे । रीते भरे भरे ढरकावे यह ताको व्यवहारे ॥ अपनी माया आप पसारे आपै देखनहारा । नाना रूप धरै बहुरंगी सबसे रहत निःयारा ॥ अमित अपार अलक्ष निरंजन निज सब जग भरमाया । सकल भरम तज नानक प्राणी चरण ताहि चित लाया ॥ १४१ ॥

## राग कान्हरा ।

ज्यों भावे त्यों राख गुसाईं । हमरे संकट काटो जी साँवरे कृपा करो प्रहलादकी नाईं ॥ तोहिं त्याग और जो सुमिरे सो नरपै दे नरकन माहीं । नन्ददासको दीजै अभय पद चरणकमल राख्यो मन माहीं ॥ १४२ ॥

## राग सोरठ ।

दरमां देठाढ़े दरबार । तुझ बिन सुरत करै को मेरी दरशन दीजे खोल किंवार ॥ तुम धन धनी उदार त्यागी श्रवणन सुनियत सुयश तुम्हार । माँगों कौन रंक सब देखों तुमहींते मेरो निस्तार ॥ जयदेव नामा विप्र सुदामा तिनपर कृपा भई है अपार । कह कबीर तुम समरथदाते चार पदारथ देत न बार ॥ १४३ ॥

## राग झंझोटी ।

हरि अब बनिहै नाहिं बिसारे । दीनदयालु कृपानिधि हे प्रभु गिनिये न दोष हमारे ॥ गीध अजामिल गणिका आदिक जा पन पै तुम तारे । मोहन लाल आपनो पन सोइ बनिहै नाथ सम्हारे ॥ १४४ ॥

## राग अडाना ।

अपने विरदकी लाज विचारो । सब घटके तुम अंतर्यामी भव-सागर ते पार उतारो ॥ गुण औगुण यह कछू न मानो ज्यों जानों त्यों पतित उधारो । जानकीदास प्रभु शरण तुम्हारी आवागमन-का दोष निवारो ॥ १४५ ॥

## राग परज ।

भरोसो कृष्णको भारी ॥ ग्राहने गजराज घेरचो बल कियो भारी । हारके जब टेर कीनी धाये गिरिधारी ॥ प्रहलाद गिरिसों डार दीनो कीनी रखवारी । अगिनहूंसों राख लीनो दूसरी वारी ॥ द्रौपदीकी लाज राखी कूबरी तारी । ध्रुवको दीनी अटल पदवी कियो घरवारी ॥ वीभीपणको लंक दीनी रावणा मारी । आगें पतित अनेक तारे सूरकी बारी ॥ १४६ ॥

## राग विभास ।

और कोई समझो तो समझो हमको एती समझ भली है । ठाकुर नन्दकिशोर हमारे ठकुरायन वृपभानु लली है ॥ सुबल आदि ले सखा श्यामके राधा सँग ललिता जो अली है । नितको लाड़ चाव सेवा सुख भाग बेलि बढ सुफल फली है॥ वृन्दावन बीथिन यमुना-तट विहरन ब्रज रज रङ्ग रली है । कहै भगवान हित रामराय प्रभु सबते इनकी कृपा बली है ॥ १४७ ॥

## राग विहाग ।

हमरी आँखिनके दोउ तारे । राधा मोहन मोहन राधा यह दो-उ रूप उजारे ॥ गौर श्याम अभिराम मनोहर व्रज वरसाने वारे । शुक शारद नारद बलिहारी महिमा वर्णत हारे ॥ १४८ ॥

## कुण्डलिया ।

आचारज ललिता सखी रसिक हमारी छाप । नित्त किशोर उपासना, युगल मन्त्रको जाप ॥ युगलमन्त्रको जाप वेदरसिक-नकी वानी । वृन्दावन निज धाम इष्ट श्यामा महरानी ॥ प्रेम देवता मिले बिना सिधि होय न कारज । भगवत सब सुखदेन प्रगट भये रसिकाचारज ॥ १४९ ॥

## राग धनाश्री ।

हैं हम रसिक अनन्य प्रिया पिय कुञ्जमहलके वासी । नइ नइ केलि विलोकत छिन छिन रति विपरीत उपासी ॥ वीरी वसन सुगंध आरसी रुचि ले करत खवासी । देत प्रसाद प्रेम सों हँस हँस कह कह भगवत दासी ॥ १५० ॥

## राग कालिंगडा ।

हम नँदनन्दन मोल लिये । यमकी फाँस काट मुकराये अभय अजात किये॥सब कोउ कहत गुलाम श्यामके गुणत सिरात हिये । सूरदास प्रभुजूके चेरे जूठन खाय जिये ॥ १५१ ॥

## राग जंगला ।

साँवरो जग तारन आयो । निशि दिन जाको वेद रटत हैं सुर नर पार न पायो ॥ मथुरामें हरि जनम लियो हैं गोकुल जाय वसायो । लाल यशुमतिको कहायो ॥ भानुसुतामें कूदि परे हैं विषधर जाय जगायो । फणिपति लै पाताल पटायो

तीन लोक यश गायो ॥ मनो मेघुला झुक आयो ॥ भारतमें प्रण भीषम राख्यो अर्जुन रथमें बहायो। गीता ज्ञान दया कर दीनो रूप विराट दिखायो, भर्म मनको जो मिटायो॥ वृंदावनमें रास रचो है गोपी ग्वाल नचायो । सूरदास यह प्रेमको झगरो हरष निरखकर गायो, बहुरि इतना सुख पायो॥ १९२॥

## दोहा।

चार बीस अवतार धर, जनकी करी सहाय। राम कृष्ण पूरण भये, महिमा कही न जाय॥ चौपाई ॥ नेति नेति कह वेद पुकारे। सो अधरन पर मुरली धारे ॥ जाको ब्रह्मादिक मिल ध्यावहिं। ताहि पूत कहि नन्द बुलावहिं ॥ शिव सनकादिक अन्त न पावें। सो सखियन सँग रास रचावें॥ सकल लोकमें आप पुजावें। सो मोहन ब्रजराज कहावें॥ निरंकार निर्भय निरवाना। कारण सन्त धरे तिन जाना ॥ निर्गुण सगुण भेद ना कोई। आदि अंत मधि एकै सोई ॥ दोहा ॥ योगी पावें योग सों, ज्ञानी लहें विचार ॥ नानक पावे भक्ति सों, जाको प्रेम अधार ॥ १९३ ॥

## राग धनाश्री।

हरि सन्तनकी पैज राखत आप निरंकार भाषत ॥ खंभसे प्रभु निकसे आय नरसिंह रूप होय रिसाय असुरनको उदर छेद प्रहलाद तिलक थापत ॥ गहरे गंभीर ग्रस्यो कालवश ले व्याल धस्यो गजकी जब टेर सुनी फंदन काटत। बीच सभा आन खड़ी द्रौपदीको भीर पडी उचरत हरि शरण तेरी अनेक चीर बाढत ॥ दौड़के हरि आन खड़े अपने जन काज करे बिलम न लायो नेक दुनीदास आखत ॥ १९४॥

## राग सोरठ ।

जानत प्रीति रीति यदुराई । को अस जग मतिमंद मनुज जो भजत न सकल विहाई ॥ कनक भवनमें रुक्मिणिके सँग राजत सब सुख छाई । रंक दीन लखि मीत सुदामहिं धाय लियो उर लाई ॥ यदुकुल कौरव कुल पांडव कुल जहिं जहिं भई सगाई । तहिं तहिं व्रज वासिनकी बातें वर्णत वदन सुखाई ॥ छप्पन विधि व्यंजन दुर्योधन राख्यो सदन बनाई । सो ताजि विदुर साग भोजन किये वहुत सराह मिठाई ॥ सुरदुर्लभ यदुकुल विलास वर प्रभुता प्रभु विसराई । श्रीरघुराज भली भारतमें पारथ सारथि आई ॥१९५॥

## राग पूरवी ।

जय मनमोहन श्याम मुरारी । जय व्रजनाथ मुकुंद विहारी ॥ जय नखपर श्रीगिरिवर धारी । जय श्रीकृष्णचन्द्र वनवारी ॥ मोसें नाथ कछु लखी न जाई । वरणों कहँलग तोरि वड़ाई ॥ महिमा तुम्हारी अपार कन्हाई । थकित भये वर्णत श्रुति चारी ॥ हे अपार अलख तव माया । ब्रह्मादिकने भेद न पाया ॥ कोटिन मुनिने ध्यान लगाया । पर कछु समझ परी न तिहारी ॥ कहांतलक गुण तुम्हरे गाऊं । कौन हृदयमें ध्यान लगाऊं ॥ कहा समझ प्रभु तोहिं मनाऊं । शोच भयो जन उर यह भारी ॥ सुध लीजे अव तो प्रभु मेरी । निज जन समझ करो मत देरी ॥ दीनदयालु शरण हूं तेरी । कृपा करो भक्तन सुखकारी ॥ १९६ ॥

## राग जंगला ।

जय नारायण ब्रह्मपरायण श्रीपति कमलाकंतं । नाम अनंत कहां लग वरणों शेप न पावत अंतं ॥ नारद शारद शिव सनकादिक ब्रह्मा ध्यान धरंतं । मच्छ कच्छ सूकर नरहरि प्रभु वामन रूप धरंतं ॥ परशुराम श्रीरामचंद्र जग [illegible] लियो

वसुदेव देवि गृह नाम धरयो नँदनन्दं ॥ पैठ पताल कालीनाग नाथ्यो फण२ निरत करंतं। बलभद्र होकर असुर सँहारे कंसके केश गहंतं ॥ जगन्नाथ जगपति चिन्तामणि होय बैठे निश्चिन्तं । कलि-युग अन्त अनन्तत होकर कलकीरूप धरंतं ॥ दश अवतार हरि-जूके गाये सूर शरण भगवंतं ॥ १५७ ॥

## लावनी ।

नाथ तुम दीनन हितकारी । पतितपावन कलिमलहारी ॥ प्रथम नरसिंह रूप धारयो । नखन सों हरनाकुश मारयो ॥ ब्रह्मादिक थरथर करैं, लक्ष्मी ढिग नहिं जात । जन अपनें प्रहलादके, धरयो शीश पर हाथ ॥ भक्तकी विपाति कटीं सारी ॥ नाथ० ॥ जुड़े दल दोउ ओर भारी । करी जब भारत-की त्यारी ॥ भरुही दीनहो पुकारी । खबर मेरी लीजो गिरि-धारी ॥ ऐसेको या जगतमें, मेरो राखनहार । इतनी सुनत तब तुरतही, गज घंटा दियो डार ॥ करी अंडनकी रखवारी ॥ नाथ० ॥ सभामें द्रुपदसुता नारी । करन जो लगे जवाब भारी ॥ देखते सकल धर्मधारी । कर्ण भीषम द्रोणाचारी ॥ कहा भयो वैरीप्रबल, जो सहाय बलबीर । दश हजार गज बल घटयो, घटयो न दश गज चीर ॥ दुःशासन बैठ गयो हारी ॥ नाथ० ॥ ग्राहने गजको गहलीनो । परस्पर युद्ध बहुत कीनो ॥ भयो गजराजको बल हीनों । याद तब गोविंदको कीनो ॥ सुनतहि टेर गजेंद्रकी, उठधाये ब्रजराज । सुध ना रही शरीर की, कियो भक्तको काज ॥ जनार्दन सन्तन दुख-हारी । नाथ तुम दीनन हितकारी ॥ १५८ ॥

## राग देश ।

हे अच्युत हे पारब्रह्म अविनाशी अघनाश । हे पूरण हे सर्वमें दुख भञ्जन गुण तास ॥ हे सङ्गी हे निरंकार हे निर्गुण सब टेक ।

## राग सोरठ।

जानत प्रीति रीति यदुराई। को अस जग मतिमंद मनुज जो भजत न सकल बिहाई॥ कनक भवनमें रुक्मिणिके सँग राजत सब सुख छाई। रंक दीन लखि मीत सुदामहिं धाय लियो उर-लाई॥ यदुकुल कौरव कुल पांडव कुल जहिं जहिं भई सगाई। तहिं तहिं ब्रज वासिनकी बातें वर्णत वदन सुखाई॥ छप्पन विधि व्यंजन दुर्योधन राख्यो सदन बनाई। सो तजि विदुर साग भोजन किये बहुत सराह मिठाई॥ सुरदुर्लभ यदुकुल विलास वर प्रभुता प्रभु बिसराई। श्रीरघुराज भली भारतमें पारथ सारथि आई॥१९५॥

## राग पूरवी।

जय मनमोहन श्याम मुरारी। जय ब्रजनाथ मुकुंद विहारी॥ जय नखपर श्रीगिरिवर धारी। जय श्रीकृष्णचन्द्र बनवारी॥ मोसें नाथ कछु लखी न जाई। बरणों कहँलग तोरि बड़ाई॥ महिमा तुम्हारी अपार कन्हाई। थकित भये वर्णत श्रुति चारी॥ है अपार अलख तव माया। ब्रह्मादिकने भेद न पाया॥ कोटिन मुनिने ध्यान लगाया। पर कछु समझ परी न तिहारी॥ कहांतलक गुण तुम्हरे गाऊं। कौन हृदयमें ध्यान लगाऊं॥ कहा समझ प्रभु तोहिं मनाऊं। शोच भयो जन उर यह भारी॥ सुध लीजे अब तो प्रभु मेरी। निज जन समझ करो मत देरी॥ दीनदयालु शरण हूं तेरी। कृपा करो भक्तन सुखकारी॥ १९६॥

## राग जंगला।

जय नारायण ब्रह्मपरायण श्रीपति कमलाकंतं। नाम अनंत कहां लग वरणों शेष न पावत अंतं॥ नारद शारद शिव सनकादिक ब्रह्मा ध्यान धरंतं। मच्छ कच्छ सूकर नरहरि प्रभु वामन रूप धरंतं॥ परशुराम श्रीरामचंद्र जग लीला कोटि करंतं। जन्म लियो

वसुदेव देवि गृह नाम धर्यो नँदनन्दं॥ पैठ पताल कालीनाग नाथ्यो फण२ निरत करंतं। बलभद्र होकर असुर सँहारे कंसके केश गहंतं॥ जगन्नाथ जगपति चिन्तामणि होय बैठे निश्चिन्तं। कलि-युग अन्त अनन्तत होकर कलकीरूप धरंतं॥ दश अवतार हरि-जूके गाये सूर शरण भगवंतं॥ १५७॥

## लावनी।

नाथ तुम दीनन हितकारी। पतितपावन कलिमलहारी॥ प्रथम नरसिंह रूप धार्यो। नखन सों हरनाकुश मार्यो॥ ब्रह्मादिक थरथर करें, लक्ष्मी ढिग नहिं जात। जन अपने प्रहलादके, धर्यो शीश पर हाथ॥ भक्तकी विपति कटीं सारी॥ नाथ०॥ जुड़े दल दोउ ओर भारी। करी जब भारत-की त्यारी॥ भरुही दीनहो पुकारी। खबर मेरी लीजो गिरि-धारी॥ ऐसेको या जगतमें, मेरो राखनहार। इतनी सुनत तब तुरतही, गज घंटा दियो डार॥ करी अंडनकी रखवारी॥ नाथ०॥ सभामें द्रुपदसुता नारी। करन जो लगे जवाब भारी॥ देखते सकल धर्मधारी। कर्ण भीषम द्रोणाचारी॥ कहा भयो वैरीप्रबल, जो सहाय बलबीर। दश हजार गज बल घट्यो, घट्यो न दश गज चीर॥ दुःशासन बैठ गयो हारी॥ नाथ०॥ ग्राहने गजको गहलीनो। परस्पर युद्ध बहुत कीनो॥ भयो गजराजको बल हीनों। याद तब गोविंदको कीनो॥ सुनतहि टेर गजेंद्रकी, उठधाये ब्रजराज। सुध ना रही शरीर की, कियो भक्तको काज॥ जनार्दन सन्तन दुख-हारी। नाथ तुम दीनन हितकारी॥ १५८॥

## राग देश।

हे अच्युत हे पारब्रह्म अविनाशी अघनाश। हे पूरण हे सर्वमें दुख भञ्जन गुण तास॥ हे सङ्गी हे निरंकार हे निर्गुण सब टेक।

हे गोविन्द हे गुणनिधान जाके सदा विवेक ॥ है अपरंपार हर हरे हैं भी होवन हार । हे सन्तनके सदा सङ्ग निराधार आधार ॥ हे ठाकुर हौं दासरो मैं निर्गुण गुण नहिं कोय। नानक दीजै नाम दान राखौं हिये परोय ॥ १५९ ॥

## छंद।

श्रीकृष्णजीके कमल नेत्र कटि पीतांबर अधर मुरली गिरिधरं ॥ मुकुट कुण्डल कर लकुटिया सांवरे राधेवरं ॥ कूल यमुना धेनु आगे सकल गोपिन मन हरं । पीत वस्त्र गरुड़ वाहन चरण नित सुखसागरं। करत केलि कलोल निशि दिन कुंज भवन उजागरं । अजर अमर अडोल निश्चल पुरुषोत्तम अपरापरं ॥ गोपीनाथ गुपाल गिरिधर कंस हरनाकुश हरं । गल फूल माल विशाल लोचन अधिक सुन्दर केशवं । वंशीधर वसुदेव छैया बलि छल्यो हरि वामनं ।.जल डूबते गज राख लीनो लंक छेद्यो रावनं ॥ सप्त द्वीप नौखंड चौदा भुवन कीने इक पलं । द्रौपदीकी लाज राखी कहां लौं उपमा करं ॥ दीनानाथ दयालु पूरण करुणामय करुणाकरं । कवि दत्तदास विलास निशिदिन नाम जप नित नागरं ॥ १६० ॥

प्रथम गुरुके चरण वंदो जासों ज्ञानप्रकाशतं । आदि विष्णु युगादि ब्रह्मा सेवते शिव शंकरं ॥ श्रीकृष्ण केशवकृष्ण केशवकृष्ण केशव केशवं । श्रीराम रघुवर राम रघुवर रामरघुवर राघवं ॥ राम कृष्ण गोविन्द माधव वासुदेव श्रीवामनं।मच्छ कच्छ वाराह नरसिंह पाहि रघुपति पावनं ॥ मथुरामें केशोराय विराजै गोकुल वाल मुकुन्दजी । श्रीवृन्दावनमें मदनमोहन गोपीनाथ गोविंदजी ॥ धन्य मथुरा धन्य गोकुल जहां श्रीपति अवतरे । धन्य यमुना नीर निर्मल ग्वाल बाल सखा बने ॥ ग्वाल बाल सङ्ग सखा विराजे सङ्ग राधा

भामिनी।वंशीबट तट निकट यमुना मुरलीकी टेर सुहामिनी॥कृष्ण कलिमल हरन सबके जो भजें हरि चरनको । भक्ति अपनी देहु माधो भवसागरके तरनको ॥ जगन्नाथ जगदीश स्वामी बदरीनाथ विश्वंभरं । द्वारकाके नाथ श्रीपति केशवं करुणाकरं । कृष्ण अष्टपदीकी धुन सुन कृष्णलोक सगच्छतं।गुरू रामानन्द नीमानन्द स्वामी छवि दत्तदास समापतं ॥ १६१ ॥

## राग भैरव ।

मङ्गल आरती गोपालकी नित उठ मङ्गल होत निरखं मुख चितवन नयन विशालकी ॥ मङ्गल रूप श्यामसुन्दरको मङ्गल छबि भ्रुकुटी भालकी । चतुरभुज दास सदा मङ्गलनिधि वानिक गिरिधर लालकी ॥ १६२ ॥

## राग रामकली ।

आरति कीजे श्याम सुन्दरकी । नन्दकुमार राधिका वरकी भक्ति कर द्वीप प्रेम कर वाती । साधु संगति कर अनुदिनराती ॥ आरति ब्रज युवती मनभावे ॥ श्याम लीला हित हरिवंश गावे ॥ १६३ ॥

आरती. कीजे सुन्दर वर की । नन्दकिशोर यशोदानन्दन नागर नवल ताप तम हरकी ॥ वन विलास मृदुहास मनोहर श्रवण सुधा सुख मोहन करकी । विहारीदास लोचन चकोर नित अंश प्रिया भुजधरकी ॥ १६४ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

आरती लीजो श्रीनन्दके लाला मदनगुपाला । टेरत हैं कबके जन ठाढे होउ वेग दयाला ॥ कोटि शशि तेरे नखकी शोभा कहाँ लौं दीपक बाला ॥ धुनि मिरदंग अनाहद बाजे क्या

रंका मेरी ताला ॥ नाचत लक्ष्मी सदा तेरे आगे नाना विधि बहु बाला। खण्ड ब्रह्मण्ड त्रैलोक नाचे हौं क्या कीट कंगाला॥ आछी तेरी आरती आछी तेरी शोभा आछी तेरी भक्ति रसाला । भगवानदास पर किरपा कीजै मेटियजी यमजाला ॥ १६५ ॥

## राग श्यामकल्याण।

आरति युगलकिशोरकि कीजै । तन मन प्राण निछावर कीजै ॥ गौर श्याममुख निरखन कीजै । हरिको स्वरूप नयन भर पीजै ॥ रवि शशि कोटि बदन जाकी शोभा । ताहि देख मेरो मन लोभा ॥ फूलनकी सेज फूलन गल माला । रत्न सिंहासन बैठे नँदलाला ॥ मोर मुकट कर मुरली सोहै । नटवर वेष निरख मन मोहै ॥ ओढ़े नील पीत पट सारी । कुञ्जन ललना लाल विहारी ॥ श्रीपुरुषोत्तम गिरिवर धारी । आरति करत सकल व्रजनारी ॥ नँदनन्दन वृषभानु किशोरी । परमानँद स्वामी अविचल जोरी ॥ १६६ ॥

## राग वरवा।

कञ्चन सिंहासन रत्न जड़ित प्रकाश रवि सम सोहई । तापर विराजत श्यामसुन्दर रूप मुनि जन मोहई ॥ मुख कमल पर अलिमाल सम अलकाँ कुँडल छवि पावई । हरि नासिका गर रुचिर मोती भाल तिलक सुहावई ॥ शिर मुकुट हीरा जड़ित कानन स्वर्ण कुण्डल छाजई । पट पीत गजमणि माल भूषण अंग धाम विराजई ॥ शुभ कण्ठ कण्ठी मणिमयी उर माल बैजंती लसै । भृगु रेख कौस्तुभ माणि जनेऊ देव मुनि जन मन बसै ॥ कङ्कण जड़ाऊ सहित पहुँची श्रीकृष्ण

हाथनमें बने। प्रति अँगुरी मुँदरी विराजत रत्न नग लागे घने॥ हरि बाम अँग सुवरण वरण अनूप अति राजत रमा। जग करन पालक हरन सेवत चरण नित शारद उमा॥ प्रभु चार करमें शङ्ख चक्र गदा पद्म अतिराजई। कटि पीत धोती किंकिणी दोउ चरण नूपुर बाजई॥ श्रीसहित विष्णु स्वरूप ऐसो प्रेमसे जो ध्यावई। तत्काल पावन होतहै चारों पदारथ पावई॥ १६७॥

## राग गुर्जरी।

श्रितकमलाकुच मंडल धृतकुण्डल ए॥ कलित ललित बनमाल जय जय देव हरे॥ दिनमणि मंडल मंडन भवखण्डन ए॥ मुनिजन मानहंस जय०॥ कालिय विषधरगंजन जन-रंजन ए॥ यदुकुल नलिन दिनेश जय जय०॥ मधु मुर नरक विनाशन गरुड़ासन ए॥ सुर कुल केलि निधान जय जय०॥ अमल कमल दल लोचन भवमोचन ए॥ त्रिभुवन भवन निधान जय जय०॥ जनकसुताकृत भूषण जित दूषण ए॥ समर शमित दशकंठ जय जय०॥ अभिनव जलधर सुंदर धृतमन्दर ए॥ श्रीमुखचन्द्र चकोर जय जय०॥ तव चरणे प्रणता वयमिति भावय ए॥ कुरु कुशलं प्रणतेषु जय जय०॥ श्रीजयदेव कवेरिदं कुरुते मुदं मङ्गलमुज्ज्वल गीतं जय जय०॥ १६८॥

## राग धनाश्री।

परम पुनीत प्रीति नँदनन्दन यही विचार विचार। कहो शुक श्रीभागवत विचार॥ हरिजीकी भक्ति करो निशिवासर अल्प जीवन दिन चार। चिंता तजो परीक्षित राजा सुन शिख शीख हमार॥ कमलनयनकी लीला गावो मिटगये कोटि विकार। भजन करो विश्वास तजो नृप चिंता शोकनिवार॥ खट्वांग दिलीप

मुहूरत उधरे तुमरे हैं सतवार । तुम तो राजा परमभक्त हो मानो वचन हमार ॥ हरिजीकी भक्ति युगोंयुग वरणों आन धर्म दिनचार। एक समय दुर्वासा पठये आये समय विचार ॥ कै राजा मोहिं भोजन दीजै कै जावो व्रत हार । राजा कहै मोहिंका सङ्कट दीजो नाहिन और उपाय । द्रुपदसुता कहै कृष्ण सुमिर लेहु तुमरे सदा सहाय ॥ तब पांडव सुत सुमिरण कीनो प्रगटे कृष्ण मुरार । चक्र सुदर्शनकी सुधि आई ऋषी चले व्रत हार ॥ अष्टादश षट तीन चार मिल करते यही विचार । एको ब्रह्म सकल घट पूरण केवल नाम अधार ॥ सतयुग सत त्रेता तप संयम द्वापर पूजा चार । सूर भजन कलि केवल कीर्त्तन लज्जा कान निवार ॥ १६९ ॥

## राग सोरठा ।

टेर सुनो व्रजराज दुलारे । दीन मलीन हीन शुभ गुणसों आय पर्चों हूं द्वार तिहारे ॥ काम क्रोध अति कपट लोभ मद सोइ माने निज प्रीतम प्यारे । भ्रमत रह्यो इन संग विषयनमें तो पद कमलनमें उर धारे ॥ कौन कुकर्म कियो नहिं मैंने जो गये भूल सो लिये उधारे । यहां लौं खेप भरी रच पचके चकित रहे लखिके बनजारे ॥ अबतो एक बार कहो हँसके आजहि सों तुम भये हमारे । याही कृपाते नारायणकी वेगि लगेगी नाव किनारे ॥ १७० ॥

## राग मलार ।

हम भक्तनके भक्त हमारे । सुन अर्जुन परतिज्ञा मोरी यह व्रत टरत न टारे॥ भक्तन काज लाज हिय धरके पांय पियादे धाये । जहँ जहँ भीर परी भक्तनको तहँ तहँ होत सहाये ॥ जो भक्तन सो बैर करत है सो निज वैरी मेरो । देख विचार भक्त हित कारण हांकत हों रथ तेरो ॥ जीतो जीत भक्त अपनेकी हारे हार विचारो । सूरश्याम जो भक्त विरोधी चक्र सुदर्शन मारों ॥ १७१ ॥

## राग सारङ्ग ।

दास अनन्य मेरो निज रूप । दर्शन निमिष तापत्रयमोचन पर्सत मुकत करत गृहकूप ॥ मेरी बांधी भक्त छुड़ावै बांधै भक्त न छूटै मोहि। एक बेर मौको गहि बांधै तो पुनि मोपै जुवाब न होहि ॥ मैं गुण बन्ध सकलको जीवन मेरो जीवन मेरे दास । नामदेव जाके जिय जैसी तैसो ताको प्रेम प्रकाश ॥ १७२ ॥

## राग विभास ।

ऊधो हौं दासनको दास । जो जन मेरो नाम जपतहैं मैं तिनहीके घट परकाश ॥ धन्नेकी मैं गऊ चराई नामेको देहरा फेरिया । त्रिलोचनके मैं भयो प्रतीया सुदामेंको दरिद्र हरिया ॥ कबीरके मैं रह्यो बनिजारा सैनेकी विरती धाया । गजके जाय चरण गहे मैं काढ जलो थल ल्याया ॥ जो जन कहत करौं मैं सोई सन्त मेरी रहरास । हित चित प्राण भक्त हैं मेरे गावतहै दुनीदास ॥ १७३ ॥

## राग काफी ।

जो जन ऊधो मोहिं न बिसारे ताहि ना बिसारों छिन एक घरी । जो मोहिं भजे भजूं मैं वाको कल न परत मोहिं एक घरी ॥ काटूं जन्म जन्म मैं फंदन राखों सुख आनन्द करी । चतुर सुजान सभामें बैठे दुःशासन अनरीत करी ॥ सुमिरण कियो द्रौपदी जबहीं खैंचत चीर उबार धरी । ध्रुव प्रहलाद रैनि दिन ध्यावै प्रगट भये वैकुंठ पुरी ॥ भारतमें भरुहीके अंडा तापर गजको घंट ढुरी । अंबरीष गृह आये दुर्वासा चक्र सुदर्शन छांहि करी ॥ सूरके स्वामी गजराज उबारे कृपा करी जगदीश हरी ॥ १७४ ॥

# फटकर पद।

## राग रामकली।

जयति श्रीराधिके सकलसुख साधिके तरुणि मणि नित्त नवतनु किशोरी। कृष्णतनुलीन यन रूपकी चातकी कृष्ण मुख हिमकरेनकी चकोरी॥ कृष्ण दृग भृंग विश्राम हित पद्मिनी कृष्ण दृग मृगज बन्धन सुडोरी। कृष्ण अनुराग मकरन्दकी मधुकरी कृष्ण गुणगान रससिंधु बोरी॥ और आश्चर्य कहुँ मैं न देख्यों सुन्यो चतुर चौंसठ कला तदपि भोरी। विमुख पर चित्त ते चित्त जाको सदा करत निज नाहकी चित्तचोरी॥ प्रकृति यह गदाधर कहत कैसे बनै अमित महिमा इतै बुद्धि थोरी॥ १७५॥

धनि यह राधिकाके चरण। सुभग शीतल अति सुकोमल कमल कैसे वरण॥ रसिकलाल मन मोदकारी विरह सागर तरण। विवश परमानन्द छिन छिन श्यामजीके शरण॥ १७६॥

मेरी मति राधिका चरण रजमें रहो। यही निश्चय करचो अपने मनमें धरचो भूलके कोऊ कछू औरहू फल कहो॥ करम कोऊ करौ ज्ञान अभ्यास हूं मुक्तिके यत्न कर वृथा दहो देहो। रसिक वल्लभ चरण कमल युग शरण पर आश धर यह महा पुष्ट पथ फल लहो॥ १७७॥

## राग मलार।

हमारे माई श्यामजीको राज। जाके अधीन सदाही साँवरो या व्रजको शिरताज॥ यह जोरी अविचल श्री वृन्दावन नहीं औरसे काज। विट्ठल विपुल विनोद विहारन ज्यों जलधर सो गाज॥ १७८॥

## राग परज ।

हम श्री श्यामजूके बल अभिमानी। टेढ़े रहैं मोहन रसिया सो बोले अटपटी बानी ॥ पडे रहैं अलमस्त झकोए शिरपर राधा रानी। किशोरी अलीके प्राण जीवन धन वृन्दावन रजधानी ॥ १७९ ॥

## सवैया ।

ब्रह्म मैं ढूँढ्यो पुराणन वेदन भेद सुन्यो चित चौगुने चायन ॥
देख्यो सुन्यो न कहूँ कबहूं वह कैसो स्वरूप औ कैसे सुभायन ॥
ढूँढत ढूँढत ढूँढि फिर्यौ रसखानि बतायो न लोग लुगायन ॥
देख्यो कहां वह कुञ्जकुटीनमें बैठे पलोटत राधिका पायन ॥१८०॥

## राग कल्याण ।

राधाजी सुहागन राधे रानी। श्याम सुन्दर व्रजराज लाड़िली ताके वश अभिमानी ॥ शोभाको शिर छत्र विराजै वृन्दावन रजधानी। जीत लियो व्रजराज पपिहरा आनँद घन रसदानी ॥१८१॥

## राग विहाग ।

राजत निकुंज धाम ठकुरानी। कुसुम सेज पर पौढी प्यारी राग सुनत मृदु बानी ॥ बैठी ललिता चरण पलोटत लाल दृष्टि ललचानी। पांय परत सजनीके मोहन हितसों हाहा खानी ॥ भई कृपालु लाल पर ललिता दे आज्ञा मुसुकानी। आवो मोहन चरण पलोटो जैसे कुँवारि न जानी ॥ आज्ञा दई सखीको प्यारी मुख ऊपर पटतानी। बीण बजाय गाय कछु तानन ज्यों उपजै सुख सानी ॥ गावनलगे रसिक मनमोहन तब जानी महरानी। उठ बैठी व्यासकी स्वामिनी श्रीवृन्दावन रानी॥ १८२॥

## राग रामकली।

नव कुँवर चक्र चूडा नृपति सांवरो राधिके तरुणि मणि पट्टरानी शेश गृह आदि वैकुण्ठ पर्यंत लौं लोक थानैत व्रज राजधानी ॥ मेघ छप्पन कोटि बाग सींचत जहां मुक्ति चारों जहां भरत पानी । सूर शशि पहरुआ पवन जल इन्द्रहू वरुण दासी भाट निगम वानी ॥ धर्म कुतवाल शुक सूत नारद जहां करत चरचादि सनकादि ज्ञानी। सत्व गुण पौरिया काल बँधुवा जहां डांडी पति काम रति सुख निसानी ॥ कनक मरकत धरनि कुञ्ज कुसमित महल मध्य कमनीय सैनीय ठानी । पल न बिछुरत दोऊ तहिं न पहुँचत कोऊ व्यास महलिन लिये पीकदानी ॥ १८३ ॥

## राग गौरी।

वृन्दावनके राजाहैं दोउ श्याम राधिका रानी । चार पदारथ करत मजूरी मुक्ति भरैं जहँ पानी ॥ कर्म धर्म दोउ बटत जेवरी घर छाये ब्रह्मज्ञानी । योगी यती तपी संन्यासी तिनहूं नेक न जानी ॥ पचिहारे वेद पुराण लगानिया गावत सगुणिया बानी । घर घर प्रेम भक्तिकी महिमा सहचारि व्यास बखानी ॥ १८४ ॥

## राग देवगंधार ।

व्रज नव तरुणि कदंब मुकुट मणि श्यामा आज बनी । नख शिख लौं अङ्ग अङ्ग माधुरी मोहे श्याम धनी ॥ यों राजत कवरी गूंथत कच कनक कञ्ज बदनी । चिकुर चंद्रिकन बीच अरध विधु मानो ग्रसत फनी॥ सौभग रस शिर श्रवत पनारी पिय सीमंत ठनी। भ्रुकुटी काम कोदंड नयन शर कज्जलरेख अनी ॥ तरल तिलक ताटंक गंड पर नासा जलज मनी । दशन कुन्द सरसाधर पल्लव प्रीतम मन शमनी ॥ चिबुक मध्य अति चारु सहज सखि श्यामल

बिन्दु कनी । प्रीतम प्राण रतन संपुट कुच कंचुकि कसव तनी ॥ भुजमृणाल बल हरत बलै युत परस सरस श्रवनी । श्याम शीश तरु मनो मिंडवारी रची रुचिर रमनी ॥ नाभि गँभीर मीन मोहन मन खेलनको ह्रदनी । कृश कटि पृथु नितंब किंकिणिभृत कदलि-खंभ जघनी ॥ पद अंबुज जावक युत भूषण प्रीतम उर अवनी । नव नव भाव विलोक भाम इव विहरत वर करनी ॥ हित हरिवंश प्रशंसत श्यामा कीरति विशद घनी । गावत श्रवणन सु-नत सुखाकर विश्व दुरित दमनी ॥ १८५ ॥

## राग कान्हरा ।

आज नीकी बनी श्रीराधिका नागरी । व्रज युवति यूथमें रूप औ चतुरई शील शृङ्गार गुण सबनमें आगरी ॥ कमल दक्षिण भुजा वाम भुज अंश सखि गावती सरस मिल मधुरसुर रागरी । सकल विद्या विदित रहस हरिवंश हित मिलत नव कुञ्जमें श्याम बड़ भागरी ॥ १८६ ॥

## राग परज ।

आज उज्यारी भई लो रात । आप उज्यारी भई तेरी सेज उज्यारी चमक सुन्दर पिया प्यारी ॥ कान्हके शिर मुकुट विराजै राधा शिर जरद किनारी ॥ १८७ ॥

## राग देवगन्धार ।

आज वन राजत युगुल किशोर । नँदनन्दन वृषभानु नन्दिनी उठे उनींदे भोर ॥ डगमगात पग परत शिथिल गति परसत नख शशि छोर । दशन वसन खंडित मुख मंडित गंड तिलक कछु थोर ॥ हित हरिवंश सम्हारन तन मन सुरत समुद्र झकोर ॥ १८८ ॥

आज अति राजत दंपति भोर । सुरत रंगके रसमें भीनें नागरी नंदकिशोर ॥ अंसन पर भुज दिये विलोकत इंदु वदन बिंब ओर । करत पान रस मत्त परस्पर लोचन तृषित चकोर ॥ छूटी लटन लाल मन करष्यो ये बांके चितचोर । परिरंभन चुंबन आलिंगन सुर मन्दिर कल घोर ॥ पग डगमगत चलत वन बिहरत नव निकुंज घनघोर । हित हरिवंश लाल ललना मिलि हियो सिरावत मोर ॥ १८९ ॥

## राग बिलावल ।

आज इन दोउअन पै बलि जैये । रोम रोम सो छबि वरसतहै निरखत नयन सिरैये ॥ रूप रास मृदुहास ललित मुख उपमा देत लजैये । नारायण या गौर श्यामको हिये निकुंज बसैये ॥१९०॥

## राग रामकली ।

उरझ्यो नीलांबर पीतांबर महियां । कुंडलसों लर लटबेसरसों पीतपट हारनसों बनमाल वहियांसों बहियां ॥ हंस गति अति छवि अङ्ग अंग रही फबि उपमा विलोकिबेको पटतर नहियां । कामके कलोल छूटे सेजहूंके सुख लूटे सूर प्रभु विलसत कदमकी छहियां ॥ १९१ ॥

## राग प्रभाती ।

छाँडो कृष्ण युगल वैयां भोर भई अँगना । दीपककी ज्योति फीकी चंद्रहूँको चांदना ॥ मुखको तँवोल फीको नयनहूंको आँजना ॥ पनिघट पनिहारी जात हौंभी जाउँ यमुना । गैयां सब वनको जात पक्षी जात चुगना ॥ घर घर दधि मथन होत छनकत हैं कँगना । ग्वाल वाल द्वारे ठाढे उठो नन्दनँदना ॥ सूरश्याम मदनमोहन ऐसो नयनठगना । श्रीराधाजूके कुण्डल सोहैं कृष्णजूके बँगना ॥ १९२ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

प्रीतम नूपुर मति न उतारो । इनकी धुनि सुनि पार परोसिन कहा करेगी हमारो ॥ भले करो जग चर्चा मेरी तुम निज प्रण नहिं टारो। नारायण जे शरण चरणकी तिन्हें न कीजै न्यारो॥१९३॥

## राग भैरव ।

भोर भयो जागो मनमोहन टेरत राधे प्राणपियारी। बोलत तमचर मुखर सुहावन निशि तम विगत भई उजियारी ॥ दधि मथि माखन तुमपै ल्याई मिश्रित मिश्री मधुर सुधारी। ललितादिक सखियां सब ठाढ़ीं मेवा पान लिये जल झारी ॥ सुन प्रियवानी सुखरस सानी नयन कमल खोले गिरिधारी । दरश परश नयनन फल पायो वारि अपनपौ भई सुखारी ॥ आदि सनातन राधेमोहन विलसत हुलसत सँग सुकुमारी । दंपति लीला सुखद सुशीला गावत दीन मगन बलिहारी ॥ १९४ ॥

## राग रामकली ।

लटकत आवत कुंज भवनते । ढुर ढुर परत राधिका ऊपर जाग्रत शिथिल गवनते ॥ चौंक परत कबहूं मारग बिच चलत सुगंध पवनते। भर उसाँस राधा वियोग भय सकुचे दिवस रवनते ॥ आलस मिस न्यारे न होत हैं नेकहूँ प्यारी तनते । रसिक टरो जिन दशा श्यामकी कबहूं मेरे मनते॥ १९५ ॥

## राग कान्हरा ।

प्रीतिकि रीति रँगीलोइ जानै । यद्यपि सकल लोक चूडामणि दीन अपनपो मानै ॥ यमुना पुलिन निकुंज भवनमें मान माननी ठानै । निकट नवीन कोटि कामिनि कुल धीरज मनहिं न आनै ॥ नश्वर नेह चपल मधुकर ज्यों आन आनसे वानै ॥ जय श्री हित हरिवंश चतुर सोइ लालहिं छाँड मेंड पहिचानैं॥१९६॥

## राग रेखता।

हर इक तरफ चमनमें कैसी वहारछाई । चल देखिये छबीली गुलशन कि खुशनुमाई ॥ गेंदा गुलाब तुर्रा क्या मालती निवारी । फूलोंके भार सेती क्या झुकरही हैं डारी ॥ सखियोंके सङ्ग जाके देखी विपिनकि शोभा । नागर नवल छबीली छबि देखके मन लोभा ॥ फूलनकी गूंध वेनी सखियन भली बनाई । हँस हँसके ललित किशोरी उर कंठसों लगाई ॥ १९७ ॥

इक बंगलामें बैठो बागकी बहार है । घरको न जावो प्यारा यां भइ अवार है ॥ जाही जुही चमेली क्या मालती सुहाई । क्या सर्व सुहागिन सेवती क्या गुल डोरी लगाई ॥ चारों तरफ लगी हैं क्या गुलाबकी क्यारी ॥ क्या सर्व सफेद कनेरहैं क्या गुलाबास न्यारी ॥ हँस करके ललित किशोरी उर कंठसों लगाई । गुलशन सिधारो प्यारी क्या भई चमन सवाई ॥ १९८ ॥

कीजे गवन भवनमें वृषभानुकी दुलारी । देखो वहार कैसी वड़ गोपकी कुमारी ॥ फूले गुलाब चंपा केसर कि फूली क्यारी । सुन्दर खिली चमेली गेंदा खिले हजारी ॥ चहुँओर मोर बोलैं कोयल कि कूक प्यारी । पहरो सम्हार भूषण ओढ़ो सुरंग सारी ॥ जलदी चलो किशोरी अरजी यही हमारी । माखनको चोर ठाढो विनती करै तिहारी ॥ १९९ ॥

## दादरा।

महलन चलो नवल अलबेली । रंग महलमें सेज बिछीहै चुन २ कुसुम चमेली ॥ चम्पा मरुवा और केवड़ा विच विच फूल रवेली। चित्रकारी मेरे देखोजी मन्दिरमें सुन्दर गर्व गहेली ॥ पुरुषोत्तम प्रभु रसिक शिरोमणि थारे चरणकी मैं चेली ॥ २०० ॥

## लावनी।

चल वृषभानु कुमारी बाग अवलोक बनी शोभा भारी। भाँति भाँतिके खिले हैं फूल झुकी धरणी डारी॥ सुन प्रिय वचन चली हँस सुन्दर पहुँची नजर बागकी ओर। वचन अमीसे कहतहैं नागरिसे पिय नन्दकिशोर॥ देखो बाग मनोहरता क्यारिनमें कैसी बनी मरोर।अति सुढार हैं रोस सुरखी पट्टीकी हरी किनोर॥ फूले चीन गुलाब चारु गुल तुर्रा केतकि है न्यारी। भाँति भाँति०॥ गेंदा गुलाबास गुलतुर्रा गुलसब्बू गुलगोटी। गुलइलायची लगीहै गुलमेंहँदी रँगकी मोटी॥ फूली गुलचाँदनी भली यह गुलबहार झुकमें लोटी। कुन्द केवड़ा भली कचनारनकी सुन्दर जोटी॥ रायबेल चम्पा बेला मोतिया जूही फूली प्यारी। भाँति भाँतिके०॥ गुलखैरा गुलदाउद नीकी आवत महक चमेलीकी। मौलसिरी हैं ललित केवरा माधुरी बेलीकी॥ सर्रो सरस कनेर फुहारनमें वहार जलरेली की। हौज बीचमें भली शोभा बाढी जल केलीकी॥ फूले कंज तड़ागनमें तिनपै अलि पाँती झुकन्यारी। भाँति भाँतिके०॥ करो विहार आज या उपवन सुनो कुँवर जिय भावतहै। कुज छबीली छबीली ऋतु वसन्त सरसावत है॥ बोलत मोर चकोर हंस कोयल मधुरे सुर गावत हैं। पवन सुहावन विविध विधि चलत अनन्द बढ़ावत है॥ कुंजभवन मिलि बैठे दोऊ निर्खे रसिक जन बलिहारी। भाँति भाँतिके॥ २०१॥

## राग दादरा।

प्यारी तेरे अंगमें फूलनकी वहार है। फूलनके बाजूबन्द फूलनके गजरे फूलनके सोहैं गलहार॥ चम्पा मरुवा राय चमेली सब फूलनमें गुलाब। चन्द्रसखी भज बालकृष्ण छबि सब गोपिनमें गुपाल॥ २०२॥

## राग वसन्त।

नई बहार आई मन भाई । ब्रजकी नारि सब बन बन मिल मिल फुलवा बीननको धाई ॥ डारी डारी रस लेत भँवरवा कोयलिया बोल रही । अँबुआ मौल रहे सब शीतल मन्द सुगन्ध मारुत बहे ललित लता द्रुम छाई ॥ बोलत सारस मोर कोकिला नाना पक्षी शब्द सुनाई । चलो न वेग कुँवरि कुञ्जनमें फूल रही फुलवारी प्यारी ॥ तोहिं श्याम बुलावत लेहु प्रेम रस कृष्णदास मन भाई ॥ २०३ ॥

ललित लवंग लता परिशीलन कोमल मलय समीरे । मधुकर निकर करंबित कोकिल कूजित कुंज कुटीरे ॥ विहरति हरिरिह सरस वसन्ते ॥ नृत्यति युवति जनेन समं सखि विरहि जनस्य दुरंते ॥ उन्मद मदन मनोरथ पथिक वधू जन जनित विलापे ॥ अलिकुल संकुल कुसुम समूह निराकुल वकुल कलापे ॥ मृगमद सौरभ रभस वशंवद नव दल माल तमाले ॥ युवजन हृदय विदारण मनसिज नख रुचि किंशुक जाले ॥ मदन महीपति कनक दण्ड रुचि केशर कुसुम विकासे ॥ मिलित शिलीमुख पाटलि पटल कृतस्मर तूण विलासे ॥ विगलित लज्जित जगदवलोकन तरुण करुण कृतहासे ॥ विरहिनि कृंतन कुन्त मुखाकृति केतकि दन्तुरिताशे ॥ माधविका परिमल ललिते नव मालति जाति सुगन्धौ ॥ मुनि मनसा मपि मोहन कारिणि तरुणाकारण बन्धौ । स्फुरदति मुक्तलता परिरंभण मुकुलित पुलकित चूते ॥ वृन्दावन विपिने परिसर परि गत यमुना जल पूते ॥ श्रीजयदेव भणितमिद मुदयतु हरिचरण स्मृति सारं ॥ सरस वसन्त समय वन वर्णन मनुगत मदन विकारं ॥ २०४ ॥

देखो सखि आज बन्यो श्रीवृन्दाविपिन समाज। आनंदित सब लोक ओक सुख सदा श्यामको राज॥ राधारमण वसंत मचायो पञ्चम धुनि सुनि कान। धरणि गिरत सुर किन्नर कन्या विथकित गगन विमान॥ किलकत कोकिल कुँजन ऊपर गुंजत मधुकर पुञ्ज। बजत महारव वेणु झांझ डफ ताल पखावज रुञ्ज॥ केशर भर भर ले पिचकारी छिरकत श्यामहि धांई॥ छिरक कुंवर बूका भर चोवा लिये कण्ठ लिपटाई॥ वर्षत सुमन विबुध कुल ऊपर पावन परम पराग। तन मन धन न्योछावर कीनो निरखि व्यास बड़भाग २०५॥

कोयलिया बोलन लागी रे। फूल रही फुलवारी पिय प्यारी ऋतु वसंत आई मदन जागे केसू फूले अँबुआ मौले भ्रमर करत गुंजार॥ पिया बिन मेरो मन भयो विरागी॥ अवधि बीती अजहूं नाहिं आये कुब्जा सौति बिरमाये॥ रैनि दिवस रसना रटत उनहीं सङ्ग लागी॥ प्रीत रीत श्याम जाने दर्शन देहु सुखनिधान॥ कृष्ण-दास मिटे प्यास आनँद उर बाढ़े॥ २०६॥

## राग विभास।

प्यारी तुम कौन हो री फुलवा बीनन हारी॥ नेह लगनको बन्यो बगीचा फूल रही फुलवारी। नन्दलाल वनमाली सों तुम बोलो क्यों नहिं प्यारी॥ हँस ललिता तब कही श्यामसों यह वृषभानु दुलारी। तिहारे कहा लागे या वनमें रोके गैल हमारी॥ राधेजू फल फूल लिये हैं विविध सुगंध सँवारी। शूर श्याम राधे तन चितवत इकटक रहे निहारी॥ २०७॥

## राग कालिंगडा।

कोई फुलवा लेहुरी फुलवा। नील श्वेत पीरे पचरंगी वरण वरण के हरवा॥ चुन चुन कली चमेली चटकी टटकी दोना मरुवा। ललित किशोरी विवश होय चट पहराये पिया गरवा॥ २०८॥

## राग जंगला दादरा।

प्यारी मैं तो तिहारी मालिनियां। मेरी फुलबगियामें चलोगे के ना विविध रंग फूली फुलवारी अलबेली मन भामिनियां ॥ बहुत दिनाकी आशा लागी सींचसींच कर कामिनियां । सफल करो पद तल अंकित कर ललित किशोरी दामिनियां ॥ २०९ ॥

## राग गौरी ।

द्वारे मेरे बंसी कौन बजावै । नई नई तान लेत वंसीमें ठाढ़ो गौरी गावे॥ चलो सखी वाको मुखदेखें नन्दकिधेनु चरावे। सांवरी सखी सोई वड भागन जो हँस कंठ लगावे॥ २१० ॥

## राग गौरी ।

मुरलीकी टेर सुनावे री माईको । मोरे आँगनमें ऐडोई डोले मोर मुकुट छवि भावे ॥ श्रवण सुनत रस मीठी वतियां रहस रहस कर गरे लगावे । सूर घूँवट वाहन सुत देखत लज रिपु छूटत जावे ॥ २११ ॥

## राग देश ।

अकेली मत जइयो राधे यमुना तीर । बंसीवटमें ठग लागत हैं सुन्दर श्याम शरीर ॥ विन फाँसी विन भुज वल मारत बिन गांसी बिन तीर ॥ वाके रूप जालमें फँसिके को वचिहै ऐसो वीर॥ घर बैठो भर देउँ गगरिया मनकें मनमें राखो धीर । वीर न पान करन हम त्याग्यो कालिन्दीको नीर॥ धन सुत धाम गये नहिं चिंता प्राण गये नहिं पीर । सूरदास कुलकान गई ते धृग धृग जन्म शरीर ॥ २१२ ॥

## राग बिहाग।

मेरे गिरिधारीजीसों कवन लरी । गिरिधारी जीके चरण कमल पर वार डारों सगरी ॥ चल री यशोदा मैया तोहिं बताऊं जो हमसे झगरी। गोरे वदन पर नीला पट ओढ़े चंचल चपल खरी ॥ तू तरुणी मेरो गिरिधर बालक कैसे भुज पकरी । गिरिधर मेरो आंसू भर रोवे तू मुसकात खरी ॥ तूतो यशोदा मेरो न्याव न कीनो सुतकी ओर करी। सूरदास वनमें जब पाऊँ तो बातें हमरी ॥ २१३॥

## राग रामकली ।

श्रीयमुना तिहारो दरश मोहिं भावै । श्रीगोकुलके निकट बहति है लहरनकी छबि आवै । सुखकरनी दुखहरनी यमुना जो जन प्रात नहावै। मदनमोहनको अतिही प्यारी पटरानी जो कहावै ॥ वृन्दावनमें रास रच्यो है मोहन मुरली बजावै । सूरदास प्रभु तुमरे मिलनको वेद विमल यश गावै ॥ २१४ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

सखी स्वप्नेमें घबरानी तुझ पर जादू किन डारा रे । स्वप्नेमें देख्यो वाहीको मिलाऊं तनु तेरेकी तपन मिटाऊँ तीन लोक मूरत लिख ल्याऊं चित्ररेखा तब नाम धराऊं पहिले लिखों स्वर्गकी रचना तामें ना कोऊ न्यारा रे ॥ दूजे लिखों पतालके बसैया तामें ना कोउ स्वप्न दिखैया बार बार मोहिं लेत बलैया आन मिलाओ मेरे चितको चुरैया क्या करों कछु वश ना मेरो होत न घटसे न्यारा रे । तीजे लिखों मध्यके वासी श्रीवृन्दावन लिख लइ काशी द्वारावतीके हो तुम बासी श्रीकृष्ण ठाकुर अविनाशी तब सकुचाय रहीं कछु मनमें घूँघट बहुरि सँवारा रे ॥ प्रद्युमनकी मूरत लिखल्याई तब वाको कछु हाँसी आई अनिरुद्धको जब दियो दिखाई प्रेम

सहित अँखियां भर आई पिया पिया कर रोवन लागी स्वप्नेमें मोहिं मारा रे ॥ तभी द्वारका पहुँची जाई पलँग सहित वाको ले आई ऊपाको जब दियो मिलाइ तब वाने कछु दछिना पाई विष्णुदास मथुराको वासी जीवन प्राण हमारा रे ॥ २१५ ॥

## पद ।

भजन भावना हीय न परसी प्रेम नहीं उर कपटी । कुआँ परयो आकाश उड़त खग ताको करत जो झपटी ॥ रसिक कहावें वेई जिनके युगल मिलनकी चटपटी । वृन्दावन हित रूप कहां लग वरणों सृष्टि अटपटी ॥ २१६ ॥

## कुण्डलिया ।

साँचेश्रीराधा रमण, झूँठो सब संसार । बाजीगरको पेखनो, मिटत न लगत अबार ॥ मिटत न लगत अबार भूतकी संपति जैसे । महरी नाली पूत धुआंके बादर तैसे ॥ भगवत ते नर अधम लोभवश घर घर नाचें । झूँठे घडे सुनार वैनके बोले साँचे ॥ २१७ ॥

## छंद ।

देखा देखी रसिक न होइ है रस मारगहै बंका । काह सिंहकी सरवर करिहै गीदर फिरे जो रंका ॥ असहन निंदा करत पराई कभूँ न मानी शंका । वृन्दावन हित रूप रसिक जिन दियो अनन्यपथ डंका ॥ २१८ ॥

सबसों न्यारे सबके प्यारे ऐसी रहनी रहिये । स्तुति अरु निंदा छोड़ पराई युगल जीभ यश गहिये ॥ दुख सुख हानि लाभ मम वर्तन आनि परे सो सहिये । भगवत चरण शरण गह गोविंद मन वांछित सुख लहिये ॥ २१९ ॥

## कवित्त ।

कामिनी निहार्‌यो काम सन्तन विचार्‌यो राम, योगी योग ध्यान सिद्ध सिद्धन विशेषिये । दुर्जनको शारदूल मल्लनको वज्र तूल, शत्रुनको सूर प्रजा प्रजापति पेखिये ॥ घन घटा मोरनको चन्द्रमा चकोरनको, भ्रमरको कंज मंजु मकरन्द लेखिये कंस ! जाने काल ग्वाल बाल सब जाने सखा, एक नंदलाल ही अनेक रूप देखिये ॥ २२० ॥

## राग विहाग ।

ऊधो चलो विदुर घर जैये । दुर्योधनके कहा काज जहँ आदर भाव न पैये ॥ गुरुमुख नहीं बड़ो अभिमानी कापर सेवक रहिये । टूटी छत्त मेघ जल बरसै टूटो पलँग बिछैये ॥ चरण धोय चरणोदक लीनो त्रिया कहै प्रभु ऐये । सकुचत वदन फिरत छिपाये भोजन काह मँगैये ॥ तुमतो तीन लोकके ठाकुर तुमसे कहा दुरैये । हमतो प्रेम प्रीतिके गाहक भाजी साग चखैये ॥ सूरदास प्रभु भक्तनके वश भक्तन प्रेम बढ़ैये ॥ २२१ ॥

## राग जंगला ।

जो मैं हरी न शस्त्र गहाऊँ । तो लाजों गंगा जननीको संतनु सुत न कहाऊं ॥ शर धनु तोड़ महारथ मारूँ कपिध्वज सहित गिराऊँ । पांडव सेन समेत सारथी शोणित सिन्धु बहाऊं ॥ जीवों तो यशलेवँ जगतमें जीत निशान फिराऊँ । मरों तो मण्डल भेदि भानुको सुरपुर जाय बसाऊँ ॥ इतनी शपथ करौं प्रभु तुम्हरी क्षत्रिय गति ना पाऊँ । सूर श्याम रण विजय सखाको जियत न पीठ दिखाऊँ ॥ २२२ ॥

जो मैं पारथ नाम कहाऊँ । हठ कर इंद्र चाप शोणित शर मज्जन वेग कराऊँ ॥ गीध कबंध कन्ध बैठाऊँ काग कराल उड़ाऊँ ।

दे भगदत्त द्रोण दुश्शासन इक इक बाण लगाऊँ ॥ प्रलय करूँ कौरव दल ऊपर जंबुक कुलहिं अघाऊं। भीष्म कर्ण राजा दुर्योधन शरकी सेज सुलाऊं ॥ इतनी न करों शपथ मोहिं कृष्णकी क्षत्रिय गति ना पाऊं। सूरदास पारथ परतिज्ञा इक छत्त राज कराऊं ॥ २२३ ॥

## राग सोरठ।

वा पट पीतकी फहरानि । कर गह चक्र चरणकी धावन न हिं बिसरत वह बानि ॥ रथ सों उतर वेगि पग धावन कच रज की लपटानि । मानो सिंह शैलसे उतर्यो महामत्त गज जानि ॥ जन गोपाल मेरो प्रण राख्यो मेट वेदकी आन। सोई सूर सहायक हमरे गावत वेद पुरान ॥ २२४ ॥

## कवित्त।

आगे प्रहलाद बाबा तेरो नृप ऐसो रह्यो, जाके हित राम नरसिंह रूप धारयो है। जाको जश परम पुनीत व्यास भागौतमें, गायो सो भयो है भक्त प्रभुजीको प्यारो है ॥ तैसोई सपूत भयो वैरोचन ताके आप, छागो जश जग कुल ऐसो सो तिहारो है । पूजो मनकाम मेरी सुनिये हो राजा बलि, याते आशीर्वाद दानी तुमको हमारो है ॥ २२५ ॥

## राग शामकल्याण।

सुन लेहु बात हमारी नगर सब। पढ़ने जाओ प्रहलाद संग सब राम नाम उर धारी ॥ हरनाकुशके नाश करनको होंगे नरसिंह अवतारी। माखन चोर दास यों भाषे यह कह भवन सिधारी॥२२६॥

सुन लेहु राजकुमार। अरज मेरी याके पुत्र चढ़े अगनीमें राम बचावन हार ॥ राम नाम है सत्य कुँवर जी झूठो सब संसार। माखनचोर दास यों भाषे जाके हरि आधार ॥ २२७ ॥

## छंद ।

मतले तू रामको नाम । झूठ मत बोले वृथा कुमारी । मेरो जो सुन पावेगो पिता खाल कढ़ लेगा भुस भरवारी ॥ अरी यह तो अगिन चढ़े बच नहीं इनको अपराध हमारी । यह तो बिल्ली करत विलाप दोष भयो भारी ॥ २२८ ॥

## राग श्यामकल्याण ।

मतले रामको नाम मौत जिन घेरी कुम्हारी । काल जो तेरे शिरपर आयो आगई दशा तिहारी ॥ राम नामको वाद न कीजै लीजै शोच विचारी । माखनचोर दास यूं भाषे मेरो पिता बलधारी ॥ २२९ ॥

## छंद ।

कुम्हरी मनमें अति शोच चली प्रहलाद बुलावन आई । डेउढ़ी पर ठाढ़ी भई अरज दासीने जाय सुनाई । तुम सुनहो राजकुमार मेरो आँवा उतर्यो आज तुम चलो वेग महाराज वेर भई भारी ॥ २३० ॥

माताजी दूँगा द्रव्य अघाय कहूँ मैं सत्य कि वानी । गुण भूलोंगे नाहिं पढाई तैंने राम कहानी ॥ माताजी भले दिये उपदेश मैंने हिरदेमें जानी । विष प्याले छुड़वाय प्याय दियो अम्मृत पानी ॥ २३१ ॥

## छंद ।

पाँच वरसके भये कुँवर जी राजा निकट बुलाये जी । ले प्रहलाद गोद बैठाये मनमें मोद वढाये जी ॥ षंडामर्का ब्राह्मण दोनों राजा निकट बुलाये जी । लेजावो चटसार कुँवरको अस कछु रीति पढ़ाओजी ॥ यह है कुलकी रीति हमारे कठिन कठोर कुचाली जी । धर्मको खंडन पापको मंडन हत्या हृदय बसाओ जी ॥२३२॥

बजावत मन्द ॥ मंगल चाल मनोहर मंगल दर्शन होत मिट्यो दुख द्वंद । मंगल व्रजपति मंगल मधुवन मंगल यश गावत श्रुति छंद ॥ २४० ॥

## राग भूपाली कल्याण ।

मुकुट पर वारी जाऊँ नागर नन्दा । सब देवनमें कृष्ण बडे हैं ज्यों तारोंमें चन्दा ॥ सब सखियनमें राधे बडी हैं ज्यों नदियों में गंगा । चन्द्र सखी भज बालकृष्ण छवि काटो यमके फन्दा॥१४१॥

## राग देश ।

आदि मणि ब्रह्म अवतार मणि कृष्ण युग मणि सतयुग दिशन पूर्व सब घट रमण रमैया । दिवस मणि भास्कर निशा मणि चन्द्रमा उडुगण मणि ध्रुव द्वीपन मणि जंबूद्वीप खण्डन मणि भरतखंड चतुर महैया ॥ स्वर्गमणि वैकुंठ राजन मणि इन्द्र गुरुन मणि बृहस्पति वेद मणि ब्रह्मा सब जग रचैया ॥ हस्तिन मणि ऐरावत विहंगन मणि वैनतेय पुराण मणि श्रीभागवत परमहंस मणि शुकदेव कहैया ॥ ज्ञानिन मणि महादेव ध्यानिन मणि लोमश ऋषि आयुर्बल मणि मार्कण्डेय गिरि मणि सुमेरु थिरैया । तरुण मणि कल्पवृक्ष वीरन मणि महावीर सागर मणि पय समुद्र सरित मणि विष्णुपदी तीरथ मणि व्रज स्थान हरि प्रगटैया ॥ भक्तन मणि प्रहलाद यतियन मणि लक्ष्मण नारिन मणि उर्वशी तुरँगन मणि उच्चैःश्रवा इंद्रधाम रहैया । रागमणि भैरव ऋतुन मणि वसन्तऋतु शास्त्रमणि वेदांत रञ्जन मणि सङ्गीत पार ना लहैया ॥ ताननमणि तान सेन गायन मणि नारद गंधर्व मणि हाहाहूहू वीणन मणि सरस्वती बीनप्रात ही नाम लेया । स्वरन मणि खरज स्वर सुर्तन मणि तीव्यग मूर्छना मणि आनंदी तिथिन मणि एकादशी उत्तम मणि गोविंद नाम ले कृष्णनंद भवसागर पार पैया ॥ २४२ ॥

## राग बिलावल।

धर्ममणि मीन मर्याद मणि रामचन्द्र रसिक मणि कृष्ण और तेज मणि नरहरी। कंठन मणि कमठ बल विपुल मणि वाराह छलन मणि वामन देह विक्रम धरी ॥ गिरिन मणि कनकगिरि उदधिन मणि क्षीरनिधि सरन मणि मानसर नदिन मणि सुरसरी। खगन मणि गरुड़ द्रुमन मणि कल्पतरु कपिन मणि हनूमान पुरिन मणि अवध पुरी ॥ सुभट मणि परशुधर क्रान्तमणि चक्र वर शक्ति मणि पार्वती जान शंकर बरी। भक्त मणि प्रहलाद प्रेम मणि राधिके मणिनकी माल गुह कंठ कान्हर धरी ॥ २४३ ॥

## राग भैरव।

मदन गुपाल हमारे राम। धनुप बाण धर विमल वेणु कर पीत वसन अरु तन घनश्याम ॥ अपनी भुज जिन जलनिधि बांध्यो रास नचाये कोटिक काम। दशशिर हति सब असुर सँहारे गोवर्द्धन धारयो कर वाम ॥ तब रघुवर अब यदुवर नागर लीला नित्त विमल बहु नाम। परमानन्द प्रभु भेद रहित हरि निज जन मिल गावत गुणग्राम ॥ २४४ ॥

## राग सारंग।

हरि हरि हरि सुमिरण करो। हरि चरणारविंद उर धरो ॥ हरिकी कथा होतहै जहां। गङ्गा हूं चल आवै तहां ॥ यमुना सिंधु सरस्वति आवे। गोदावरी विलंब न लावे ॥ सर्व तीर्थको वासो तहां। सूर हरि कथा होतहै जहां ॥ २४५ ॥

## राग बिलावल।

नन्दरायके नव निधि आई। माथे मुकुट श्रवण मणि कुण्डल पीत वसन भुज चारु सुहाई ॥ बाजत ताल मृदंग यन्त्र गति चरचि

अरगजा अंग चढ़ाई । अक्षत दूब लिये शिर वन्दत घर घर वन्दन वार बँधाई ॥ छिरकत हरद दही हिय हर्षत गिरत अंक भर लेत उठाई । सूरदास सब मिलत परस्पर दान देत नहिं नन्द अघाई ॥ २४६ ॥

## राग जैतश्री।

नंदजू मेरे मन आनंद भयो हौं गोवर्द्धन ते आयो । तुमरे पुत्र भयो हौं सुनिके अति आतुर ह्वै धायो ॥ वंदीजन अरु भिक्षुक सुन सुन जहां तहां ते आये । इक पहले ही आशा लागी बहुत दिनन के छाये ॥ ते पहरे कञ्चन मणि भूषण नाना वसन अनूप । मोहि मिले मारगमें मानो जात कहूंके भूप ॥ तुमतो परम उदार नंदजी जो मांग्यो सो दीनों । ऐसो और कौन त्रिभुवन में तुम सर साटो कीनो ॥ कोटि देहु तो परचो रहैं गो बिन देखे नहिं जैहों । नन्दराय सुन बिनती मोरी तबहीं बिदा भल ह्वैहौं॥ दीजै वेग कृपा कर मोको जो हौं आयों मांगन । यशुमति सुत अपने पांयन चल खेलत आवै आँगन ॥ मदन मोहन मैया कह टेरैं यह सुनके घर जाऊँ । हौं तो तुम्हरे घरको ढाढ़ी सूरदास मोहिं नाऊं ॥ २४७ ॥

## राग कान्हरा ।

अनोखा लाड़ला खेलन मांगत चन्द । हँसन खेलनको रारि करत है मनमें भयोरी अनन्द ॥ २४८ ॥

## राग जैतश्री।

दूर खेलन जिन जाहु ललन मेरे हाऊ आये हैं। तब हँस बोले कान्हर मैया इनको किन्हो पठाये हैं ॥ यमुनाके तट धेनु चरा वत जहां सघन बन झाऊँ । पैठ पताल व्याल गह नाथ्यो तहां न देखे हाऊँ ॥ अब डरपत सुन सुन यह बातें कहत हँसत बलदाऊ ।

सप्त रसातल शेषासन रहि तबकी सुरत भुलाऊँ ॥ चार वेद लै गयो शंखासुर जलमें रह्यो लुकाऊँ । मीन रूप धरके जब मारयो तबहिं रहे कहँ हाऊ ॥ मथि समुद्र सुर असुरनके हित मन्दर जलहि खिसाऊँ कमठ रूप धरि धरणि पीठ पर सुख पायो सुरराऊँ ॥ जब हरिणाक्ष युद्ध अभिलाष्यो मनमें अति गरबाऊँ । धरि वाराह रूप रिपु मारयो लै क्षित दन्त अगाऊँ ॥ विकटरूप अवतार धरयो जब जन प्रह्लाद बचाऊँ । होय नरसिंह जब असुर विदारयो तहां न देख्यो हाऊ ॥ वामन रूप धरयो बलि छल कर तीन पैग बसुधाऊ । श्रम जल ब्रह्म कमंडलु राख्यो दरश चरण परसाऊँ ॥ मारयो मुनि बिनहीं अपराधहिं कामधेनु लै आऊँ । इकइस बेर करी निछत्र क्षिति तहां न देख्यो हाऊ ॥ राम रूप रावण जब मारयो दश शिर बीस भुजाऊ । लंक जराय छार जब कीनो तहां रहे कहँ हाऊ ॥ माटीके मिस बदन बिकास्यो जब जननी डरपाऊँ । मुख भीतर त्रैलोक दिखायो तबहुँ प्रतीति न आऊ ॥ नृपति भीम सों युद्ध परस्पर तेहि कर भाव बताऊँ । तुर्त चीर द्वै टूक कियो धर ऐसे त्रिभुवन राऊ ॥ भक्त हेतु अवतार धरयो सब असुरन मार बहाऊं । सूरदास प्रभुकी यह लीला निगम नेति नित गाऊ॥२४९॥

## राग रामकली ।

किहि मिस यशोमतिके जाऊँ । सकल सुखनिधि मुख निरखके नयन तृपा बुझाऊँ॥ द्वारे आरज सभा जुर रही निकसबे नहिं पाऊँ। बिन गये पतिवर्त्त छूटे हँसै गोकुलगाउँ॥श्याम गात सरोज आनन ललित लेले नाउँ।सूरलगन कठिन मनकी कहो काहि सुनाउँ ॥२५०॥

## राग दादरा ।

जगमें देखत हूँ सब चोर । जोर इंद्रिन वश महा लुब्ध मन मोर ॥ पाँच चोर सबके उर भीतर चोरी करैं करावें । चोर चोर

सब जगको खावें कोऊ पार न पावें ॥ हाकिम चोर चोर मुतसद्दी चोर शहर व्यापारी । तैसेई चोर जानिये सबको कहाँ पुरुष कहँ नारी ॥ ब्रह्मा चोर वदत वृन्दावन बालक वत्स चुरायक । साधु चोर हरि हृदय चुरायो जो त्रिभुवनके नायक ॥ पाँच सात मिल चोरी कीनो जो जासों बन आई । सूरदास गुण कहँ लग बरणे माखन चोर कन्हाई ॥ २९१ ॥

## दोहा ।

विश्वभरण पोषण करन, कल्पतरोवर नाम ।
सो प्रभु दधि चोरी करत, प्रेम विवश भगधाम ॥

## राग धनाश्री ।

कबके बाँधे अखल दाम । कमलनयन बाहर कर राखे तु बैठी सुखधाम ॥ हो निर्दयी दया कछु नाहीं लाग रही घर काम। देख क्षुधाते मुख कुम्हलानो अति कोमल तनु श्याम ॥ छोरो वेग बडी बिरिया भई बीत गये युग याम । तेरी त्रास निकट नहिं आवत बोल सकत नहिं राम ॥ जन कारण भुज आप बँधाई वचन कियो ऋषि काम । ता दिनते यह प्रगट सूर प्रभु दामोदर भो नाम ॥ २९२ ॥

## राग सारंग ।

हलधरसों कह ग्वालिं सुनायो । प्रातहिं ते तुम्हरो लघु भैया यशुमति ऊखल बांधि लगायो ॥ काहूके लरिकहिं हरि मार्‍यो भोरहिं आन रोवत गोहरायो । तबहींते बांधे हरि बैठे सो हम तुमको आन जनायो ॥ हम बरजी बरज्यो नहिं मानत सुनतहि बल आतुर है धायो । सूरश्याम बैठे ऊखल लग माता तनु अतिही त्रसायो ॥ २९३ ॥

निरख श्याम हलधर मुसकाने। को बाँधै को छोरे इनको यह महिमा येही पै जाने॥ उत्पति प्रलय करत हैं येई शेष सहस मुख सुयश बखाने। यमलार्जुन तरु उधरन कारण करत आप मन माने॥ असुर सँहारन भक्तहि तारन पावन पतित कहावत बाने। सूरदास प्रभु भाव भक्तिके अति मति यशुमति हाथ बिकाने॥ २५४॥

## छन्द।

अनुसार अस्तुति युगल प्रेमानन्द मन सन्मुखखरे॥ जै जै भगत हित सगुण सुन्दर देह धर धावत हरे॥ जो रूप निगम नेति गायो बुद्धि मन वाणी परे। सो धन्य गोकुल आय प्रगटे धन्य यशुमति उर धरे॥ धन्य ब्रज धनि गोप गोपी गाय दधि माखन मही। धन्य गोविंद बाललीला करत माखन चोरही॥ धन धन उरहनो देत नित उठि धन्य अनख बढ़ावहीं। धनिसो जननी बांधि राखत जाहि वेद न पावहीं॥ धन्य सो तरु जासु ऊखल धनि सुजन गढ़ लाइयो। धन्य सो तृण जासुकी रज्ज श्याम भुजन बँधाइयो॥ धन्य ऋषि धनि शाप दीनो अति अनुग्रह सो कियो। जासु शिव ब्रह्मादि दुर्लभ नाथ तुम दर्शन दियो॥ अब कृपा कर देहु वर प्रभु चरण पंकज मति रहै। जहां जन्महि कर्म वश तहँ एक तुमरी रति रहै॥ दीनबंधु कृपालु सुन्दर श्याम श्रीव्रजनाथ जू। राखिये निज शरण अब प्रभु करिये हमहिं सनाथ जू॥२५५॥

पारब्रह्म परमेश्वर अविगत भुवन चतुरदश नाथ हरी। जब जब भीर परी सन्तन पै प्रकट होय प्रतिपाल करी॥ आदि अन्त सबके तुम स्वामी ब्रह्मादिक हैं अनुगामी। कृष्ण नमामि नमामि नमामी दयासिंधु अंतर्यामी॥ जाको ध्यान धरत योगी जन शेष जपत नित नाम नये। सो भव तारण दुष्ट निवारण संतन कारण प्रगट भये॥ जाको नाम सुनत यम डर्पत हरहर कांपत

काल दिये । ताको पकर नन्दकी रानी ऊखल सों लै बांध दियो ॥ जै दुखमोचन पंकजलोचन उपमाजाय न कहत बनी । जै सुखसागर सब गुण आगर शोभा अङ्ग अनङ्ग घनी ॥ नारदको हम अति गुण माने शाप नहीं वरदान दियो । जा कारणते प्रभु आपने दर्शन दियो सनाथ कियो ॥ जो हरहूके ध्यान न आवत अपर अमर हैं किहि लेखे । सो हरि प्रगट नन्दके आँगन ऊखल सङ्ग बँधे देखे ॥ जिनकी पदरजको सुर तरसें अगम अगोचर दनुजारी । त्राहि त्राहि प्रणतारत भंजन जन मन रंजन सुखकारी ॥ तुमारी माया जीव भुलानो किहिं विधि नाथ तुम्हें जाने ।तुमहीं कृपा करो जब स्वामी तवहीं तुमको पहँचाने ॥ हे मुकुंद मधुसूदन श्रीपति कृपानिवास कृपा कीजे । इन चरणनमें सदा रहै मन यह वरदान हमें दीजै ॥ जै केशव जै अधम उधार दयासिंधु हरि नित्य मगन । जै सुन्दर व्रजराज शशीमुख सदा वसो मम हृदय गगन ॥ रसना नित तुमरे गुण गावे श्रवण कथा सुन मोद भरें । कर नित करे तुम्हारी सेवा नयन संत जन दरश करें ॥ नेम धर्म व्रत जप तप संयम योग जज्ञ आचार करें । नारायण विन भक्ति न रीझो वेद सन्त सव साख भरें ॥२५६॥

## राग सुघराई ।

वजावे मुरलीकी तान सुनावे यहि विधि कान्ह रिझावे । नटवर वेप वनाय चटकसों ठाढ़ो रहे यमुनाके तीर नित वन मृग निकट वुलावे ॥ ऐसो को जो जाय यमुनाते जल भर घरहि लै आवे । मोर मुकुट कुण्डल वनमाला पीतांबर फहरावे ॥ एक अङ्ग शोभा अवलोकत लोचन जल भर आवे । सूर श्यामके अङ्ग अङ्ग प्रति कोटि काम छवि छावे ॥ २५७ ॥

## राग वसन्त ।

बरजं यशोदे तू अपनो बाल । रसिया गोपाल नित उठ हमसे करत रार ॥ स्नान करन गई यमुना तीर, लहि भूषण वस्त्र धरे हैं तीर ॥ जल प्रवाह मोरी लागी दीठ । तेरा कृष्ण कुँवर मोरी मलत पीठ ॥ रहु री ग्वालन मत झूँठ बोल । मेरा कृष्ण कुँवर झूले पलना ओर ॥ ना खावे अन्न ना पीवे नीर । वह कौन समय गयो यमुना तीर ॥ घर आवे जब बाल सार । आंगन धाये जब ढोटा सार । देखो सूर प्रभुके यह ख्याल । उठ चली है ग्वार मुखो भई है लाल ॥ २५८ ॥

## राग बरवा ।

माई नित उठ कुंजन रोकत व्रज वनवारी । कल न परत मोरी मटकी फोरी और भीजी पचरँग सारी ॥ जाय कहूं जी मैं नन्दजू के आगे कबके छैल विहारी । हम रँग प्यारा देख मुसकत हैं और देत रस गारी ॥ २५९ ॥

## पीलो ।

हे प्यारी नाहिं फोरी गगरिया हेरी छबि हार नई पनिहार । तु तो री मोरी-चकियाँ की डोरी तापै देती है गार ॥ तू जोवन अलमस्त ग्वारन चलत न आप संभार । झूम झूम पग धरत भूम पर मैं तोहिं दीन संभार ॥ २६० ॥

## राग गौरी ।

छबीले बंसी नेक बजावो । वलि वलि जात सखा यह कह कह अधर सुधा रस प्यावो ॥ दुर्लभ जन्म दुर्लभ वृन्दावन दुर्लभ प्रेम तरङ्ग । ना जानिये बहुरि कब है हैं श्याम तुम्हारे संग ॥ विनती करत सुवल श्रीदामा सुनो श्याम दे कान । या यशको सनकादि शुकादिक करत अमर मुनि ध्यान ॥ कब पुनि गोप वेप व्रज धरिहो

फिरिहो सुरभिन साथ । कव तुम छाक छीनके खैहो श्रीगोकुलके नाथ ॥ अपनी अपनी कांध कमरिया ग्वालन दई डसाई। सोंह दिवाय नन्द बाबाकी रहे सकल गहि पाई ॥ सुन सुन दीन गिरा मुरलीधर चितये मुख मुसकाई।गुण गंभीर गोपाल मुरलिका लीनी कंठ लगाई ॥ धर कर वेणु अधर मन मोहन कियो मधुर धुन गान। मोहे सकल जीव जल थलके सुन वारें तन प्रान ॥ चपल नयन भ्रुकुटी नाशा पुट सुन सुन्दर मुख बैन ।मानो निर्तत भा दिखलावत गति लिय नायक मैन ॥ चमकत मोर चंद्रिका माथे कुंचित अलक सुभाल। मानो कमल कोमल कोशरस चाख न उड आये अलिमाल ॥ कुंडल लोल कपोलन झलकत ऐसी शोभा देत। मानो सुधासिंधुमें क्रीडत मकर पानके हेत ॥उपजावत गावत गति सुन्दर अनाघातके ताल । रस सभ दियो मदनमोहनका प्रेम हर्ष सभ ग्वाल ॥ लोलित वैजन्ती चरणन पर श्वासा पवन झकोर। मानो सुधा पियन अहि आयो ब्रह्म कमण्डलु फोर ॥ डोलत लता मन्द मारुत गति सुन सुन्दर मुख वैन । खग मृग मीन अधीन भये सब कियो यमुन जल सैन ॥ झलमलात भ्रुकुटी पद रेखा सुभग सांवरे गात । मनु पटवधू एक रथ बैठी उदय कियो अधरात ॥ बाँके चरण कमल भुज बांके अवलोकन जो अनूप । मानो कल्प तरोवर बिरवा आन रच्यो सुर भूप ॥ अति सुख दियो गोपाल सबनको सुखदायक जिय जान । सूरदास चरणन रज माँगत निरखत रूप निधान ॥ २६१ ॥

## राग पूरवी।

धरें टेढ़ी पाग टेढ़ी चंद्रिका टेढ़ी त्रिभंगीलाल।कुंडलोंकी छवि देख कोटि रवि उदय होत और सोहै वनमाल ॥ सांवरो वदन पर पीत पट ओढ़न मुख मुरली बाजे मधुर रसाल। श्रीमत वल्लभ वनते आये संग लिये ब्रजवाल ॥ २६२ ॥

## राग वसन्त।

घर घरते वनिता जो बन निकसीं आज कंचन थार भर निछावर करन मोहनलाल की। सत सुर गावत कंठ शब्द कोकिला गत उपगत अति रसालकी॥ साज समाज गोपाल झुंडन मिल चलत चाल अति मरालकी। तानसेनके प्रभु रस वश कर लीनी टेढी मूरत चितवन गोपालकी॥ २६३॥

## राग कल्याण।

अपने लालको जिमावत मैया। कर कर कौर मुखारविंदमें मधु मेवा पकवान मिठैया॥ व्यंजन खाटे मीठे खारी अतिही खारी स्वाद बन्यो अधिकैया। चतुरभुज प्रभु गिरिधरन लालको ब्यारू करावत लेत बलैया॥ २६४॥

मोहन जानी तिहारी बात। ब्यारू पर घर कर आवत यहां कछू नहीं खात॥ यही स्वभाव तिहारो जनमको चोरी बिन न अघात। नन्ददास कहत नन्दरानी प्रेम लपेटी बात॥ २६५॥

## राग नट।

हरिकी लीला कहत न आवै। कोटि ब्रह्मांड छिनहिमें नाशै छिनहीमें उपजावै॥ बालक बच्छ ब्रह्म हर लैगयो ताको गर्व नशावै। ऐसो पुरुषारथ सुन यशुमति खीजत पुनि समझावै॥ शिव सनकादिक अन्त न पावै भक्तबच्छल कहवावै। सूरदास प्रभु गोकुलमें सो घर घर गाय चरावै॥ २६६॥

## राग सोरठ।

हमरी फेंट छोड श्रीदामा। काहेको तुम रारि बढावत तनक बातके कामा॥ मेरी गेंद लेहु ता बदले बाहँ गहतहों धाई। छोटो बडो न जानत काहू करत बराबर आई॥ हम काहेको तुमहिं बराबर बडे नन्दके पूत। सूरश्याम दीनेही बनिहै बहुत कहावत धूत॥२६७॥

## राग कल्याण ।

तोसों कहा धुताई करिहों। जहां करी तहँ देखी नाहीं कह तोसों मैं लरिहों॥ मुँह सम्हार तू बोलत नाहीं कहत बराबर बात। पावोगे फल अपनो कीयो रिसन कँपावत गात॥ सुनो श्याम तुमहूं सर नाहीं ऐसे गये बिलाई। हमसों सतर होत सूरज प्रभु कमल देहु अब जाई॥ २६८॥

## राग देवगंधार ।

कालीके नथन काज कालीनाथ आये हैं। ऐसो रूप धार खडे मानो कोटि शशि चढे चांदना बेहद भयो तिमिर मिटाये हैं॥ ब्रह्मा विचार कही बालिको ना सुध रही भूल गयो सब कछु वेग उठधाये हैं। चरणनमें आय परे हो अधीन आगे खड़े धन्य धन्य भये भाग दरश दिखाये हैं॥ और केती नर नार हर्ष वढी प्रेम धार नख शिख रोम रोम आँनद वढ़ाये हैं। कोई ऐसो कौतुक कियो अहिसुत बांध लियो नाक छेद विष हर कमल लदाये हैं। यमुनाके मध्य काढ़े फणहूंके ऊपर ठाढ़े राग रंग निरत करत अधिक सुहाये हैं॥ कहत यों दुनीदास वृन्दावन भयो विलास इच्छा पूरी नंदकी यशोदा कण्ठ लगायेहैं॥ २६९॥

## राग वसन्त ।

## राग टोड़ी ।

खोलोजी किवाँर कोहै एती बार हरी नाम है हमार बसो कंद-रा पहारमें । हौं तो आली माधव कोकीलाके साथे भाग मोहन हौं प्यारी फिरों मंत्रके विचारमें ॥ रागी हौं रँगीली जावो क्यों न दाता पास भोगी हौं छबीली जाय धसोजी पतारमें ॥ नायक हौं नागरी तो टांड़ो क्यों न लादों जाय हौं तो घनश्याम प्यारी बरसो जी बहारमें ॥ २७१ ॥

---

# श्रीरघुनाथलीला ।

## दोहा ।

मुरली मुकुट दुरायके, नाथ भये रघुनाथ ॥
तुलसी रुचि लखि दास की, धनुषबाण लियो हाथ ॥ १ ॥
तुलसी कौशलराज भज, मत चितवे कहुँ ओर ॥
सीता राम मयंक मुख, तू कर नयन चकोर ॥ २ ॥
राम वाम दिशि जानकी, लषण दाहनी ओर ॥
ध्यान सकल कल्याणमय,तुलसी सुरतरु तोर ॥ ३ ॥
सीतापति रघुनाथजू, तुमलग मेरी दौर ॥
जैसे काग जहाजको, सूझत और न ठौर ॥ ४ ॥
नहिं विद्या नहिं वाहँबल, नहीं गांठमें दाम ॥
तुलसी ऐसे पतितकी, तुम पति राखो राम ॥ ५ ॥
कामिहिं नारि पियारि जिमि, लोभिहिं प्रिय जिमि दाम ॥
ऐसे हो कब लागिहो, तुलसीके मन राम ॥ ६ ॥
बार बार वर माँगहों, हर्षि देहु श्रीरंग ॥
पदसरोज अनपायनी, भक्ति सदा सतसंग ॥ ७ ॥

दीजै दीनदयालु मोहिं, बड़ो दीन जन जान ॥
चरण कमलको आसरो, सत्संगतिकी बान ॥ ८ ॥

## राग भूपाली ।

गाइये गणपति जगवन्दन । शंकर सुवन भवानी नन्दन ॥ सिद्धिसदन गजवदन विनायक । कृपासिंधु सुन्दर सवलायक ॥ मोदक प्रिय मुद मङ्गल दाता । विद्या वारिधि बुद्धि विधाता ॥ माँगत तुलसिदास कर जोरे । वसैं राम सिय मानस मोरे ॥ २७२ ॥

## राग विभास ।

जै भगीरथ नन्दनी मुनि चित चकोर चन्दनी नर नाग विबुध वन्दनी जै जह्नु वालिका । विष्णु पद सरोज जासि ईश शीश पर विभासि त्रिपथगासि पुण्यराशि पाप छालिका ॥ विमल विपुल वहासि वारि शीतल त्रयताप हारि भँवर वर विभंग तर तरंग मालिका । पुर जन पूजोपहार शोभित शशि धौल धार भञ्जन भवभार भक्त कल्प थालिका ॥ निज तट वासी विहंग जल थल चर पशु पतङ्ग कीट जटिल तापस सब सारिस पालिका । तुलसी तव तीर तीर सुमिरत रघुवंशवीर विचरत मति देह मोह महिप कालिका॥ २७३॥

## राग काफी ।

धनि धनि धनि मात गङ्ग चाहत मुनि जन प्रसंग प्रगटी रघुनाथ चरन करन सुख विहारी । दीनी विधि बूँद डार अरि अनङ्ग शीश धार आई मृत मध्य लोक सन्तनको प्यारी ॥ पर्वत द्रुम लता तोर स्वर्ग औ पताल फोर भगीरथ करनधार सगर तनय तारी । अमित वारी अति उतंग चाहत अति रूप रंग दरश परश मज्जन कर पाप-पुंज हारी ॥ माता मैं याँचों तोहिं राम भक्ति देहु मोहिं शरण गही तुलसिदास दीन ह्वै पुकारी ॥ २७४ ॥

आनँद वन गिरिजापति नगरी मन क्यों ना बास लगावत। काशी समान नहीं द्वितिया पुर ब्रह्मादिक गुण गावत॥ वेद पुराण बखानत महिमा शारद पार न पावत। निकट प्रवाह बहत जहँ गंगा सुर नर मुनि हर्षावत॥ जाके दरश परश अरु मज्जन कोटिक पाप नशावत। कीट पतंग जीव नाना विधि सबकी मुक्ति करावत॥ अन्तकाल सदा शिवशंकर तारकमन्त्र सुनावत। अगम अपार अनूपम उपमा शेष सहस मुख गावत॥ राम सिया पद हेत प्रेम प्रभु तुलसिदास गुण गावत॥ २७८॥

## राग आसावरी।

आज सुदिन शुभघरी सुहाई। रूप शील गुण धाम राम नृप भवन प्रगट भये आई॥ अति पुनीत मधु मास लगन ग्रह वार योग समुदाई। हर्षवंत चर अचर भूमिसुर तनुरुह पुलक जनाई॥ वर्षहिं विबुध निकर कुसुमावलि नभ दुंदुभी बजाई। कौशल्यादि मात सब हर्षत यह सुख बरणि न जाई॥ सुन दशरथ सुत जन्म लिये सब गुरुजन विप्र बुलाई। वेद विहत कर क्रिया परम शुचि आनँद उर न समाई॥ सदन वेद धुनि करत मधुर मुनि बहु विधि बाज बधाई। पुरबासिन प्रिय नाथ हेतु निज निज सम्पदा लुटाई॥ मणि तोरन बहु केतु पताकन पुरी रुचिर कर छाई। मागध सूत द्वार वन्दीजन जहँ तहँ करत बड़ाई॥ सहज शृंगार किये वनिता चलि मंगल विपुल बनाई। गावहिं देहिं अशीश मुदित चिरजियो तनय सुखदाई॥ बीथिन कुमकुम कीच अरगजा अगर अँबीर उड़ाई। नाचहिं पुर नर नारि प्रेम भरि देह दशा बिसराई॥ अमित धेनु गज तुरँग वसन मणि जातरूप अधिकाई। देत भूप अनुरूप जाहि जोई सकल सिद्धि गृह आई। सुखी भये सुर संत भूमि सुर खल गण मन मलिनाई। सबहिं सुमन विकसत रवि निकसत विपिन कुमुद बिलखाई॥ जो सुख सिंधु

सुकृत सीकरते शिव विरंचि प्रभुताई । सो सुख उमँगि अवध रह्यो दश दिशि कवन जतन कहो गाई ॥ जे रघुवीर चरण चिंतक तिनकी गति प्रगट दिखाई । अविरल अमल अनूप भक्ति दृढ तुलसिदास तव पाई ॥ २७६ ॥

## राग भैरव।

सूरजवंशी नमो गुरु इष्ट हमारो दशरथ सुत राजा राम । जानकीके नायक नाथ त्रिभुवनके धनुपधारी सुन्दर श्याम ॥ लक्ष्मण हनूमान भरत शत्रुहन तिनके सँवारे कोटि काम । धीरज प्रवीन रघुकुल तिलक विदित प्रगटे अयोध्या धाम ॥ २७७ ॥

## राग तिलंग।

ढाढिन चल दशरथ घर जाइये । ढाढ़ी कहे सुनो मेरी प्यारी जहाँ सकल सिधि पाइये ॥ कंचन वसन रतन भूषण धन अनगिन अशन अघाइये । रतन हरी प्रभु राम जनमकी विमल वधाई गाइये ॥ २७८ ॥

हौं तो रघुवंशिनको ढाढी ॥ सुन दशरथ सुत जन्म दूरते आयो आशा बाढ़ी ॥ तुमरोइ यश गाऊं जहँ जाऊं पूछो दुनिया ठाढी । रतन हरी मेरो नाम रामकी लेहुँ वलैया गाढी ॥ २७९ ॥

## राग तिलंग।

कौशल्या मैया चिरजीवो तेरो छौना । राज समाज सकल सुख संपति अधिक २ नित होना ॥ मुनि जन ध्यान धरत निशिवासर अधिक जन्म धर मौना । रत्न हरी प्रभु त्रिभुवन नायक तैं कर लियो खिलौना ॥ २८० ॥

## सवैया।

दन्ताकि पंगति कुन्द कली अधराधर पल्लव खोलनकी ॥ चपला च्चमकै घन विज्जु जगे छवि मोतिन माल अमोलनकी ॥ घुंघु-

वारी लटें लटकें मुख ऊपर कुण्डल लोल कपोलन की॥ निवछा-
वर प्राण करै तुलसी वलि जाऊं लला इन बोलन की॥ २८१॥

## राग कान्हरो।

ठुमुकि चलत रामचन्द्र बाजत पैंजनियां। किलकत उठि
चलत धाय परत भूमि लटपटाय धाय मोद गोद लेत दशरथकी
रनियां॥ अंचल रज अंग झार विविध भांतिसों दुलार तन मन
धन वारिदेत कहत मृदु वचनियां। मोदक मेवा रसाल मनभावत
लेउ लाल और लेउ रुचिर पान कञ्चन रुनझुनियां॥ आनन्द
सज कंबु कण्ठ ग्रीवा अति रुचिर रेख कच कुटिल वदन मन्दसों
हँसनियां। विद्रुमसों अधर ललित बोलत प्रिय मधुर वचन
नाशा अति सुभगबीच लटकत लटकनियां॥ अद्भुत छबि अति
अपार को कवि नहिं वरणे पार कह न सके शेष जिहि सहस्र तो
रसनियां। तुलसिदास रूप रंग परतरको दिये कहा रघुवरकी छबि
समान रघुवरछबि बनियां॥ २८२॥

## राग विभास।

भोर भयो जागो रघुनंदन। गत व्यलीक भक्तन उर चंदन॥
शशि कर हीन छीन द्युति तारे। तमचर मुखन सुनो मेरे प्यारे॥
विकसत कञ्ज कुमुद बिलखाने। लै पराग रस मधुप उड़ाने॥
अनुज सखा सब बोलन आये। बन्दिन अति पुनीत गुण गाये॥
मन भावतो कलेऊ कीजै। तुलसिदासको जूठन दीजै॥ २८३॥

## राग प्रभाती।

प्रात समय रघुवीर जगावें कौसिल्या महतारी। उठो लालजी
भोर भयो है सुर नर मुनि हितकारी॥ ब्रह्मादिक इंद्रादिक नारद
सनकादिक ऋषि चारी। वाणी वेद विमल यश गावें रघुकुल यश

विस्तारी ॥ बंदीजन गंधर्व गुण गावें नाचत देदे तारी । उमा सहित शिव द्वारे ठाढे होत कुलाहल भारी ॥ कर अस्नान दान प्रभु दीनो गो गज कञ्चन झारी । जय जयकार करत जन माधो तन मन धन वलिहारी ॥ २८४ ॥

## प्रभाती।

जागिये कृपानिधान जानराय रामचंद्र जननी कहै वार वार भोर भयो प्यारे । राजिवलोचन विशाल पीत वापिका मराल ललित कमल वदन ऊपर मदन कोटि वारे ॥ अरुण उदित विगत शर्वरी शशांक किरन हीन दीन दीप ज्योति मलिन द्युति समूह तारे । मनो ज्ञान घन प्रकाश वीते सब भव विलास आश त्रास तिमिर तोप तरनि तेज जारे ॥ बोलत खग निकर मुखर मधुर कर प्रतीत सुनो श्रवण प्राण जीवन धन मेरे तुम वारे । मनो वेद वन्दी मुनि वृन्द सूत मागधादि विरद वदत जय जय जय जयति कैट-भारे ॥ विकसत कमलावली चले प्रपुंज चञ्चरीक गुंजत कल कोमल धुनि त्याग कंज न्यारे । मनो विराग पाय सकल शोक कूप गृह विहाय भृत्य प्रेम मत्त फिरत गुणत गुण तिहारे ॥ सुनत वचन प्रिय रसाल जागे अतिशय दयाल भागे जंजाल विपुल दुख-कदम्ब टारे । तुलसिदास अति अनंद देखके मुखारविंद छूटे भ्रम-फंद परम मंद द्वंद भारे ॥ २८५ ॥

## राग विलावल।

आज तो निहार रामचंद्रको मुखारविंद चन्दहूसे अधिक छवि लागत सुहाई री । केसरको तिलक भाल गरे सोहै मुक्तमाल घूंघर-वारी अलकन पर कुण्डल छवि छाई री ॥ अनियारे अरुण नयन बोलत अति ललित वैन माधुरी मुसकान पर मदन हू लजाई री।

ऐसे आनन्दकन्द निरखत मिट जात द्वंद छबिपर वनमाल कान्हर गई हों बिकाई री ॥ २८६ ॥

## राग विभास ।

बोलत अवनिप कुमार ठाढे नृप भवन द्वार रूप शील गुण उदार जागो मेरे प्यारे । विलखत कुमुदिन चकोर चक्रवाक हर्ष मोर करत शोर तमचर खग गूँजत अलिन्यारे ॥ रुचिर मधुर भोजन कर भूषण सज सकल अंग संग अनुज बालक सब विविध विधि सँवारे । करतल गह ललित चाप भंजन रिपु निकर दाप कटि तट पटपीत तूण सायक अनियारे ॥ उपवन मृगया विहार कारन गवने कृपाल जननी मुख निरख पुण्य पुंज निज विचारे । तुलसिदास संग लीजै जान दीन अभय कीजै दीजै मति विमल गावै चरित वर तिहारे ॥ २८७ ॥

## राग ललित ।

छोटीसी धनुहियाँ पन्हैया पगन छोटी छोटी सी कछोटी कटि छोटी सी तरकसी ॥ लसत झंगुली झीनी दामिनीकी छबि छीनी सुन्दर वदन शिर पगिया जरकसी ॥ वय अनुहरत विभूषण विचित्र अंग जोहे जिया आवत सनेहकी सरकसी ॥ मूरतकी सूरत कही न परै तुलसी पै जाने सोई जाके उर करकै करकसी ॥ २८८ ॥

## राग खमाची जंगला ।

पगिया शिर लाल हरी कलँगी उर चन्दन केशर खौरदिये । मनमोहन राम कुमार सखी अनुहार नहीं जब जन्म लिये ॥ पग नूपुर पीत कसे कछनी वर मालतीकी वनमाल हिये । विहरै सरयू तट कुंजनमें तहां रामसखे चित चोरलिये ॥ २८९ ॥

## राग आसावरी।

सखी री मुनि सँग बालक काके। रतनारे नयना जाके॥ रवि शशी कोटि वदनकी शोभा श्याम गौर तनु जाके। राम लषण कौशल्या जाये दशरथ नाम पिताके॥ ऋषिको यज्ञ संपूर्ण करके अब आये राजाके। आपदा सबकी हरी रामने कारज करन सियाके॥ क्रीट मुकुट मकराकृत कुण्डल धनुष बाण कर जाके। गौतम ऋषिकी नारि अहल्या तारी चरण छुवाके॥ सब सखियां मिल सियाके स्वयंवर पूजा करत उमाके। तुलसिदास सेवक रघुनन्दन लेखे लिख विधनाके॥ २९०॥

## राग कान्हरा।

ठुमक ठुमक चलत चाल जनकनन्दनी। मधुर वचन तोतरे त्रयताप मोचनी॥ सोहत नव नील वसन मन्द हास रुचिर दशन झलकत उरमाल सकल देववंदनी। नूपूर पग बजत मानो साम वेद करत गान क्षुद्र घण्ट रुचिर नाद उर आनंदनी॥ जगत मात सखिन सङ्ग विहरत बहु करत रंग अग्रदास निरखत छवि भवनिकंदनी॥ २९१॥

## राग मलार।

विहरत बागवामें देखे कुल भानवा। क्रीट मुकुट कंचनको झलकें मकर मनोहर कुण्डल अलकें भाल तिलक केशरको राजे गल बैजंती मालविराजे मधुर वचन करलीने धनुष बानवा॥ पीतांबर कटि पर कस काछे मन मुसकात फिरत वन आछे काकपक्ष शिर सुन्दर सोहैं देखत राम लषण मन मोहे विधि शंकर इनहीको धरें ध्यानवा। कही सखी जब ऐसी बानी अखिल लोक पति जीवन जानी शोभा सकल लोककी जगमें तारी शिला चरणकी रजने दरशन

लीजो तजो गृह मानवा ॥ कुसुम समेत वामकर दोना छोटा कुँअर सखी अति लोना या देखत सब भई सुखारीं तुलसी मुदित विदेह कुमारी बहुरि चलीं गिरिजाके भवनवा ॥ २९२ ॥

## राग देश।

मैया मोको वैरन धनुप भयो री। जन्म जन्मको परा शरासन सड घन क्यों न गयो री॥ देश देशके भूपति आये तिल भर कछु न टरचो री। कहा कहौं मैं माइ बापको होतेही विप क्यों न दियो री॥ उठे राम गुरु आज्ञा पाई सुमन समान लियो री। तुलसिदास प्रभुके कर परशे खण्डो खण्ड भयो री॥ २९३ ॥

## राग परज।

सखी रँग भीने दोउ राजकुमार। निरख सखी नयनन भर नीके शोभा अमित अपार॥ भुजदण्डन चन्दन मण्डन पर चमक चांदनी चार। ललित कण्ठ रेखा विचित्र सखि उर कमलनके हार ॥ रंगभूमि मणि जटित मञ्च पर वैठे सभा मँझार। मानो रवि उदयाचल गिरिते निकस्यो तिमिर विदार॥ खण्ड खण्ड ब्रह्मंड खण्डके भूपति जुरे: अपार। कैसे धनुप उठायो तोरचो किनहु न पायो पार ॥ कटि निपङ्ग कर धनुप वाण लिये हरन चले महिभार। लाला रामचंद्र छवि ऊपर दास कान्हर बलिहार॥ २९४ ॥

## राग केदारो।

लेहुरी लोचनको लाहु। कुँवर सुन्दर साँवरो सखि सुमुखि सुन्दर चाहु ॥ खण्ड हरकोदण्ड ठाढे जानु लंबित बाहु। रुचिर उर जय-माल राजत हेत सुख सबकाहु॥ चितै चित हित सहित नख शिख अंग अंग निबाहु । सुकृत निज सियराम रूप विरंचि मतिहिं

सराहु ॥ मुदित मन वर वदन शोभा उदित अधिक उछाहु । मनो दूर कलंक कर शशि समर सूध्यो राहु ॥ तनय सुखमा अयन झाथ सरोज सुंदरताहु । वसत तुलसीदास उर पुर जानकीको न्हाहु ॥ २९५ ॥

## राग केदार ।

मनमें मंजु मनोरथ होरी । सो हर गौर प्रसाद एकते कौशिक कृपा चौगुनी भोरी ॥ प्रण परिताप चाप चिंता निशि शोच सकोच तिमिर नहिं थोरी । रविकुल रवि अवलोकि सभा सर हित चित वारिज वन विकस्यो री॥ कुँवर कुँवरि सब मङ्गल मूरत दोउ धरम धुरन्धर धोरी । राज समाज भूर भागी जिन लोचलाहु लह्यो इक ठोरी ॥ व्याह उछाह राम सीताको सुकृत सकेल विरंचि रच्यो री । तुलसिदास जाने सो यह सुख जा उर बसत मनोहर जोरी ॥ २९६ ॥

## राग भूपाली ।

बन्यो सिय प्यारीको बनरा । कि वरवश मोहलेत मनरा ॥मोर शिर सोनेको धारी । विविध मणि चित्र चमतकारी ॥ करन छवि मेंहँदी की भारी । महावर पगन चित्रकारी ॥ कङ्कन की कमनीयता, कही कवन पे जाय । अलक झलक लख खलक ललक, आली पलक न परत सुहाय ॥ गले गज मोतियनको गजरा । चलन चितवन गति चित चोरी ॥ बचनकी चरन लाज तोरी । गरब तज विवस भई गोरी ॥ धामके काम दाम छोरी । हँसन असी मुख म्यान ते, सुधामुखी सित धार ॥ काट कामिनी कतल करी इस दशरथ राज कुमार । रँगीली अँखियनमें कजरा ॥ २९७ ॥

## राग परज ।

बन्यो सखि दूलह अजब रँगीलो । दशरथ कुँवर साँवरो अद्भुत सोहत परम छबीलो ॥ अनब्याही ब्याही सब ब्याही देखत रूप ठगीलो । रामसखे अब लगत प्राण सम पियरो अवध नवीलो ॥ २९८ ॥

## राग दादरा ।

आली सियावर कैसा सलोना । चितवनमें चित आन फँस्यो है देख सखी चल राज ढटोना ॥ जनकशहरमें कहर मच्यो है भूल्यो खान पान सब सोना । श्रीरघुराज मोरवारे पर अबतो मोहिं फकीरिन होना ॥ २९९ ॥

## राग भूपाली कल्याण ।

देख सखी शिर पाग रामके कैसी सोही है । मर्कत गिरिपै चन्द्र चाह चपला जनु मोही है ॥ बडि बडि भुजा विशाल विभूषण लख तृण तोरी है । सुन्दर नयन विशाल वदन पर हांसी थोरी है ॥ उर मोतियनकी माल कान कल कुण्डल जोरी है । नाभि गँभीर उदर त्रिवली लख शारद बौरी है ॥ पीतांबरकी कछनी काछे पीत पिछौरी है । रामगुलाम अनूप रूप लख मति मेरी थोरी है ॥ ३०० ॥

## राग कान्हरा ।

देखो री छवि राम वदनकी । कोटि कोटि दामिन दर्पण द्युति निंदत कांति कपोल रदनकी ॥ नासा मृदु मुसकान माधुरी मन्द करी अति घुमड़ मदनकी । फब रह्यो क्रीट मुकुट अलकन पर मनो फांस दृग मीन फँसनकी ॥ चोरत चित भृकुटी दृग शोभा कुण्डल झलक खौर चन्दनकी । रामसखे छवि कहि न जात जब सुधि न रहत लख वदन वसनकी ॥ ३०१ ॥

## राग खम्माच।

चंचल दृग रतनारे तेरे चोट लगे सोई जाने । सुन दशरथके कुँवर लाड़िले कासों कहूं को माने । चितवतही घायल कर डारत राखत ना तनु प्राने। रामलला यह प्रीति अलौकिक रामसखे पहिंचाने ॥ ३०२ ॥

## राग परज।

तेरे रतनारे नयन लगे कोशलराज किशोर ॥ मिथिलापुरमें आय सबनके वरवस प्राण ठगे। कछुक श्यामता लिये सिताई सुधा शृँगारपगे ॥ राम सखे लखि जनु रतिपतिके सायकसे डर डगे ॥ ३०३ ॥

## राग कालिंगड़ा।

पिया तोरी नजरिया जादू भरी । जिहिं चितवत तिहिं वश कर राखत सुन्दर श्याम राम धनुधारिया ॥ जुलफन युत मुख चन्द प्रकाशे नासा मणि लटकत मन हारिया । युगल प्रिया मिथिलापुर बासिन फँसी जाल मनो रूप मछरिया ॥ ३०४ ॥

तेरी नजरों कि सैफली धार । सुनिये हो अवध छैल दशरथके घायल किये तैं हजार ॥ तेरी चितवनमें मन आन फँस्यो है मिथिलापुरके वजार । मधुर अली पिया सांची कहदेट कब आओगे दिलदार ॥ ३०५ ॥

## राग भैरवी।

जालम नयन मेरे नहिं रहिंदे । लालच लगे रूप रघुवरके कर आराम नहिं चाहिंदे ॥ वरज वरज रही अरज न मनदे हरज मरज सब सहिंदे ॥ कर कर यत्न रत्न हारि हारे जाय जोरावरी खहिंदे ॥ ३०६ ॥

## राग श्यामकल्याण ।

कुँवर दशरथके रंग भरे । कोटि काम सुन्दर सुख मन्दर अंदर आन अरे ॥ रंगीली पगिया पेच धरे । रत्न जडित शिर पेच पेच मोरे मनके बीच परे॥श्रवण शुभ कुण्डल सुघरघरे । अलकां झलक कपोल लोल मन मोह लिये हमरे ॥ बनी मोतियनकी माल गरे । कमल नयन सुखदैन रैन दिन मनते नाहिं टरे ॥ करन कंकन रत्न जरे । श्याम वरण मन हरन रत्न हरी चरण शरण उबरे ॥ ३०७॥

## राग विलावल ।

क्रीट मुकुट शीश धरे मोतियनकी माल गरे कानन कुंडल कर धनुप बाण सोहै री । अरुण नयन अनियारे अतिही लगत प्यारे दशरथ दुलारे सबहीको मन मोहे री ॥ सुन्दर नासा कपोल अलक झलक मधुर बोल भाल तिलक राजत बाँकी भौहै री । लंबित भुज अतिविशाल भूपण जड़ित जाल अंग अंग छबि तरंग कोटि मदन मोहै री ॥ पीताम्बर सोहै गात मन्द मन्द मुसकरात जनक भवन चले जात गति गयन्द को है री । कान्हर करुणानिधान मेरे सखि जिवन प्राण जानकी झरोखे बैठी रामको मुख जोहै री ॥ ३०८ ॥

## राग खमाच ।

रामकुमार लाल दशरथके या गलियन अबहीं जो गयो री ॥ पहरे तनु भूपण फूलनके अंग अंग अद्भुत रूप छयो री ॥ठाढ़ी देख अटापर मोको खेलन मिस छिन एक ठयो री॥ गेंद उछाल तक्यो हरि मोतन घूँघट पट तब खोल दयो री ॥ तब अपनाय लई मैं बा पिया हियमें प्रेम अँकूर भयो री ॥ रामसखे भूली सुध बुध सब अँखियनमें अब राम रयो री ॥ ३०९ ॥

## राग दादरा ।

सखि लखन चलो नृप कुँवर भलो मिथिलापति सदन सिया वनरो। शिर क्रीट मुकुट कटिमें पियरो हँसि हेरि हरत हमरो हियरो ॥ गल साजतहे मोतियन गजरो अनियारी अँखियन सोहत कजरो। चित चाहत है उड़ जाय मिलूं रघुराज छाँड़ सगरो झगरो॥२१०॥

## राग देश ।

हँस पूछैं जनकपुरकी नारी नाथ कैसे गजके फन्द छुड़ाये । तिहारे यही अचरज मन भाये ॥ गज और ग्राह लरें जल भीतर दारुण द्वन्द्व मचाये । गजकी टेर सुनी रघुनन्दन गरुड़ छोड़ उठ धाये ॥ भिलनीके वेर सुदामाके तण्डुल रुचि रुचि भोग लगाये । दुर्योधनकी मेवा त्यागी साग विदुर घर पाये ॥ इंद्रने कोप कियो व्रज ऊपर छिनमें वारि वहाये । गोवर्द्धन स्वामी नख पर लीनो इंद्रको मान घटाये ॥ अर्जुनके स्वारथ रथ हाँक्यो महभारतमें गाये । भारतमें भरुहीके अंडा घण्टा तोर बचाये ॥ ले प्रह्लाद खंभसे बाँध्यो राजन त्रास दिखाये । जन अपनेकी प्रतिज्ञा राखी नरसिंह रूप बनाये ॥ छोरे न छुटे सियाजीको कँगना है आप चढ़ाये । कोमल गात अंग अति नीके देखत मनहिं लुनाये ॥ जहँ जहँ भीर परी सन्तन पर तहँ तहँ होत सहाये । तुलसिदास सेवक रघुनंदन आनंद मङ्गल गाये ॥ २११ ॥

## राग जंगला ।

लेल्योरी लोचन भर लाहू॥ पुष्पन वर्षत मुनि जन दर्पत सिया रामको अजब विवाहू । मिथिलापुरकी सखी सयानी समझ समझ शिखदेव सब काहू ॥ फिर कब राम जनकपुर ऐहैं हम नहिं नगर अयोध्या जाहू । तुलसीदास परस्पर दोउ मिले नृप दशरथ मिथिलापुरनाहू ॥ २१२ ॥

## राग जंगला ।

देखो री यह नयनन भर भर होत बरात बिदा दशरथकी ॥ गलिन गलिन गृह महल अटा पर अरुण भाल कामिनि गावें री ॥ या बिधि सियजीको व्याहन आये कब रघुनाथ बहुरि आवें री ॥ धन्य अयोध्या धनि मिथिलापुर धन्य सिया जिन राम बरचो री ॥ धन्य धन्य बालक दोउ बाँके धनि रानी दशरथ पतनी री ॥ खान पान बिसराय सभी मिलि बार बार सिय रामहिं देखैं ।इत लक्ष्मण उत भरत शत्रुहन भाग भले राजा दशरथके ॥ मणि बिन सर्प चकोर चन्द्र विन जल बिन मीन कहु कैसे जिये री । तुलसिदास छबि वरण कहत है यह मूरति मेरे मनमें वसी री ॥ २१३ ॥

## राग कान्हरे ।

भुजन पर जननी वार फेर डारी । क्यों तोरचो कोमल कर कमलन शम्भुशरासन भारी ॥ क्यों मारीच सुबाहु महा वल प्रबल ताड़का मारी। मुनि प्रसाद मेरे राम लपणकी विधि सत्र करवर टारी ॥ चरण रेणु लै नयनन लावत क्यों मुनिवधू उधारी । कहौं धों तात क्यों जीत सकल नृप बरी विदेहकुमारी ॥ दुसह रोप मूरति भृगुपाति अति नृपति निकर छै कारी ॥ क्यों सौंप्यो सारंगहार हिय करत वहुत मनुहारी ॥ उमँग उमँग आनंद विलोकत वधुन सहित सुतचारी । तुलसिदास आरती उतारत प्रेम मगन महतारी ॥ २१४ ॥

## राग कालिंगडा

निरखत रूप सिया रघुवरको छबि नहिं जात वखानी । आरति करत कौशल्या रानी कनक थार गज माणिक मुक्ता भरचो वेद विधानी ॥ मारचो मान सकल भूपनको महिमा वेद वखानी । तोरन

धनुप जनक प्रण पूरण तीनलोक में जानी ॥ जनकरायकी लज्जा राखी परशुराम हित मानी । सुरपुर नारि अवध पुरवासी करत विमल यश गानी ॥ नचत नवल अपसरा मुदित मन वरप सुमन हर्षानी । रत्न मंदिरमें रत्न सिंहासन बैठे साँरँगपानी ॥ मात कौशल्या करत आरती हर्ष निरखें मुसकानी । दशरथ सहित अवधपुर वासी उचरत जैजे वानी ॥ तुलसिदास यह अविचल जोरी भक्त अभय पद दानी ॥ २१५ ॥

## राग ललित ।

रघुवर आज रहो मेरे प्यारे । जो तुमको वनवास दियो है कैरियो गमन सकारे ॥ रघुवर कहै सुनो मेरि जननी यह व्रत नेम हमारे । अब न रहूं घर मात कौशला दशरथ वाचा हारे ॥ सीता सहित सुमित्रानंदन भये कुटुँवते न्यारे । तुलसिदास प्रभु दूर गमन कियो चलत नयन जल डारे ॥ २१६ ॥

## राग पीलू ।

मेरी सुध आन लियो रघुराया । चौदा वरस मोहिं कव लग बीतें मोहि पल इक न रहाया ॥ भरत शत्रुहन प्रजाके वासी रो रो हाल वजाया । राम लपण सिया वनको सिधारे भरत फिरे बौराया ॥ तुलसिदास जिन हरि नहिं सुमिरे व्रिथा जन्म गँवाया ॥ २१७ ॥

## राग देश ।

विना रघुनाथके देखे नहीं दिलको करारी है । हमारी मातकी करनी सकल दुनियासों न्यारी है ॥ विमुख जिन रामसों कीना ऐसी जननी हमारी है । लगी रघुवंशमें अगनी अवध सगरी वजारी है ॥ भरत शिर लोट धरणीपे यही करता पुकारी है । सुना जब तातका मरना मनो वरछी सी मारी है ॥ परा व्याकुल हुआ

बेसुध दृगनसे नीर जारी है । धरूं मैं ध्यान सूरतका मुझे तृष्णा जो भारी है ॥ परूं रघुनाथके पाऊँ यही तुलसी विचारी है ॥३१८॥

## राग विहाग।

मिल जाना राम प्यारे नयना तरसे तेरे देखनको ॥ वन प्रमोद में खडी पुकारूं सुनियो रूप उजारे। सुन्दर श्याम कमल दल लोचन मो नयननके तारे ॥ राम सखे ज्यों जल बिन मछली तड़फत प्राण हमारे ॥ ३१९ ॥

## राग कालिंगड़ा।

मैं कौन वन ढूँढों री माई मेरे दोनों बालकवा ॥ आगे आगे राम चलतहैं पाछे लक्ष्मण भाई । बीच जानकी अधिक विराजे राजा जनककी जाई ॥ अन्तर रोवे मात कौशल्या बाहर भारत भाई। राजा दशरथने प्राण तजेहैं कैकेयी मनमें पछताई ॥ इंद्र गरजे भादों बरसे पवन चले पुरवाई । कौन वृक्ष तले भीगत होंगे सिया लषण रघुराई ॥ रावण मार राम घर आये घर घर वजत बधाई। मात कौशल्या करत आरती तुलसिदास वलि जाई ॥ ३२० ॥

## राग विलावल।

नृपति कुँवर राजत मग जात । सुंदर वदन सरोरुह लोचन मर्कत कनक वर्ण मृदु गात ॥ अंशन चाप तूण कटि मुनि पट जटा मुकुट बिच नूतन पात। फेरत पाणि सरोजन सायक चोरत चितहि सहज मुसकात ॥ सङ्ग नारि सुकुमारि सुभग शुठि राजत विनु भूषण नव सात । सुखमा निरख ग्राम वनितनके नलिन नयन विकसत मनु प्रात ॥ अङ्ग अङ्ग अगणित अनङ्ग छवि उपमा कहत सुकवि सकुचात । सिय समेत नित तुलसिदास चित बसत किशोर पथिक दोउ भ्रात ॥ ३२१ ॥

धनुप जनक प्रण पूरण तीनलोक में जानी ॥ जनकरायकी लज्जा राखी परशुराम हित मानी । सुरपुर नारि अवध पुरवासी करत विमल यश गानी ॥ नचत नवल अपसरा मुदित मन वरप सुमन हर्षानी । रत्न मंदिरमें रत्न सिंहासन वैठे सारँगपानी ॥ मात कौशल्या करत आरती हर्ष निर्ख मुसकानी । दशरथ सहित अवधपुर वासी उचरत जैजै बानी ॥ तुलसिदास यह अविचल जोरी भक्त अभय पद दानी ॥ ३१५ ॥

## राग ललित ।

रघुवर आज रहो मेरे प्यारे । जो तुमको वनवास दियो है करियो गमन सकारे ॥ रघुवर कहै सुनो मेरि जननी यह व्रत नेम हमारे । अब न रहूं घर मात कौशला दशरथ वाचा हारे ॥ सीता सहित सुमित्रानंदन भये कुटुँवते न्यारे । तुलसिदास प्रभु दूर गमन कियो चलत नयन जल डारे ॥ ३१६ ॥

## राग पीलू ।

मेरी सुध आन लियो रघुराया । चौदा वरस मोहिं कव लग वीतें मोहि पल इक न रहाया ॥ भरत शत्रुहन प्रजाके वासी रो रो हाल वजाया । राम लपण सिया वनको सिधारे भरत फिरे वौराया॥ तुलसिदास जिन हरि नहिं सुमिरे विरथा जन्म गँवाया ॥ ३१७ ॥

## राग देश ।

विना रघुनाथके देखे नहीं दिलको करारी है । हमारी मातकी करनी सकल दुनियासैं न्यारी है ॥ विमुख जिन रामसो कीना ऐसी जननी हमारी है । लगी रघुवंशमें अगनी अवध सगरी उजारी है ॥ भरत शिर लोट धरणीपै यहीं करता पुकारी है । सुना जब तातका मरना मनो वरछी सी मारी है ॥ परा व्याकुल हुआ

बेसुध दृगनसे नीर जारी है । धरूं मैं ध्यान सूरतका मुझे तृष्णा जो भारी है ॥ परूं रघुनाथके पाऊँ यही तुलसी विचारी है ॥३१८॥

## राग बिहाग ।

मिल जाना राम प्यारे नयना तरसे तेरे देखनको ॥ वन प्रमोद में खडी पुकारूं सुनियो रूप उजारे । सुन्दर श्याम कमल दल लोचन मो नयननके तारे ॥ राम सखे ज्यों जल बिन मछली तड़फत प्राण हमारे ॥ ३१९ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

मैं कौन वन ढूँढों री माई मेरे दोनों बालकवा ॥ आगे आगे राम चलतहैं पाछे लक्ष्मण भाई । बीच जानकी अधिक बिराजे राजा जनककी जाई ॥ अन्तर रोवे मात कौशल्या बाहर भारत भाई । राजा दशरथने प्राण तजेहैं कैकेयी मनमें पछताई ॥ इंद्र गरजे भादों बरसे पवन चले पुरवाई । कौन वृक्ष तले भीगत होंगे सिया लषण रघुराई ॥ रावण मार राम घर आये घर घर बजत बधाई । मात कौशल्या करत आरती तुलसिदास बलि जाई ॥ ३२० ॥

## राग बिलावल ।

नृपति कुँवर राजत मग जात । सुंदर वदन सरोरुह लोचन मर्कत कनक वर्ण मृदु गात ॥ अंशन चाप तूण कटि मुनि पट जटा मुकुट बिच नूतन पात । फेरत पाणि सरोजन सायक चोरत्त चितहि सहज मुसकात ॥ सङ्ग नारि सुकुमारि सुभग शुठि राजत बिनु भूषण नव सात । सुखमा निरख ग्राम वनितनके नलिन नयन बिकसत मनु प्रात ॥ अङ्ग अङ्ग अगणित अनङ्ग छवि उपमा कहत सुकवि सकुचात । सिय समेत नित तुलसिदास चित बसत किशोर पथिक दोउ भ्रात ॥ ३२१ ॥

## राग कल्याण।

पूछत ग्राम वधू मृदु बानी। गौर श्याम अभिराम सुभग तनु यह तुम्हरे को लगत सयानी॥ शील स्वभाव लषण लघु देवर कर शर धनुष समञ्चल पानी। पिय तन चितै दृष्टि नीचे कर सखिन बिलोकि सिया मुसकानी ॥ को तुम कौन देशते आये जिहि पुर बसो सुमङ्गल खानी। चलत पियादे पाँय त्रान बिन राज-कुँवारि किमि करो बखानी ॥ यह दोउ कुँवर अवधपतिके सुत मैं विदेह तनया जग जानी। ठान कुमति उर बसी सवति पन राज समय वन दीनो रानी॥ सियके वचन सुनि सखी दुखितभईं पल छिन मानो विरह गलानी। एक कहै भल भूप न कीनो वन नहिं दीनो कीनों हानी ॥ राम लषण सिय पंथ कथा सुनि जाके हृदय बसी छिन आनी। सो भवसिंधु तरैं गोपद जिमि जन तुलसी यह करत बखानी॥ ३२२॥

## राग विलावल।

फिर फिर राम सिया तन हेरत। तृषित जान जल लेन लषण गये भुज उठाय ऊंचे चढ टेरत॥ अवनि कुरंग विहँग द्रुम डारन रूप निहारत पलक न प्रेरत। मगन न डरत निरख कर कमलन सुभग शरासन सायक फेरत॥ अवलोकत मग लोक चहूं दिशि मनो चकोर चन्द्र महि घेरत । ते जन भूरि भाग्य भूतल पर तुलसि राम पथिक पद जेरत॥ ३२३॥

## राग पीलू।

मेरी सुध आन लियो सिय पियारी। मात कैकयी वनवास दियोहै प्राणोंसों अधिक प्यारी॥ कपटी मृगके पाछे धायो लछमन कियो रखवारी। मैं तोहिं सिया बहुत समुझायो तैं एक न मा-

नी हमारी ॥ रामचंद्र जब गिरे धरणि पर लछमन रोय पुकारी। तुलसिदास प्रभु वन वन ढूँढत विधनाकी गति न्यारी ॥ ३२४ ॥

## राग गौरी

कुटुम्ब तज शरण राम तेरी आयो। तज गढ लंक महल औ मन्दिर नाम सुनत उठ धायो ॥ भरी सभामें रावण बैठ्यो चरण प्रहार चलायो। मूरख अंध कह्यो नहिं मानै बार बार समुझायो॥ आवत ही लंकापति कीनो हरि हँसकंठ लगायो। जन्म जन्म-के मिटे पराभव राम दरश जब पायो ॥ हे रघुनाथ अनाथके बं-धू दीन जान अपनायो। तुलसिदास रघुवरकी शरणा भक्ति अभ-यपद पायो ॥ ३२५ ॥

## राग केदार।

दीन हित विरद पुराणन गायो। आरत बंधु कृपालु मृदुल चित जान शरण हौं आयो ॥ तुम्हरे रिपुको अनुज विभीषण वंश निशाचर जायो। सुन गुण शील स्वभाव नाथको मैं चरणन चित लायो॥ जानत प्रभु दुख सुख दासनके ताते कह न सुनायो। करकरुणा भर नयन विलोको तब जानौं अपनायो॥ वचन विनीत सुनत रघुनायक हँसकर निकट बुलायो। भेंट्यो हरि भर अंक भरत जिमि लंकापति मन भायो ॥ कर पंकज शिर परश अभय कियो जन पर हेतु दिखायो। तुलसिदास रघुबीर भजन कर कौन अभयपद पायो ॥ ३२६ ॥

## राग धनाश्री।

सत्य कहौं मेरो सहज स्वभाउ। सुनो सखा कपिपति लंकापति तुमसों कहा दुराउ ॥ सब विधि दीन हीन अति जड़ मति जाको कतहुँ न ठाउँ। आये शरन भजों न तजों तिहि यह जानत ऋषि-

राउ ॥ जिनको हौं हित सब प्रकार चित नाहिंन और उपाउ । तिन हित लगि धर देह करौं सब डरौं न सुयश नशाउ ॥ पुनि पुनि भुजा उठाय कहतहौं सकल सभा पतियाउ । नाहिन कोउ प्रिय मोहिं दास सम कपट प्रीति बहजाउ ॥ सुनि रघुपतिके वचन विभीपण प्रेम मगन मन चाउ । तुलसिदास तज आस त्रास सब ऐसे प्रभुको गाउ ॥ ३२७ ॥

## राग काफी जंगला ।

तात कि शोच न मात कि शोच रु शोच नहीं मोहिं औध तजे की । शोच नहीं वनबास लियेहुकि शोच नहीं मोहिं सीय हरे की ॥ बालि हतेकिहु शोच नहीं अरु शोच नहीं मोहिं दुःख परे की । लक्ष्मण भूमि परेकिहु शोच न शोच नहीं मोहिं लंक जरे की । तुलसी शोच भयो इक मोको भक्त विभीषण बाँह गहेकी ॥ ३२८ ॥

## राग विहाग ।

शरण गहु शरण गहु शरण गहु रावणा सेतु जल बन्ध रघुवीर आये । अष्टदश पदम योधा जुरे अति बली उड़त पग धूर रवि गगन छाये ॥ कोटि योधा जुरे जनकके नगरमें धनुप ना सक्यो उठाय कोई । तोरचो धनुप गज नाल तोरत जैसे जान लीजो राजा राम सोई ॥ वालिसों शूरमा योधा अतुलित बली ताहि सामर्थ्य ना जगत माहीं । लग्यो जब वाण रघुनाथके हाथको गिरि परचो धरणि फिर उठचो नाहीं ॥ लै मिलो जानकी बात आसान की वेग धावो नहीं विमल कीजे सूर स्वामी रंग लाल लय लाय लै आयो है काल बचाय लीजै ॥ ३२९ ॥

## राग गौरी ।

अब देखो रामध्वजा फहरानी । हलकत ढाल फरक्कत नेजा गरद उठी असमानी ॥ लक्ष्मण वीर वालि सुत अंगद हनूमान अग-

वानी। कहत मन्दोदरि सुन पिय रावण कौन कुमति सिय आनी॥ जिस सागरका मान करत है तापर शिला तरानी॥ तिरिया जाति बुद्धिकी ओछी उनकी करत बड़ाई। ध्रुव मण्डलसे पकर मँगाऊं वह तपसी दोउ भाई॥ हनूमान सम पायक उनके लक्ष्मण जैसे भाई। जरत अग्निमें कूद परेंगे शोच कभू नहिं पाई॥ मेघनादसे पुत्र हमारे कुंभकर्णसे भाई। एक बेर सन्मुख होय लड़ैंगे युग युग होत बड़ाई॥ इक लख पूत सवा लख नाती मौत आपनी आई। अग्रके स्वामी गढ़ लंका घेरी अजहुँ समुझ अभिमानी॥२२०॥

## राग कालिंगड़ा।

जय जय जय रघुवंश दुलारे। सुखसागर रविवंश उजागर लीला ललित मनोहर प्यारे॥ यज्ञ सुधारन असुर सँहारन गौतम नारी उधारन हारे। जनक स्वयम्बर पावन कीनो भृगुपति गर्व निवारन हारे॥ पिता वचन सुन राज काज तज अनुज सहित वनको पगधारे। वालि वधन वैदेही शोधन लंकापति भुज भंजन हारे॥ जगनायक प्रभु सन्त सहायक गावत वेद पुराण पुकारे। राम सखे रघुनाथ रूप लख युग युग येही विरद तिहारे॥ २२१॥

## राग श्यामकल्याण।

सखी वह देखो रघुराई। गगन मगन पुष्पक विमान पर हैं बैठे सुखदाई॥ सङ्गमें फवी जनक जाई। ज्यों सावन घन माहिं दामिनी दमकत छबि छाई॥ कपिनकी भीर संग भारी। हनूमान सुग्रीव विभीषण अंगद युवराई॥ मात कौशल्या हरपाई। कञ्चन थार सुधार आरती करैं सुमन भाई॥ देवगण फूलन झरिलाई। अटल राज सम्पति रघुवरकी सुर नर मुनि गाई॥ याचकन मन मागी पाई। दत अशीश अघाय रतनहारि वलि वलि वलि जाई॥ २२२॥

## राग गौरी ।

अवध आनन्द भये घर आये हैं लक्ष्मण राम ॥ पहले मिले भरतजी भया पाछे कैकयी माय । घर घर मिले अयोध्या वासी पाछे कौशल्या हरिकी माय ॥ जबहीं राम सिंहासन बैठे कहो लंककी वात ॥ माऊ कौशल्या पूछन लागीं कैसे तोड़े गढलंक । बाट घाट लक्ष्मणने रोक्यो अवघट रोक्यो राम । दरवाजा अंगद ने रोक्यो कूद पड़े हनुमान ॥ रावण मार अहिरावण मारचो दियो विभीषण राज ॥ गाय बजाय जानकी ल्याये गावत तुलसीदास ॥२२२ ॥

## राग पीलू ।

भरत कपिसे उऋण हम नाहीं। सौ योजन मर्याद सिंधुकी कूद गयो छिन माहीं ॥ लंकाजार सिया सुध लाये गरव नहीं मन माहीं । शक्ती वाण लग्यो लक्ष्मणके शोर भयो दल माहीं ॥ द्रोणागिरि पर्वत लै आये भोर होन नहिं पाई । अहिरावणकी भुजा उखारी बैठ रह्यो मठ माहीं ॥ जो पै भरत हनुमत नहिं होते को लावे जग माहीं । आज्ञा भङ्ग कभूं नहिं कीनी जहिं पठयो तहिं जाई ॥ तुलसिदास मारुतसुत महिमा प्रभु अपने मुख गाई ॥२२४॥

## राग प्रभाती ।

प्रात समय उठ जनकनन्दनी त्रिभुवन नाथ जगावे । उठो नाथ मम नाथ प्राणपति भूपति भवन बुलावे ॥ उरझी माल गले मोतियनकी कर कङ्कन सुरझावे । घूँघर वारी अलकें झलकें पागके पेच सँवारे ॥ कमलनयन मुख निरख रामको आनन्द उर न समावे । कान्हर दास आश रघुवरकी हरप निरख गुण गावे ॥ २२५ ॥

## राग कल्याण ।

देख सखि आज रघुनाथ शोभा बनी । नील नीरद वरण वपुप भुवनाभरन पीत अम्बर धरन हरन द्युति दामनी ॥ सरयू

मज्जन किये सङ्ग सज्जन लिये हेतु जन पर हिये कृपा कोमल घनी । सजनी आवत भवन मत्त गज वर गवन लंक मृगपति ठवन कुँवर कौशल धनी ॥ सघन चिक्कन कुटिल चिकुर विललित मृदुल करन विवरत चतुर सरस सुखमा जनी । ललित अहि शिशु निकर मनो शशि सन समर लरत धरहर करत रुचिर जनु युग फनी ॥ भाल भ्राजत तिलक जलज लोचन पलक चारु भ्रू नासिका सुभग शुक आननी । चिबुक सुन्दर अधर अरुण द्विज द्युति सुघर वचन गंभीर मृदु हास भव भाननी ॥ श्रवण कुण्डल विमल गंड मंडल चपल कलित कल कांति अति भांति कछु तिन तनी । युगल कंचन मकर मनो विधु कर मधुर पियत पहँचान कर सिंधु कीरतिभनी ॥ उरसि राजत पदिक ज्योति रचना अधिक भाल सु विशाल चहूँ पास बनी गजमनी । श्याम नव जलद पर निरख दिनकर कला कौतुकी मनो रही घेर उडुगन अनी॥ मन्दर न पर खरी नारि आनन्द भरी निरख वरपहिं विपुल कुसुम कुंकुम कनी । दास तुलसी राम परम करुणाधाम काम शत कोटि मद हरत छबि आपनी ॥ २३६ ॥

## राग पहाड ।

छबि रघुवीरकी चित चोरन ॥ जरकसी पाग तिलक मृगमदको तापर कलङ्गी हीर । उर मणिमाल पीतपट राजत चलत मत्त गज धीर॥कृपा निवासीके प्राण जीवन धन सुध हूं न भूषण चीर॥२३७॥

दृगन बसी रघुबीरकी छबि हो ॥ शोभा सरस रही मोरी आली विहरत सरयूके तीर ॥ शीतल मन्द सुगंध झकोरा वहती हैं त्रिविध समीर ॥ जानकीदास छबि देख मगन भये शोभा श्याम शरीर ॥ २३८ ॥

अँखिया लगीं थारे रूप रँगीले रामा ॥ क्यारी करूं कछु वश ना मेरो बूड गैयां रस कूप । चेटक लाय लुभाय लियो मन चतुराई में अनूप ॥ कृपा निवासी लगन नाछूटे सुनियो अवधके भूप॥३३९॥

## राग सोरठ ।

अँखिया राम रूप अनुरागी । श्याम वरनमन हरन माधुरी मूरति अति प्रिय लागी ॥ सुन्दर बदन मदन शतशोभा निरख निरख रस पागी । रत्न हरी पल टरत न टारी मरम प्रेम रङ्ग रागी ॥ ३४० ॥

अँखिया राम रूप रस भीनी । कोटि काम अभिराम श्याम घन निरख भई लय लीनी ॥ लोकलाज कुलकान न मानत नूतन नेह रँगीनी । रत्नहरी कैसे अब निकसे होगइ ज्यों जल मीनी ॥३४१॥

## राग खट ।

मेरो दृग लाग्यो जाय सुन रामा रूप तिहारो । वन प्रमोदकी कुंज गलीमें चोरयो चित्त हमारो ॥ मृदु मुसक्यान विलोचन से कछु टोना मो पै डारो । राम सखे अब बिन पिया देखे सब सुख लागत खारो ॥ ३४२ ॥

## राग कालिंगड़ा ।

बाँको हमारो यार सँवलिया । बाँकी लटपटी पीत लपेटे बाँकी बाँधे तलवार सँवलिया ॥ बाँके शीश जरतकी पगिया बाँके घोड़े असवार सँवलिया ॥ रामसखेको मन हरिलीनों दशरथ सुत सरदार सँवलिया ॥ ३४३ ॥

## राग जंगला ।

काहेको बाँधे तीर कमनियां । भौंहें कमान बनी जो तिहारी नयन पलक दोउ शरकी अनियां ॥ सन्त हृदय वन मन मृग ढूँढत

चुन चुन मारत शब्द रसनियां। रामसखेको घायल कीनो वन आवे लै जाउ घर कनियां॥ ३४४॥

क्या बुलाक अधरन पर हलकें। जबते दृष्टि परी है मेरी तबते छिन पल परत न पलकें॥ किधों असमसर शर संधाने क्या सुखमा पर सरवर झलकें। सियाराम पिया मुख मयंक पर मनो अमीकी मूरत झलकें॥ ३४५॥

यह दोउ चन्द्र बसैं उर मेरे।दशरथ सुत औ जनकनन्दिनी अरुण कमल कर कमलन फेरे॥ चन्द्रवती शिर चमर ढुरावत आस पास ललना गण घेरे। बैठे सघन कुञ्ज सरयू तट चन्द्रकला तन हँस हँस हेरे। ललित भुजा दिये अंस परस्पर झुक रहे केश कपोलन नेरे। रामसखे छबि कहि न परत जब पान पीक मुख झुक झुक गेरे॥ ३४६॥

जय श्रीजानकीवल्लभ लालहिं। मणि मंदिर श्रीकनक महल में विपुल रँगीली बालहिं॥ कोउ गावत कोउ वेणु बजावत कोउ मृदंग डफ तालहिं। युगुल बिहारी भावत दोऊ लालनलखि छबि भई निहालहिं॥ ३४७॥

## राग बड़हंस मलार।

तुम झूलो मेरे प्यारे दशरथ राजदुलारे। नवल दुल्हैया अति सुकुमारी तुम जोबन मतवारे॥ झूले देत डरत अति सुन्दर चोरत चित्त हमारे। सुन सखि वचन मधुर मुसकाने प्रिया रूप मतवारे॥ मधुर प्रियाके गरे लाग अव मिलो जानकी प्यारे॥ ३४८॥

## राग पीलू।

झूलन सीताराम अवधपुर रंगमहिलमें। मणि कञ्चनको रच्योहै हिंडोरा झूलत पिया प्यारी परम सहिलमें॥ विमलादिक सखी

रसिक झुलावें अतर लगावें परमचहिलमें। सरयू सखी दंपति अनुरागे पान लिये ठाढी परम ठहिलमें ॥ ३४९ ॥

## राग देश मलार।

सावन घन गरजे घूम घूम। बरसत शीतल जल झूम झूम॥ कोयल कीर कोकिला बोले हंस चकोर चहूं दिस डोलें नाचत वन अति करत कलोलें मोर मोरनी चूम चूम। कंचनको हिंडोला झलके रेशम पाट मढे मखमलके चुन चुन कली बिछौना हलके कली कली दल तूम तूम॥ चलत समीर त्रिविध पुरवाई मन्द सुगंध महा छबि छाई झूलें जनकसुता रघुराई हु वाल झुलावें ऊम ऊम। गावें राग रागनी भामिन दमक रही मानो छवि दामिन झूटा देत नारि गज गामिन पायल वाजे छम छूम छूम॥ जय जय करत सुमन सुर वर्षत इंद्र निशान बजावत हर्षत दास गणेश युगल छवि निर्खत छाय रह्यो सुख रूम रूम॥ ३५०॥

## राग वसंत।

गावो वसंत वसंत पंचमी मङ्गल दिन रघुराज कुँवरको। आवो सब मिल गंधर्ग गुणी जन तान तरंग उमंग रंग भरको॥ वाजत ताल मृदंग झांझ डफ प्रेम रँगी सारंगी करको। गाय गाय रघुनायक गुण गण रतनहरी हिये रामही हरपो॥ ३५१॥

नवल रघुनाथ नव नवल श्रीजानकी नवल ऋतु कन्त वसंत आई। नवल कुसुमावली फूल चहुँ दिशि रही नवल मारुत नवल सुगंध छाई॥ नवल भूषण वसन पहन दोउ रँगमगे नवल पिया सखी निरखै सुहाई। नवलगुण रूप जोवन जड़त नित नयो रतन हरि देत आशिष वधाई॥ ३५२॥

खेलत वसन्त राजाधिराज। देखत नभ कौतुक सुरसमाज॥ सोहैं अनुज सखा रघुनाथ साथ झोरिन अबीर पिच-

कारी हाथ॥ बाजैं मृदंग डफ ताल वेणु। छिरके सुगंध भरे मलै रेनु॥ वरपत प्रसून वर विबुध वृन्द। जै जै दिनकर कुल कुमुद चन्द॥ ब्रह्मादि प्रशंसत अवध बास। गावत कल कीरति तुलसिदास॥ २९३॥

## राग टोडी।

अवध नगर सुन्दर समाज लिये खेलत राम लपण होरी। वाजत ताल मृदंग झांझ डफ केशर रंग करी घनघोरी॥ इतते भरत शत्रुहन आये उडत गुलाल लाल भई खोरी। रतन हरी श्रीअवध विहारी चिरजीवो सुन्दर दोउ जोरी॥ २९४॥

## राग होरी दादरा।

खेलत रघुराज आज रंग भरी होरी। राम लपण भरत शत्रुहन सुन्दर वर जोरी॥ कंचन पिचकारी करन केशर रँग वोरी। गह गह भर रँग भरत कह कह हो होरी॥ उड़त रंग वर गुलाल भर भर भर झोरी। गारी दे दे अबीर डारत वरजोरी॥ रंगसों मृदंग वाजत डफकी घनघोरी। गाय गाय धाय धाय मींडत मुख रोरी॥ अवध नगर रंग बढ्यो सजनी निरखोरी। रतन हरी रामराज युग युग न टरोरी॥ २९५॥

## राग होरी।

दशरथ राज छबीलो छैल होरी खेलत आवै री। राजकुमार हजार संग लिये रंग मचावै री॥ कंचनकी पिचकारी करन लिये अति छवि पावै री॥ उडत गुलाल लाल रँग भीने मन सो भावै री॥ डफ मृदंगकी धुन मिल अद्भुत राग सुहावै री। रतन हरी श्रीअवध विहारी पै वलि वलि जावै री॥ २९६॥

## राग परज ।

लाल गुलाल जिन डारो । बरजोरी न करो रघुनन्दन छोड़ोजी हाथ हमारो ॥ झकझोरो न मुरक जाय वैयां छूटे जाय कचवारो । रामसखे थारे पैयां परत मेरो घूंघट पट न उवारो ॥ ३५७ ॥

## राग होरी ।

तेरी होरीकी झलक दशरथके लाल मेरे मनमें वसी निकसे न पलक । गाल गुलाल लाल रँग भीनी तेरी प्रेम भरी अँखियनकी पलक ॥ नयन विशाल ललित मतवारे तेरी अजव फँसी कुंडलमें अलक । रतनहरी जो सुनों तो कहूं इक अरज हमारी है तुम्हरे तलक ॥ ३५८ ॥

## राग देश ।

रघुवर तुमको मेरी लाज । सदा सदा मैं शरण तिहारी तुम वड़े गरीबनिवाज ॥ पतितउधारन विरुद तिहारो श्रवणन सुनी अवाज। हौं तो पतित पुरातन कहिये पार उतारो जहाज॥अघ खंडन दुखभंजन जनके यही तिहारो काज । तुलसिदास पर किरपा करिये भक्तिदान देहु आज ॥ ३५९ ॥

## राग वसन्त ।

वंदौं रघुपति करुणानिधान । जाते छूटे भव भेद ज्ञान ॥ रघुवंश कुमुद सुखप्रद निशेश । सेवत पद पंकज अज महेश ॥ निज भक्त हृदय पाथोज भृंग । लावण्य वपुप अगणित अनंग ॥ अति प्रवल मोह तम मारतंड । अज्ञान गहन पावक प्रचंड ॥ अभिमान सिंधु कुंभज उदार । सुररंजन भंजन भूमिभार ॥ रागादि सर्प गण पन्नगारि । कन्दर्प नाग मृगपति सुरारि ॥ भव जलधि पोत चरणारविंद । जानकीरमण आनन्दकन्द ॥ हनुमंत प्रेम वापी मराल ।

निष्काम कामधुक गो दयाल ॥ त्रैलोकतिलक गुण गहन राम । कह तुलसिदास विश्राम धाम ॥ ३६० ॥

## राग नट।

हौं हरि पतित पावन सुने । हौं पतित तुम पतितपावन दोउ बानक बने ॥ व्याध गणिका गज अजामिल साख निगमन भने। और पतित अनेक तारे जात कापै गने ॥ जान नाम अजान लीने जान यमपुर मने। दास तुलसी शरण आयो राखिये अपने ॥ ३६१॥

## राग जंगला।

चितहिं राम दीन ओर कोरकी कटाक्षहिं । चितहि दीन ओर कोर बार बार करि निहोर जान दीन विपति छीन साहिबी विचार लीन लाय लीन पाछहिं ॥ गुला रोटि महीन मोटि खरा खोटि बड़ा छोटि तुमसे नहिं कछू ओट हाथ है तिहारे । ना तिहाई रोजगार पेटहीसे ऐहै काज सुनिये गरीबनिवाज राम ररन उदर भरन मेरे राम राखो शरण,यथा धेनु वाछहिं ॥ दासी दास खाय पाय श्वान औ मंजार जाय बारिउ कहार जहां आसन कर डासहिं। बचै जूठनको प्रसाद तोरा कुँवर सरा कुरा तो फिर सुधि लीजो मोरी इनके सब पाछहिं ॥ कौलते वेकौल हों तो सुनिये रघुवंश केतु तो निकेत ते निकार तुमको नहिं खोर राम खेद देव आछहिं। मांगो बलि चरण सेई बार बार हेई हेई नाहिं कछु लेहों देहों राखिये किनारे । ताते कर चरण जोर मोको नाहिं और ठौर तुम तज औरैं जाऊं कहां अवधके दुलारे ॥ दास तुलसी टुकर खोर लाग रहो तुम्हरी ओर चौकट नहीं छूटे नाथ जो कोई झिझकोरे । शीश झगर नाक रगर कल न परै तुम्हरी विगर छूटे नहीं नाम नगर डगर श्याम प्यारे ॥ ३६२ ॥

## राग देश ।

करुणानिधान सुनियोजी कछु मेरो काजहै भारी । प्रहलादके हितकारी खंभ फोर देह धारी नरसिंह नाम पाये सब सन्तनके मन भाये ॥ द्रौपदी जो भक्तेरी जो आन सभामें घेरी चीरोंकी लाई ढेरी अब आई बार मेरी ॥ तुमहो विपतिके साथी जल डूबत राख्यो हाथी अब मेरी वेर माधो काहिं सोये हो तो जागो ॥ गजकी जो अरज मानी यह विदित वेद बानी अब मेरी ओर देखो मोहिं अपनो कर लेखो ॥ भक्तनके फंद काटे अघ कोट कोट नाटे जी मैं बारबार टेरूं टुक बाट तेरी हेरूं ॥ कई कोटि पतित तारे जी मैं गिनत गिनत हारे महाराज अवधविहारी भज रामसखे वलिहारी ॥ ३६३ ॥

## राग भैरव ।

जाऊं कहां तजि चरण तिहारे । काको नाम पतित पावन जग किहिं अति दीन पियारे ॥ कौन देव बराय विरदहित हठि हठि अधम उधारे । खग मृग व्याध पषाण विटप जड यमन कवन सुर तारे ॥ दवदनुज मुनि नाग मनुज सब माया विवस विचारे । तिनके हाथ दास तुलसी प्रभु कहा अपनपौ हारे ॥ ३६४ ॥

## राग टोडी ।

विटप विहँग अपने कर लीने। महाराज दशरथके रंक राव कीने॥ तू गरीबको निवाज मैं गरीब तेरो। बारक कहिये कृपालु तुलसिदास मेरो॥ ३६५॥

## राग टोडी।

तू दयालु दीन हौं तू दानि हौं भिखारी। हौं प्रसिद्ध पातकी तू पापपुञ्ज हारी॥ नाथ तू अनाथको अनाथ कौन मोसों। मो समान आरत नहिं आरतहर तोसों॥ ब्रह्म तू हौं जीवहौं तू ठाकुर हौं चेरो। तात मात गुरु सखा तू सब विधि हित मेरो॥ तोहिं मोहिं नातो अनेक मानिये जो भावै। त्यों त्यों तुलसी कृपालु चरण शरण पावै॥ ३६६॥

## राग झिंझोटी।

मैं किहि कहौं विपति अति भारी। श्रीरघुबीर दीन हितकारी॥ मम हृदय भवन प्रभु तोरा। तहँ बसे आय बहु चोरा॥ अति कठिन करै बरजोरा। मानैं नहिं विनय निहोरा॥ तम मोह लोभ हंकारा। मद क्रोध बोध रिपु मारा॥ अति करैं उपद्रव नाथा। मरदैं मोहिं जानि अनाथा॥ मैं एक अमित बटपारा। कोउ सुनें न मोर पुकारा॥ भागेहू नाहिं उबारा। रघुनायक करो सँभारा॥ कह तुलसिदास सुन रामा। लूटैं तस्कर तव धामा॥ चिन्ता यह मोहिं अपारा। अपयश ना होय तिहारा॥ ३६७॥

## राग आसावरी।

लाज न लागत दास कहावत। सो आचरण विसार शोच तज जो हरि तुमको भावत॥ सकल सङ्ग तज भजत जाहि मुनि जप तप याग बनावत। मो सम मन्द महा खल पामर कौन जतन तिहिं पावत॥ हरि निर्मल मन ग्रसन हृदय असमंजस मोहिं जनावत।

जिहिं सर काक कंक वक शूकर क्यों मराल तहँ आवत ॥ जाकी शरण जाय कोविद दारुण त्रयताप बुझावत। तिहूँ गये मद मोह लोभ अति स्वर्गहिं मिटत नशावत ॥ भवसरिताको नाव सन्त यह, कह औरन समुझावत। हौं तिनसों हरि परम वैर कर तुमसों भलो मनावत ॥ नाहिंन और ठौर मोको ताते हठ नातो लावत। राख शरण उदार चूड़ामणि तुलसिदास गुणगावत ॥ ३६८ ॥

## राग कालिंगड़ा।

हम रघुनाथ गुणनके गवैया। ताना रीरी ताना रीरी तानुम तन नाना नाना नहिं जाने ताता थैया ॥ भैरू ध्रुपद कवित्त तलानो नाहिन ख्याल खिलैया। गीत संगीत प्रबंध त्रिवत अति इनके नाहिं गढ़ैया ॥ डूम अथाई कालकलाउँत नाहिनभांडभवैया। रतन-हरी रघुनाथ भजन विन काहूसों राम रमैया ॥ ३६९ ॥

मैं तो पतित उधारो श्रीरामा। मेरे दुःख निवारो श्रीरामा ॥ मैं तो वाबलदे घर नंढड़ी। गलहार हमेल सोहे कंढड़ी ॥ प्यारे बाझों नहीं जीया मैं ठंढडी। मैंतो वाबलदे घरभोलड़ी ॥ आगे जंज पिछे मेरी डोलड़ी ॥ बाझों नहिं मैं सोहदड़ी। हत्थी छड़े छापां-वाहीं हो चूडीयां। प्यारे बाझों सभी गल्लां हो कूड़ीयां ॥ लालन मिले तां सभी गल्लां पूरीयां। शाहुसैन फिरे जी उतावला। पहली चोट न थींदे चिट्टे हो चावला ॥ कोई ढंग मिलें साईं हो रावला ॥ ३७० ॥

## राग आसावरी।

कौन जतन विनती करिये। निज आचरण विचार हार हिय मान जान डरिये॥ जिहिं साधन हरि द्रवो जान जन सो हठ परिहरिये। जाते विपति जाल निशिदिन दुख तिहिं पथ अनुसरिये ॥ जानत हूं मन कर्म वचन परहित कीने तरिये।

सो विपरीत देख परसुख विन कारण ही जरिये ॥ श्रुति पुराण सबको मत एही सतसँग सुदृढ धरिये । निज अभिमान मोह ईर्षा वश तिसे न आदरिये ॥ सन्तत सो प्रिय मोहिं सदा जाते भवनिधि परिये । कहो अब नाथ कौन बलते संसार शोक हरिये ॥ जब कब निज करुणा स्वभावते द्रवो तो निस्तरिये । तुलसिदासविश्वास आन नहिं कत पच पच मरिये ॥ ३७१ ॥

## सवैया।

आगम वेद पुराण बखानत कोटिक मारग जायँ न जाने । जे मुनि ते पुनि आपुही आपको ईश कहावत सिद्ध सयाने ॥ धर्म सभी कलिकाल ग्रसे जप योग विराग लै जीव पराने । को करि शोच मरै तुलसी हम जानकीनाथके हाथ विकाने ॥ ३७२ ॥

## कवित्त।

जाहि हाथ धनुप चढ़ायो तोहि सीतापति जाही हाथ रावण सँहारी लंक जारी है । जाही हाथ तारयो औ उवारयो हाथ हाथी गहि जाहि हाथ सिंधु मथि लक्ष्मी निकारी है ॥ जाही हाथ गिरिको उठाय गिरिधारी भयो जाही हाथ नन्दकाज नाथ्यो नाग कारी है । हौं तो हूं अनाथ हाथ जोर कहौं दीनानाथ वाही हाथ मेरो हाथ गहबेकी बारी है ॥ ३७३ ॥

## राग भैरवी ।

कब द्रुरिहौ रघुनाथ हमारे । जैसे द्रुरे भक्त प्रहलादहिं खंभ फारि हिरणाक्ष सँहारे ॥ जैसे द्रुरहे राजा वलिके देत दरश नित नितप्रति द्वारे । जैसे द्रुरहे भक्त विभीपण लंका जार सो रावण मारे॥ जैसे द्रुरहे द्रुपदसुता पै खैंचत चीर दुशासन हारे । ऐसे द्रुरहो दासतुलसी पर हमसे पतित अनेकन तारे ॥ ३७४ ॥

## राग धनाश्री ।

हरिजू मेरो मन हठ न तजै । निशि दिन नाथ देउँ शिख बहुविधि करत स्वभाव निजै ॥ ज्यों युवती अनुभवत प्रसव अति दारुण दुख उपजै । होय अनुकूल बिसार शूल सब पुनि खल पतिहिं भजै ॥ लोलुप भ्रमत श्रमित निशिबासर शिर पदत्रान बजै । तदपि अधम बिचरत तिहिं मारग अजहुँ न मूढ़ लजै ॥ हौं हारयो बहु यत्न विविध कर अतिशय प्रबल अजै । तुलसिदास वश होत तबै जब प्रेरक प्रभु बरजै ॥ ३७५ ॥

## राग सोरठ ।

ऐसी मूढता या मन की । परिहरि राम भक्ति सुरसारिता आश करत ओसकन की ॥ धूम समूह निरख चातक ज्यों तृषित जान मतिघनकी । नहिं तहँ शीतलता न वारि पुनि हानि होत लोचन की ॥ ज्यों गज कांच विलोकि शेर जड़ छांह आपने तनकी । टूटत अति आतुर अहार वश क्षति बिसार आननकी ॥ कहँ लग कहौं कुचाल कृपानिधि जानतहो गति जनकी । तुलसिदास प्रभु हरो दुसह दुख लाज करो निज पनकी ॥ ३७६ ॥

## राग टोड़ी ।

और कौन माँगिये को मांगवो निवारी है । तुम विना दातार कौन दुख दरिद्र टारिहै ॥ धर्मधाम राम काम कोटि रूप रूरो । साहब सब विधि सुजान दान खड्गसूरो ॥ सुसमय द्वै दिन निशान सेवके द्वार वाजै । कुसमय दशरथके दानि तू गरीवनिवाजै ॥ सेवा विन गुण विहीन दीनता सुनाये । जेजे तैं निहाल किये फूले फिरत पाये ॥ तुलसीदास याचकरुचि जान दान दीजिये । रामचन्द्र चन्द्र तू चकोर मोहिं कीजिये ॥ ३७७ ॥

## रागजै जैवन्ती ।

प्रीतकी रीति रघुनाथ जाने । जात कुल वरणको नाहिं माने ॥ प्रीत प्रहलादकी जान करुणानिधी खंभसों प्रगटनख उदर भाने। दौड़ गजराजके फन्दको काटने गरुडको छोड़ आये उलाने ॥ अधम कुल भीलनी बेर दिये रामको पाय मन मगन अतिही सराने। गीध पक्षी महा अधम आमिष भखी ताहि तनु परश सुरपुर पठाने॥ जानकी कारणे जोरि कपि भालु दल कोटिसी लंक गढ़ को ढहाने। वैर को भाव उत्साह हरि मिलनको अन्तकी बेर अङ्गमें समाने ॥ भक्त भगवन्त अन्तर निरन्तर नहीं यही तो निगम आगम बखाने । दास कान्हर यही रीति रघुनाथकी आपसे भक्तको सरस माने ॥ ३७८ ॥

## राग सोरठ ।

जानत प्रीति रीति रघुराई । नाते सब हाते कर राखत राम सनेह सगाई ॥ नेह निबाह देह तज दशरथ कीरति अचल चलाई । ऐसेहु पितुते अधिक गीध पर ममता गुण गरुवाई ॥ तियविरही सुग्रीव सखा लखि प्राणप्रिया बिसराई । रण पर्‌यो बन्धु विभीषण ही को शोच हृदय अधिकाई ॥ घर गुरु गृह प्रिय सदन सासुरे भई जब जहँ पहुनाई । तब तहँ कही शबरीके फलनकी रुचि माधुरी न पाई ॥ सहज स्वरूप कथा मुनि वर्णत रहत सकुच शिरनाई ।केवट मीत कहत सुख मानत वानर बन्धु बड़ाई ॥ प्रेम कनौडो रामसों प्रभु त्रिभुवन तिहुँ काल न भाई । तेरो ऋणी हौं कह्यो कपिसों ऐसी मानिहै को सेवकाई ॥ तुलसी राम सनेह शील लखि जो न भक्ति उर आई । तौ तोहिं जन्म जाय जननी जड तनु तरुणता गँवाई ॥ ३७९ ॥

## राग जैतश्री ।

श्री रघुवीरकी यह बानि । नीच हूं सों करत नेह सों प्रीति मन अनुमानि ॥ परम अधम निषाद पामर कौन ताकी कानि । लियो सो उर लाय सुत ज्यों प्रेमको पहचानि ॥ गीध कौन दयालु जो विधि रच्यो हिंसा सानि । जनक ज्यों रघुनाथ ताको दियो जल निज पानि ॥ प्रकृति मलिन कुजाति शबरी सकल अवगुण खानि । खात ताके दिये फल अति रुचि बखान बखानि ॥ रजनिचर अरु रिपु विभीषण शरण आयो जानि । भरत ज्यों उठ ताहि भेंटत देह दशा भुलानि ॥ कौन सौम्य सुशील वानर जिनहिं सुमिरत हानि । किये ते सब सखा पूजे भवन अपने आनि ॥ राम सहज कृपालु कोमल दीन हित दिन दानि । भजहिं ऐसे प्रभुहिं तुलसी कुटिल कपट न ठानि ॥ ३८० ॥

## राग प्रभाती ।

साँचे मनके मीता रघुवर साँचे मनके मीता । कब शबरी काशीको धाई कब पढि आई गीता ॥ जूँठे फल ताके प्रभु खाये नेक लाज नहिं कीता । लङ्कापतिको गर्व हरचो है राज्य विभीषण दीता ॥ सुग्रीवहि सखा कियो रघुनंदन वानर किये पुनीता । सफल यज्ञ मुनि जनके कीने सब भूपन बल जीता ॥ भसम रमाई कहाँ अहल्या गणिका योग न लीता । तुलसिदास प्रभु शुद्धचित्त लख सबहिं मोक्ष पद दीता ॥ ३८१ ॥

## राग सोरठ ।

ऐसे राम दीन हितकारी । अति कोमल करुणानिधान बिन कारण पर उपकारी ॥ साधनहीन दीन निज अव वश शिला भई मुनि नारी । गृहते गवन परश पद पावन घोर शाप

ते तारी ॥ हिंसारत निषाद तामस वपु पशु समान बनचारी। भेंट्यो हृदय लगाय प्रेम वश नहिं कुलजाति विचारी ॥ यदपिद्रोह कियो सुरपति सुत कहि न जाय अति भारी। सकल लोक अव-लोकि शोक हत शरण गये भय टारी ॥ विहँग योनि आमिष अहार पर गीध कवन व्रतधारी। जनक समान क्रिया ताकी निज कर सब बात सँवारी ॥ अधम जाति शबरी योपित शठलोक वेदते न्यारी। जान प्रीति दे दरश कृपानिधि सोउरघुनाथ उधारी ॥ कपि सुग्रीव बन्धु भय व्याकुल आयो शरण पुकारी। सहि न सके दारुण दुख जनके हत्यो बालि सह गारी ॥ रिपुको बन्धु विभीषण निशिचर कौन भजन अधिकारी। शरण गये आगे होय लीनो भेट्यो भुजा पसारी ॥ अशुभ होय जिनके सुमिरणते वानर रीछ विकारी। वेद विदित पावन किय तें सब महिमा नाथ तुम्हारी ॥ कहँ लग कहौं दीन अगणित जिनकी तुम विपति निवारी। कलिमल ग्रसित दास तुलसी पर काहे कृपा बिसारी ॥ २८२ ॥

## राग भैरव।

ऐसी हरी करत दास पर प्रीति। निज प्रभुता बिसारजनके वश होत सदा यह रीति ॥ जिन बांधे सुर असुर नाग नर प्रबल कर्मकी डोरी। सो परब्रह्म यशोमति बांध्यो सकत नहीं तनु छोरी ॥ जाकी माया वश विरंचि शिव नाचत पार नपायो। करतल ताल बजाय ग्वाल युवतिनसों नाच नचायो ॥ विश्वंभर श्रीपति त्रिभु-वनपति वेदविदित यह लीख। बलिसों कछु न चली प्रभुता वर हो द्विज माँगी भीख ॥ जाके नाम लिये छूटत भव जन्म मरण दुख भार। अंबरीष हित लाग कृपानिधि सो जनम्यो दश बार ॥ योग विराग ध्यान जप तप कर जिहिं खोजत मुनि ज्ञानी। वानर भालु चपल पशु पामर नाथ तहां रति मानी ॥ लोकपाल यम

काल पवन रवि शशि सब आज्ञाकारी। तुलसिदास प्रभु उग्रसेनके द्वार बेंत करधारी ॥ ३८३ ॥

## राग जैतश्री।

ऐसी कौन प्रभुकी रीति। बिरदहेतु पुनीत परिहर पामरन पर प्रीति॥ गई मारन पूतना कुच कालकूट लगाय। मातकी गति दियो ताहि कृपालु यादवराय ॥ काम मोहिना गोपिकन पर कृपा अतुलित कीन। जगत पिता विरंचि जिनके चरणकी रज लीन ॥ नेमते शिशुपाल दिन प्रति देत गिन गिन गार। कियो लीन सो आप में हारि राजसभा मँझार ॥व्याध चरणहिं वाण मारचो मूढ़ मति मृग जानि।सो सदेह स्वलोक पठयो प्रगट कर निज बानि॥ कौन तिनकी कहै जिनके सुकृत औ अघ दोय। प्रगट पातक रूप तुलसी शरण राखे सोय ॥ ३८४ ॥

## राग सोरठ।

एसा का उदार जग माहीं। विन सेवा जो द्रवै दीनपर राम सरिस कोउ नाहीं ॥ जो गति योग विराग जतन कर नहिं पावत मुनि ज्ञानी। सो गति देत गीध शवरीको प्रभु न बहुत जिय जानी ॥ जो संपति दशशीश अर्प कर रावण शिव पै लीनी। सो सम्पदा विभीपणको अति सकुच सहित हरि दीनी॥ तुलसिदास सब भाँति सकल सुख जो चाहत मन मेरो। तो भज राम काम सब पूरण करै कृपानिधि तेरो ॥ ३८५ ॥

## राग जंगला।

ऐसो श्रीरघुवीर भरोसो। वारि न वोर सको प्रहलादहिं पावक नाहिं जरोसो ॥ ऐसो० ॥ हरणाकुश वहु भाँति सतायो हठकर वैर करोसो। मारचो चहै दास नरहरिको आपे दुष्ट मरोसो ॥ ऐसो० ॥ मीराके मारनके कारण पठयो जहर खरोसो। राम

नाम अमृत भयो ताको हँस हँस पान करोसो ॥ ऐसो॰ ॥ द्रुपदसुताको चीर दुशासन मध्यसभा पकरोसो। ऐंचत ऐंचत भुज बलहारे नेक न अँग उघरोसो ॥ ऐसो॰ ॥ भारतमें भरुहीके अण्डा कोटिनदल बिखरोसो। राम नाम जब पक्षी टेरयो घंटाटूट परोसो ॥ ऐसो जारयो लंक अंजनी नन्दन देखत पुर सगरोसो। ताके मध्य बिभीषणको गृह राम कृपा उबरो सो ॥ ऐसो॰ ॥ रावण सभा कठिन प्रण अंगद हठ कर हरि सुमिरोसो। मेघनाद सम कोटिन योधा टारे पग न टरोसो ॥ ऐसो॰ ॥ तुलसिदास विश्वास रामको का कर नारि नरो सो। और प्रभाव कहाँ लग वरणों ज्यहि यमराज डरो सो ॥ ऐसो॰ ॥ २८६ ॥

रेमन राम भरोसो भारी। पानीपर जिन पाहन तारे और अहल्या तारी ॥ यमके बांधे पतित छुडाये ऐसे परउपरकारी। सबकी खबर लेत दुख सुखकी अर्जुनके हितकारी ॥ तू दयालु प्रभु वेद पुकारें महिमा सुनी तिहारी। मिहरदास प्रभु शरण गहेकी राखो लाज हमारी ॥ २८७ ॥

## राग काफी।

जानकी नाथ सहाय करैं जब कौन बिगार करै नर तेरो । सूरज मङ्गल सोम भृगू सुत बुध अरु गुरु वरदायक तेरो ॥ राहु केतुकी नहीं गम्यता शनीचर होत उचेरो। दुष्ट दुशासन निवल द्रौपदी चीर उतार कुमन्तर प्रेरो ॥ जाकी सहाय करी करुणानिधि बढ़गये चीरके भार घनेरो। गर्भमें राख्यो परीक्षितराजा अश्वत्थामा जब अस्त्र प्रेरो ॥ भारतमें भरुहीके अंडा तापर गजको घंटा गेरो। जाकी सहायकरी करुणानिधि ताके जगतमें भाग वड़ेरो ॥ रघुवंशी सन्तन सुख दाई तुलसिदास चरणनको चेरो ॥ २८८ ॥

## राग वड़हंस ।

जगके रुसे ते क्या भयो जाके राम हैं रखवारहो । अब देख प्यारे खम्भमें नरसिंह होकर अवतरे ॥ हिरण्याक्षको मारके प्रह्लाद रक्षा करे हो । अब देख प्यारे सभामें जहँ कपटके पाँसेपरे ॥ द्रौपदीको चीर वढ़ायके खैंचत दुशासन हरेहो । अब देख प्यारे समरमें तैयार दोऊदल खरे ॥ चिगना वचे भर दूलके गज घंट वापर परे हो । अब देख प्यारे लंकामें संकट विभीषणको परे ॥ तुलसी सराहत रामको जिनको अवध मङ्गल भरेहो ॥ २८९ ॥

## राग झंझोटी ।

अस कछु समुझि परै रघुराया। विन तव कृपा दयालु दास हित मोह न छूटै माया॥ वाक्य ज्ञान अत्यन्त निपुण भव पार न पावै कोई। निशि गृह मध्य दीपकी वातन तम निविरत नहिं होई ॥ जैसे कोउ इक दीन दुखित अति अशन हीन दुख पावै । चित्र कल्पतरु कामधेनु गृह लिखे न विपति नशावै ॥ पट रस वहु प्रकार भोजन कोउ दिन अरु रैनि वखानै । विन वोले संतोप जनित सुख खाय सोई पै जानै ॥ जब लग नहिं निज हृदय प्रकाश अरु विपय आश मन माहीं । तुलसिदास तवलग जग भरमत सुपनेहु सुख नाहीं ॥ २९० ॥

हे हरि कस न हरो भ्रम भारी । यद्यपि मृपा सत्य भासे जब लग नहिं कृपा तुम्हारी ॥ अरथ अविद्यमान जानीये संसृत नहिं जाय गुसाई । विन वांधे निज हठ शठ परवश परचो कीरकी नाई ॥ सुपने व्याध विविधवांधा जनु मृत्यु उपास्थित आई । वैद्य अनेक उपाय करें जागे विए पीर न जाई ॥ श्रुति गुरु साधु स्मृतिसम्मत यह दृश्य सदा दुखकारी । तिहि विन तजे भजे विन रघुपति

विपति सकै को टारी ॥ बहु उपाय संसार तरनको विमल गिरा श्रुति गावै। तुलसिदास मैं मोर गए बिन जिय सुख कभूं न पावै॥२९१॥

## राग बिलावल।

केशव कहि न जाय क्या कहिये। देखत तव रचना विचित्र हरि समझ मनहिं मन रहिये ॥ शून्य भीत पर चित्र रंग नहिं बिन तनु लिखा चितेरे। धोये मिटै न मरिय भीत दुख पाइय यह तनु हेरे ॥ रवि करनीर बसे अति दारुण मकर रूप तिहि माहीं। वदन हीन सों ग्रसै चराचर पान करन जे जाहीं ॥ कोउ कह सत्य झूंठ कह कोऊ युगल प्रबल कर मानै। तुलसिदास परिहरै तीनभ्रम सो आपन पहँचानै॥ २९२ ॥

## राग भैरव।

राम जप राम जप राम जप बावरे। घोर भव नीरनिधि नाम निज नाव रे ॥ एकही साधन सब ऋद्धि सिद्धि साध रे। ग्रसे कालि रोगयोग संयम समाध रे॥ भलो जो है पोचजो है दाहिनो जो वाम रे। रामनामहीसे अंत सबहीको काम रे॥ जग नभ वाटिका रही है फैल फूल रे। धूआँकेसे धौलहैं तू देख मतभूल रे ॥ रामनाम छाँड जो भरोसो करै और रे। तुलसी परोसो त्याग माँगे कूरकौर रे ॥२९३॥

राम नाम जप जिय सदा सानुराग रे। कलि न विराग योग याग तप त्याग रे ॥ राम नाम सुमिरण सब विधिहीको राज रे। रामक बिसारबो निषेधशिरताज रे॥ राम नाम महामणि फणि जगजाल रे। मणि लिये फणिजिये व्याकुल विहाल रे ॥ राम नाम काम तरु देत फल चार रे। कहत पुराण वेद पंडित पुकार रे॥ राम नाम प्रेम परमारथको सार रे। राम नाम तुलसीको जीवन अधार रे ॥ २९४ ॥

## राग जैजैवंती ।

राम सुमिर राम सुमिर यही तेरो काज है । मायाको संग त्याग हरिजूकी शरण लाग जगत सुख मान मिथ्या झूठो सब साजहै ॥ सुपने ज्यों धन पछान काहेपर करत मान वारूकी भीत तैसे वसुधा को राजहै । नानक जन कहत बात विनशजैहै तेरो गात छिन छिन कर गयो काल तैसे जात आजहै ॥ २९५ ॥

## राग भैरव ।

सुमिर सनेहसों तू नाम रामरायको । संवरनिसंवरको सखा असहायको॥भागहै अभागेहूँको गुण गुणहीनको । गाहक गरीवको दयालु दानि दीनको ॥ कुल अकुलीनको सुन्यो जो वेद साखहै ॥ पांगुरेको हाथ पांव आँधरेको आंखहै ॥ माई वाप भूँखेको अधार निराधारको । सेतु भवसागरको हेतु सुखसारको ॥ पतितपावन रामनामसों न दूसरो।सुमिरि सुभूमि भयो तुलसीसों ऊसरो॥२९६॥

## राग पहाड ।

सब मतको मत यह उपदेशू । मूल मंत्र यह उचित शिखावन भज मन सुत अवधेशू ॥ अहिपुर नरपुर देवलोक पुर रंक फकीर नरेशू । जो जापक सिय रामनामको सो भवसिंधु तरेसू ॥ जप तप संयम दान नेम मख तीरथ अमित करेसू । तुलहिं न सीताराम नाम सम वेद पुराण कहेसू ॥ गावत शंभु आदि नारद मुनि व्यास विरंचि गणेशू । यह सब गावत नाम महातम काग भुशुंडि खगेसू ॥ नाम प्रतीत राख हिरदेमें उमा सों कह्यो महेसू । तुलसिदास यह नामकि महिमा कलिमल सकल हरेसू ॥ २९७ ॥

## राग कालिंगडा ।

राम सुमिरले सुमिरन करले को जाने कलकी । खबर ना या जगमें पलकी ॥ रैनि अँधेरी निर्मल चंदा ज्योति जगे झलकी ।

धीरे धीरे पाप कटत हैं होत मुक्ति तनकी ॥ कौड़ी कौडी माया जोड़ी कर बातां छलकी । शिरपर गठरी धरी पापकी कौन करै हलकी ॥ भवसागरके त्रास कठिन हैं थाह नहीं जलकी । धर्मी धर्मी पार उतर गये डूबे अधम जनकी ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो काया मंडलकी । भज भगवान आन नहिं कोई आंशा रघुबरकी ॥ ३९८ ॥

## राग धनाश्री ।

राम सुमर राम सुमर राम सुमर भाई । राम नाम सुमरन विन वूड़त अधिकाई ॥ वनिता सुत देह गेह संपति सुखदाई । इनमें कछु नाहिं तेरो काल अवधि आई ॥ अजामील गणिका गज पतित कर्म कीने । तेऊ उतर पार परे राम नाम लीने ॥ सूकर कूकर योनि भ्रम्यौ तऊ लाज न आई । राम नाम छाँड़ अमृत काहे विष खाई । तज भर्म कर्म विधि निषेध राम नाम लेही । गुरु प्रसाद जन कवीर राम कर सनेही ॥ ३९९ ॥

## राग भैरव ।

रामचरण अभिराम कामप्रद तीरथराज विराजै । शंकर हृदय भक्ति भूतल पर प्रेम अक्षैवट छाजै ॥ श्यामचरण पद पीठ अरुण तल लसत विशद नख श्रेनी । जनु रविसुता शारदा सुरसरि मिल चलि ललित त्रिवेनी ॥ अंकुश कुलिश कमल धुज सुंदर भँवर तरंग विलासा । मज्जहिं सुरसज्जन मुनि जन मन मुदित मनोहर बासा॥विन विराग जप योग योग व्रत विन तीरथ तनु त्यागे॥ सव सुख सुलभ सद्य तुलसी प्रभु पद प्रयाग अनुरागे ॥ ४०० ॥

## राग विभास ।

भज मन रामचरण सुखदाई । जिहि चरणनसे निकसी सुरसरी शंकर जटा समाई ॥ जटाशंकरी नाम परचो है त्रिभुवन तारन आई ।

जिहिं चरणनकी चरण पादुका भरत रह्यो लवलाई ॥ सोई चरण केवट धोय लीने तब हरि नाव चलाई।सोई चरण संतन जन सेवत सदा रहत सुखदाई॥सोई चरण गौतम ऋषिनारी परश परमपद पाई। दंडकवन प्रभु पावन कीनो ऋषियन त्रास मिटाई॥ सोई प्रभु त्रिलोकके स्वामी कनक मृगा सँग धाई । कपि सुग्रीव बंधु भय व्याकुल तिन जय छत्र फिराई ॥ रिपुको अनुज विभीषण निशिचर परशत लंका पाई । शिव सनकादिक अरु ब्रह्मादिक शेष सहसमुख गाई ॥ तुलसिदास मारुत सुतकी प्रभु निज मुख करत बड़ाई ॥ ४०१ ॥

## राग परज ।

भज मन रामचरण दिन राती । काहेको भ्रमत फिरत हो निशि दिन भजन करत अलसाती ॥ बिरथा जन्म गँवायो मूरख सोवत रह्यो दिन राती । राम सियाको नाम अमीरस सो काहे नहिं खाती ॥ संवत सोलहसौ इकतीसा जेठ मास छठि स्वाती । तुलसिदास यह विनय करत है प्रथम अरजकी पाती ॥ ४०२ ॥

रे मन क्यों न भजो रघुवीर । जाहि भजत ब्रह्मादिक सुर नर ध्यान धरत मुनि धीर ॥ श्याम वरण मृदु गात मनोहर भंजन जनकी पीर । लछिमन सहित सखा सँग लीने विचरत सरयू तीर ॥ ठुमक ठुमक पग धरत धरणि पर चंचल चित हो बीर । मंद मंद मुसकात सखन सों बोलत वचन गँभीर ॥ पीतवसन दामिनि द्युति निंदत कर कमलन धनु तीर । रामदास रघुनाथ भजन विन धृग धृग जन्म शरीर ॥ ४०३ ॥

## राग सोरठ ।

काल व्याल ज्यौं परयो डोलै सुख पसारे मीत ॥ आज कल पुनि तोहिं ग्रसिहै समझ राखो चीत । कहै नानक राम भजले जात औसर वीत ॥ ४०४ ॥

## राग धनाश्री।

सुन मन मूढ़ शिखावन मेरो। हरिपद विमुख काहू न लह्यो सुख शठ यह समझ सबेरो ॥ बिछुरे शशि रवि मन नयननते पावत दुख बहुतेरो। भ्रमत भ्रमत निशि दिवस गगनमें तहँ रिपु राहु बडेरो ॥ यद्यपि अति पुनीत सुरसरिता तिहुँपुर सुयश घनेरो। तजे चरण अजहूं न मिटत नित बहबो ताहू केरो ॥ छुटै न विपतिभजे बिन रघुपति श्रुति संदेह निबेरो। तुलसिदास सब आश छांड कर होउ रामको चेरो ॥ ४०५ ॥

## राग ललित।

गाले रे गोविंद गुणा रे।ऐसो समय बहुरि नहिं पावे फिर पछतावेगा मूढ मना रे ॥ पानीकी बूँदसे पिंड प्रगट कियो नयन नासिका मुख रसना रे। ताको रचत मास दश लागेताहि न सुमिरयो एक छिना ॥ बाल अवस्था खेल गँवाई भर ज्वान बहुरूप बना रे। वृद्ध भयो तब आलस उपज्यो माया मोहके फंद घना रे ॥ अधम तेरे अपराधी तारे जो जो आये हरि शरना रे। ना माने तो साख बताऊँ अजामील गणिका सधना रे॥ धन यौवन अंजलिको जल ज्यों घटत जात है छिना छिना रे।जो सुख चहै भजे रघुनंदन नामदेव आयो हरि शरणा रे ॥ ४०६ ॥

## राग भैरव।

जाग जाग जीव जड़ जोहै जग यामिनी। देह गेह नेह जान जैसे घन दामिनी ॥ सोवत सुपने सहे संसृत संताप रे। बूडयो मृग वारि खायो जेवरिके सांप रे ॥ कहे वेद बुध तूतो बूझ मन

माहिं रे । दोप दुख सुपनेके जागे ही पै जाहि रे ॥ तुलसी जागे ते जाय ताप तिहूं ताप रे। राम नाम शुच रुच सहज स्वभाव रे ॥ ४०७ ॥

## राग प्रभाती ।

क्यों सोया गफलतका माता जागो रे नर जाग रे ॥ या जागे कोई योगी भोगी या जागे कोई चोर रे । या जागे कोई संत पियारा लगी रामसों डोर रे ॥ ऐसी जागन जाग पियारे जैसी ध्रुव प्रह-लाद रे । ध्रुवको दीनी अटल पदवी दिया प्रहलादको राज रे ॥ हरि सुमिरे सोई हंस कहावे कामी क्रोधी काग रे । तनुका चोला भया पुराना लगा दाग पर दाग रे ॥ मन है मुसाफिर तनुकी सरां बिच तू कीता अनुराग रे । रैनि वसेरा करले डेरा उठ चलना परभात रे । साधु संगत सतगुरुकी सेवा पावे अचल सुहाग रे । निदानंद भज राम गुमानी जागन पूरण भाग रे ॥ ४०८ ॥

## राग देश ।

राम ज्यों राखे त्यों रहिये ॥ जो प्रभु करै भलो कर मानो मुखते बुरो न कहिंये । हर होनी अन होनी करदे सो सब शिरपर सहिये ॥ करै कृपा हरि नाम जपावे सो अंतर ले गहिये । मिहर-दास हरि हुकुम मानिये यह सेवकको चहिये ॥ ४०९ ॥

## राग पूरवी ।

अपनी ओर निवाहिये वाकी वाहू जाने । भली बुरी कछु जानत नाहीं कर्म लिख्यो सो पाइयो ॥ ४१० ॥

## राग सोरठ ।

जाको प्रिय न राम वैदही । सो छाँडिये कोटि वैरी सम यद्यपि परमसनेही ॥ तज्यो पिता प्रह्लाद बिभीषण बंधु भरत मह-

तारी । बलि गुरु ब्रजवनितन पति त्यागे भइँ जग मंगलकारी ॥ नाते नेह रामके मनियत सुहृद सुसेव्य जहां लौं । आंजल कहा आंख जिहिं फूटे बहुतो कहों कहां लौं ॥ तुलसी सो सब भांति परम हित पूज्य प्राण ते प्यारो । जासों होय सनेह रामपद सोइ है हितू हमारो ॥ ४११ ॥

## राग मलार ।

जाको लगन रामकी नाहीं । सो नर खर कूकर शूकर सम वृथा जियत जग माहीं ॥ काम क्रोध मद लोभ नींद भय भूख प्यास सबहीके । मनुज देह सुर साधु सराहत सो सनेह सिय पीके ॥ सूर सुजान सुपूत सुलक्षण गनियत गुण गरुवाई । विन हरि भजन इंद्रायनके फल तजत नहीं करुवाई ॥ कीरति कुल करतूति भूँति भलि शील स्वरूप सलोने । तुलसी प्रभु अनुराग रहत जिमि सालन साग अलोने ॥ ४१२ ॥

## राग केदारो ।

ऐसे जन्म समूह सिराने । प्राणनाथ रघुनाथसे प्रभु तज सेवत चरणबिराने ॥ जे जड़ जीव कुटिल कायर खल केवल कलिमल साने । सूखत वदन प्रशंसत तिनको हरिसे अधिक कर माने ॥ सुख हित कोटि उपाय निरन्तर करत न पाँय पिराने । सदा मलीन पंथके जल ज्यों कभूं न हृदय थिराने ॥ यह दीनता दूर करवेको अमित जतन उर आने । तुलसी चित चिन्ता न मिटै विन चिंतामणि पहिंचाने ॥ ४१३ ॥

## राग भैरव ।

मोह जनित मल लाग विविध विध कोटों जतन न जाई । जन्म जन्म अभ्यास निरत चित अधिक अधिक लपटाई ॥

नयन मलिन परनारि निरखि मन मलिन विषय सँग लागे। हृदयमिलन वासना मान मद जीव सहज सुख त्यागे॥ परनिन्दा सुन श्रवण मलिन भये वचन दोष पर गाये। सब प्रकार मल भार लाग निज नाथ चरण बिसराये॥ तुलसिदास व्रत दान ज्ञान तप शुद्धि हेतु श्रुति गावै। रामचरण अनुराग नीर विन मल अति नाश न पावै॥ ४१४॥

## राग धनाश्री।

मेरी प्रीति गोविंदसों ना घटे। मैं तो मोल महँगे लीया जी सटे॥ चित्त सुमरण करूं नयन अवलोकनो श्रवण वाणी सुयश पूर राखूं। मन सुमधुकर करूं चरण हिरदे धरूं रसन अमृत राम नाम भाखूं। साधु संगति विना भाव नहिं ऊपजे भाव विन भक्ति नहिं होय तेरी। कहत रामदास इक विनती प्रभु सों पेज राखो राजा राम मेरी॥ ४१५॥

## राग पीलो।

सिया राम विना वीते जात दिना। धन जोवन और सुख सम्पदा रैनिका सुपना॥ भाई बंधु कुटुंब घनेरो कोउ नहीं अपना। कहतकवीर सुनों भाई साधो झूंठे मित्र घना॥ ४१६॥

## राग भैरव।

राम कृष्ण उठ कहिये भोर। यह अवधेश वही व्रज जीवन यह धनुष धरन वह माखन चोर॥ इनके चमर छत्र शिर सोहै उनके लकुट मुकुट कर जोर। इन सँग भरत शत्रुहन लक्षिमन वलदाऊ सँग नन्द किशोर॥ इन सँग जनकलली अति सोहे उत राधा सँग करत कलोर। इन सागरमें शिला तरायो उन गोवर्द्धन नखकी कोर॥ इन मारयो लंकापति रावण उन मारयो कंसा वरजोर। तुलसीके यह दोऊ जीवन दशरथ सुत अरु नन्दकिशोर॥ ४१७॥

## राग गौरी ।

श्री रामचन्द्र कृपालु भजुमन हरन भवभय दारुणं । नव कंज लोचन कञ्ज मुख करकञ्ज पदकञ्जारुणं ॥ कन्दर्प अगणित अमित छबि नव नील नीरज सुन्दरं । पटपीत मानो तड़ित रुचि शुचि नौमि जनक सुतावरं ॥ भज दीनबन्धु दिनेश दानव दैत्य वंश निकन्दनं । रघुनन्द आनँद कंद कौशल चंद दशरथ नंदनं ॥ शिर मुकुट कुण्डल तिलक चारु उदार अङ्ग विभूषणं । आजानु भुज शर चाप धर संग्राम जित खर दूषणं ॥ इमि वदत तुलसीदास शंकर शेष मुनि मन रञ्जनं । मम हृदय कञ्ज निवास कर कामादि खल दल गञ्जनं ॥ ४१८ ॥

छंद–नमामि भक्त वत्सलं कृपालु शील कोमलं ।
भजामि ते पदांबुजं अकामिनां स्वधामदं ॥
निकाम श्याम सुंदरं भवांबु नाथ मंदरं ।
प्रफुल्ल कञ्जलोचनं मदादि दोष मोचनं ॥
प्रलंब बाहु विक्रमं प्रभोऽप्रमेय वैभवं ।
निषंग चाप सायकं धरं त्रिलोकनायकं ॥
दिनेश वंश मण्डनं महेश चाप खंडनं ।
मुनींद्र सन्त रंजनं सुरारि वृन्द भंजनं ॥
मनोज वैरि वन्दितं अजादि देव सेवितं ।
विशुद्ध बोध विग्रहं समस्त दूषणापहं ॥
नमामि इंदिरापतिं सुखाकरं सतांगतिं ।
भजे सशक्ति सानुजं शचीपति प्रियानुजं ॥
त्वदंघ्रि मूल ये नरा भजंति हीन मत्सरा ।
पतंति नो भवार्णवे वितर्क वीचि संकुले ॥
विविक्त वासिनो यदा भजंति मुक्तिदं मुदा ।

निरस्य इंद्रियादिकं प्रयांति ते गतिं स्वकं ॥
त्वमेक मद्भुतं प्रभुं निरीह मीश्वरं विभुं ।
जगद्गुरूंच शाश्वतं तुरीयमेव केवलं ॥
भजामिभाव वल्लभं कुयोगिनां सुदुर्लभं ।
स्वभक्त कल्प पादपं समस्त सेव्य मन्वहं ॥
अनूप रूप भूपतिं नतोहं सुर्विजा पतिं ।
प्रसीद मे नमामि ते पदाब्जभक्ति देहि मे ॥
पठंति ये स्तवं इदं नरादरेण ते पदम् ।
व्रजंति नात्र संशयः त्वदीय भक्तिसंयुता: ॥ ४१९ ॥

# अथ चेतावनी सामयिक.

## सवैया ।

पूरण ब्रह्म बताय दियो जिन एक अखंड है व्यापक सारे ॥
राग रु द्वेष करे अब कोन सो जोई है मूल सोई सब डारे ॥
संशय शोक मिट्यो मनको सब तत्व विचार कहो निरधारे ॥
सुन्दर शुद्ध किये मल धोयके वा गुरुको उर ध्यान हमारे ॥४२०॥

## कवित्त ।

काहू सों न रोप तोप काहू सों न राग दोप काहू सों न वेर भाव काहू की न घात है ॥ काहू सों न वकवाद काहू सों नहीं विपाद काहू सों न सङ्ग नातो कोऊ पक्षपात है ॥ काहू सों न दुष्ट वेन काहू सों न लेन देन ब्रह्मको विचार कछु और न सुहात है ॥ सुन्दर कहत सोई ईशनको महाईश सोई गुरुदेव जाके दूसरी न बातहै ॥ ४२१ ॥

लोह कूँ ज्यों पारस पषाण हूं पलट लेत कञ्चन छुवत होय जगमें प्रमानिये ॥ द्रुमको ज्यों चन्दन हू पलटै लगाय बास आपके समान ताको शीतलता आनिये ॥ कीटको ज्यों भृंगहू पलटके करत भृंग सोऊ उड़जाय ताको अचर्ज न मानिये ॥ सुन्दर कहत यह सगरे प्रसिद्ध बात शुद्ध शीख पलटै सो सतगुरु जानिये॥४२२॥

गुरु बिन ज्ञान नाहिं गुरु बिन ध्यान नाहिं गुरु बिन आतमें विचार न लहत है । गुरु बिन प्रेम नाहिं गुरु बिन प्रीति नाहिं गुरु बिन शीलहू संतोष न गहत है ॥ गुरु बिन वास नाहिं बुद्धिको प्रकाश नाहिं भ्रमहूं को नाश नाहिं संशय रहत है । गुरु बिन बाट नाहिं कौड़ी बिन हाट नाहिं सुन्दर प्रगट लोक वेद यों कहत है ॥ ४२३ ॥

कोऊ देत पुत्र धन कोऊ देत बल धन कोऊ देत राज साज देव ऋषि सुन्योहै । कोऊ देत यश मान कोऊ देत रस आन कोऊ देत विद्याज्ञान जगतमें गुन्यो है । कोऊ देत ऋद्धि सिद्धि कोऊ देत नव निद्धि कोऊ देत और कछु ताते शीश धुन्यो है । सुन्दर कहत एक दियो जिन रामनाम गुरुसों उदार कोऊ देख्यो है न सुन्यो है ॥ ४२४ ॥

भूमिहूकी रेणुकी तो संख्या कोऊ कहतहैं भार हूं अठारह द्रुमनके जो पात हैं । मेघनकी संख्या सोऊ ऋषिन विचार कही बूँदनकी संख्या तेऊ आयके बिलात हैं॥तारनकी संख्याकोऊ कहीहै पुराण माहिं रोमनकी संख्या पुनि जितनेक गात हैं ॥ सुन्दर जहां लौं जन्तु सबहीको आवै अन्त गुरुके अनन्त गुण कापै कहेजात हैं ॥ ४२५ ॥

गोविंदके किये जीव जात हैं रसातलको गुरु उपदेश सो तो छूटैं यमफंद ते ॥ गोविंदके किये जीव वश परैं कमनक गुरुक नि-

-वाज सूं तो फिरत स्वछंद ते ॥ गोविद ये किये जीव वड़ें भवसा-गरमें सुन्दर कहत गुरु काढ़े दुख द्वंद ते ॥ औरहू कहांलौं कछु मुखते कहूं वनाय गुरुकी तो महिमा है अधिक गोविंद ते ॥४२६॥

जोई कछु देखिये सो सकल विनाशवंत बुद्धिमें विचार कर वहु अभिलाषिये ॥ चिन्तामणि पारस हू कल्पतरु कामधेनु औरहू अनेक निधि वारि वारि नाखिये । ताते मन वच कर्म कारि कर जोर कहूं सुन्दर चरण शीश मेल दीन भाषिये ॥ बहुत प्रकार तीनो लोक सब शोधे हम ऐसी कौन भेंट गुरुदेव आगे राखिये ॥४२७॥

कानके गयेते कहा कान ऐसे होत मूढ़ नैनके गयेते कहा नैन ऐसे पाइये॥नासिका गयेते कहा नासिका सुगंध लेत मुखके गयेते ऐसे मुख कहाँ गाइये ॥ हाथके गयेते कहा हाथ ऐसो काम होत पांवके गयेते ऐसे पांव कित धाइये॥याहीते विचार देख सुंदर कहत तोहिं देहके गयेते ऐसी देह कित पाइये ॥ ४२८ ॥

वार वार कह्यो तोहिं सावधान क्यों न होय ममताकी पोट शिर काहेको धरत हैं । मेरो धन मेरो धाम मेरे सुत मेरी वाम मेरे पशु मेरो ग्राम भूल्यो यों फिरत है ॥ तूतो भयो वावरो विकाय गई बुद्धि तेरी ऐसो अंधकूप गृह तामें तू परत है ॥ सुन्दर कहत तोहिं नेकहूं न आवे लाज काजकूं विगारके अकाज क्यों करत है ॥ ४२९ ॥

वैरी घर माहिं तेरे जानत सनेही मेरे दारा सुत वित्त तेरो खोस खोस खायँगे । औरहू कुटुंब लोग लूटें चहूंओरहीसे मीठी मीठी वात कर तोसों लपटायँगे ॥ संकट परेगो जब कोऊ नहीं तेरो तब अंतही कठिन वाकीवेर उठ जायँगे ॥ सुंदर कहत ताते झुठोही प्रपंच सब सुपनेकी नाईं सब देखत विलायँगे ॥ ४३० ॥

श्रवण लै जाय कर नादकी ले. डारैं फाँस नयन ले जाय कर रूप वश करचो है ॥ नासिका लै जाय कर बहुत सुँघावै गंध रसन लैजाय कर स्वाद मन हरचो है ॥ चरम लैजाय कर नारीसों सपर्श करै सुंदर कोऊक साध ठगन सो डस्यो है ॥ काम ठग क्रोध ठग लोभ ठग मोह ठग ठगनकी नगरीमें जीव आय परचोहै ॥ ४३१ ॥

घरी घरी घटत छीजत जात छिन छिन भीगत ही गर जात माटी कोसो डेलहै ॥ मुक्तिके दुआरे आय सावधान क्यों न होय बार बार चढत न त्रियाकोसो तेलहै ॥ करले सुकृत हरी भजन अखंड नर याहीमें अंतर परै यामें ब्रह्म मेल है ॥ मनुप जनम यह जीत भावै हार अब सुन्दर कहत यामें जूवाकोसो खेल है ॥ ४३२ ॥

## सवैया ।

इंद्रिनको सुख मानत है शठ याहिते तू बहुतै दुख पावै ॥ ज्यों जलमें झख मांस है लीलत स्वादबँध्यो जल बाहिर आवै ॥ ज्यों कपि मूठ न छांडत है रसनावश बंध परचो बिललावै ॥ सुंदर क्यों पहिले न सम्हारत जो गुर खाय सो कान छिदावै ॥ ४३३ ॥

देखतके नर दीखत हैं पर लक्षण तो पशुके सबही हैं ॥ बोलत चालत पीवत खात सु वे घर वे वन जात सही हैं ॥ प्रात गये रजनी फिर आवत सुंदर यों नित भारवही हैं ॥ और तो लक्षण आय मिले सब एक कमी शिर शृंग नहीं हैं ॥ ४३४ ॥

पेटते बाहिर होतही बालक आयके मात पयोधर पीनों ॥ मोहबँध्यो दिनहीं दिन ऐसे औ तरुण भयो त्रियके रस भीनो ॥ पुत्र प्रपौत्र बँध्यो परिवारसों ऐसेही भाँति गये पन तीनों ॥ सुन्दर रामको नाम बिसारके आपहि आपको बंधन कीन्हों ॥ ४३५ ॥

दुनियाँको दौरताहै औरतको लोरताहै औजूदको मोरताहै बटोई सरायका ॥ मुरगीको मोसताहै बकरीको रोसताहै गरीब को खोंसताहै बेमहर गायका ॥ जुलमको करताहै मालक सों न डरताहै दोजखको भरताहै खजाना बलायका ॥ होगया हिसाब तब आवेगा न ज्वाब कछू सुन्दर कहत गुनहगार है खुदायका ॥ ४३६ ॥

## सैवया ।

येमरे देश विलायतहैं गज ये मेरे मंदिर ये मेरे थाती ॥ ये मेरे मात पिता पुनि बांधव ये मेरे पूत सो ये मेरे नाती ॥ ये मेरे कामिनी केलि करैं नित ये मेरे सेवक हैं दिन राती ॥ सुंदर वैसेहि छांडि गयो सब तेल जरयो सो बुझी जब बाती ॥ ४३७ ॥

कै यह देह जरायके छार किया कि किया कि किया कि किया है ॥ कै यह देह जमीनमें खोद दिया कि दिया कि दिया कि दिया है ॥ कै यह देह रहै दिन चार जिया कि जिया कि जिया कि जिया है ॥ सुंदर काल अचानक आय लिया कि लिया कि लिया कि लिया है ॥ ४३८ ॥

तू कछु और विचारतहै नर तेरो विचार धरयो ही रहैगो ॥ कोटि उपाय करै धनके हित भाग लिख्यो तितनोहि लहैगो ॥ भोर कि सांझ घरी पल मांझ सो काल अचानक आय गहै गो ॥ राम भज्यो न कियो कछु सुकृत सुंदर यों पछिताय रहैगो ॥ ४३९ ॥

बीत गये पिछले सबही दिन आवत है अगलो दिन नेरे॥ काल महाबलवंत बडो रिपु साधि रह्यो शर ऊपर तेरे ॥ एक घरीमहँ मारि गिरावत लागत ताहि कछू नहिं बेरे ॥ सुंदर संत पुकार कहैं सब हों पुनि तोहि कहों अब टेरे ॥ ४४० ॥ सोय रह्यो कहा

गाफिल ह्वैकर तो शिर ऊपर काल दहारै ॥ धामस धूंनस लाग रह्यो शठ आय अचानक तोहीं पछारै ॥ ज्यों वनमें मृग कूदत फांदत चित्र गले नख सों उर फारै ॥ सुंदर काल डरै जिहिके डर ता प्रभुको कहि क्यों न सम्हारै ॥ ४४१ ॥ मात पिता युवती सुत वांधव आय मिल्यो इनसे सनबंधा ॥ स्वारथके अपने अपने सब सो यह जानत नाहिंन अंधा ॥ कर्म अकर्म करै तिनके हित भार धरे नित आपने कंधा ॥ अंत विछोह भयो सबसों पुनि याहीते सुंदर है जगधंधा ॥ ४४२ ॥

## कवित्त ।

मेरो देह मेरो गेह मेरो परिवार सब मेरो धन माल मैं तो बहु-विध भारो हूं ॥ मेरे सब सेवक हुकम कोऊ मेटै नाहिं मेरी युवती कूं मैं तो अधिक पियारो हूं ॥ मेरो वंश ऊंचो मेरे वाप दादा ऐसे भये करत बडाई मैं तो सभते उजारो हूं ॥ सुंदर कहत मेरो मेरो कर जाने शठ ऐसे नहीं जाने मैंतो कालहीकोचारो हूं॥४४३॥

देह तो सुरूप तौलौं जौलौं है अरूप माहिं सब कोऊ आदर करत सनमान है ॥ टेढ़ीपाग वांध वार वार ही मरोरै मूंछ बाहू उसकारै अति धरत गुमान है ॥ देश देशहीके लोग आयके हजूर होय बैठ कर तखत कहावै सुलतान है ॥ सुंदर कहत जब चेतना शकति गई वही देह ताकी कोऊ मानत न आन है ॥ ४४४ ॥

## सवैया ।

नैननकी पलही पलमें छिन आध घरी घटिका जु गई है॥ याम गयो युग याम गयो पुनि सांझ गई तब रात भईहै ॥ आज गई अरु काल गई परसों तरसों कछु औरठई है ॥ सुंदर ऐसेहि आयु गई तृष्णा दिनही दिन होत नई है ॥ ४४५ ॥ जो दश वीस पचास भये शत होयँ हजारन लाख मँगे गी ॥ कोटि अरब्ब खरब्ब-

असंख्य पृथीपति होनकि चाह जगै गी ॥ स्वर्ग पतालको राज्य करा तृपणा अधिकी अति आग लगै गी ॥ मुन्दर एक संतोष बिना शठ तेरी ता भूँख कभी न भगै गी ॥ ४४६ ॥

काहेको दौरतहै दशहूं दिशि तू नर देख कियो हरिजूको ॥ बैठ रहै दुरके मुख मूँद उघारके दंत खवायहै टूको ॥ गर्भ थके प्रतिपाल करी जिन होय रह्यो तब तू जड मूको ॥ सुन्दर क्यों बिललात फिरै अब राख हृदे विसवास प्रभू को ॥ ४४७ ॥

भाजन आप गढ्यो जिनने भरि है भरि है भरि है भरि है जू गावतहै जिनके गुणको ढरि है ढरि है ढरि है ढरि है जू ॥ आदि हू अंत हू मध्य सदा हरि है हरि है हरि है हरि है जू ॥ सुंदर दास सहाय सही करि है करि है करि है करि है जू ॥ ४४८ ॥

## कवित्त ।

या शरीर माहिं तू अनेक सुख मान रह्यो ताहि तू विचार यामें कौन बात भली है ॥ मेद मज्जा मांस रग रगनमें रक्त भर्यो पेट हूं पिटारीसीमें ठौर ठौर मली है ॥ हाड़नसों मुख भर्यो हाडनके नैन नाक हाथ पांव सोऊ सब हाडनकी नली है ॥ सुन्दर कहत याहि देख जिन भूलै कोय भीतर भँगार भरी ऊपर ते कलि है ॥ ४४९ ॥

कामिनीको अंग अति मलिन महा अशुद्ध रोम रोम मलिन मलिन सब द्वार हैं ॥ हाड मांस मज्जा मेद चाम सों लपेट राखे ठौर ठौर रकत के भरेहीभँडार हैं ॥ मूत्र हू पुरीष आँत एकमेक मिल रही औरहू उदर माहिं विविध विकार हैं ॥ सुन्दर कहत नारी नख शिख निंदारूप ताहि जो सराहै सो तो बड़ेही गँवार हैं ॥ ४५० ॥

## सवैया।

सर्प डसे सु नहीं कछु तालुक बीछू लगे सु भलो कर मानो ॥
सिंह हुँ खाय तो नाहिं कछू डर जो गज मारत तो नहिं हानो ॥
आग जरो जल बूड़ मरो गिरि जाय गिरो कछु भै मत आनो ॥
सुंदर और भले सबही दुख दुर्जन संग भलो जिन जानो ॥ ४५१ ॥

## कवित्त।

अपने न दोष देखै परके औगुण पेखै दुष्टको सुभाव उठि निंदाही करत है ॥ जैसे कोऊ महल सँवार राख्यो नीके कर कीरी तहां जाय छिद्र ढूँढत फिरत है ॥ भोरहीते साँझ लग सांझहीते भोर लग सुन्दर कहत दिन ऐसेंही भरत है ॥ पांवके तरेकी नहीं सूझै आग मूरखको और सों कहत शिर ऊपर बरतहै ॥ ४५२ ॥

देखबेको दौरे तो अटक जाय वाही ओर सुनबेको दौरे तो रसिक शिरताज है ॥ सूंघबे को दौरे तो अघाय न सुगंध कर खायबेको दौरे तो न धापै महाराज है ॥ भोगहीको दौरे तो नृपति हू न क्यों ही होय सुन्दर कहत याहि नेकहू न लाज है ॥ काहूको न कह्यो करै आपनीही टेक धरै मन सो न कोऊ हम देख्यो दगाबाज है ॥ ४५३ ॥

## सवैया।

जो मन नारीकी ओर निहारत तो मन होत है ताहीको रूपा ॥
जो मन काहू सों क्रोध करै तब क्रोध मयी होयजाय तद्रूपा ॥
जो मन मायाही माया रटै नित तो मन बूड़त मायाके कूपा ॥
सुन्दर जो मन ब्रह्म विचारत तो मन होतहै ब्रह्मस्वरूपा ॥ ४५४ ॥

## कवित्त।

मनहीके भ्रमते जगत यह देखियत मनहीको भ्रम गयो जगत बिलात है ॥ मनही के भ्रम जेवरीमें उपजत सांप करके

विचारे सांप जेवरी समात है ॥ मनहीके भ्रमते मरीचिका को जल कहै मनहीके भ्रम सीप रूपा सा दिखात है ॥ सुन्दर सकल यह दीखै मन हीको मनहीके भ्रम भ्रम गये ब्रह्म होय जातहै ॥ ४५५ ॥

काक अरु रासभ उलूक जब बोलत हैं तिनके तो वचन सुहात कहि कौन को ॥ कोकिला सारिका पुनि सूवा जब बोलत हैं सब कोऊ कान दै सुनत रवधौन को ॥ ताहि तैसो वचन विवेक कर बोलियत योहीं आक बाक वक तोरिये न पौन को ॥ सुन्दर समझकर वचन उचार करो नहीं तो समझ कर बैठो गहि मौनको॥४५६॥

## सवैया।

कोउक निंदत कोउक वन्दत कोउक देत है आयके भक्षण ॥
कोउक आय लगावत चन्दन कोउक डारत धूरि ततक्षण ॥
कोउ कहै यह मूरख दीसत कोउ कहै यह आय विचक्षण ॥
सुन्दर काहू सा राग न द्वेष सो ये सब जानहु साधुके लक्षण ४५७

तात मिलै पुनि मात मिलै सुत भ्रात मिलै युवती सुखदाई ॥
राज मिलै गज बाज मिलै सब साजमिलै मन वांछित पाई ॥
लोक मिलै सुरलोक मिलै विधि कोक मिलै रु वैकुण्ठ हू जाई ॥
सुन्दर और मिलै सबही सुख सन्तसमागम दुर्लभ भाई ॥ ४५८ ॥

## कवित्त।

देव हू भयेते कहा इन्द्र हू भयेते कहा विधिहूके लोक ते बहुरि आइयत है ॥ मानुष भयेते कहा भूपति भयेते कहा द्विजहू भयेते कहा पार जाइयत है ॥ पशु हू भयेते कहा पक्षी हू भयेते कहा पन्नग भयेते कहा क्यों अघाइयत है ॥ छूटिबेको सुंदर उपाय एक साधु संग जिनकी कृपा ते अति सुख पाइयत है ॥ ४५९ ॥

इन्द्राणी शृङ्गार कर चन्दन लगायो अंग ताहि देख इन्द्र अति कामवश भयो है ॥ सूकरी हू कर्दम के चहितमें लोट कर आगे जाय

सूकरको मन हरलियो है ॥ तैसो सुख सूकरको तैसो सुख मघवाको तैसो सुख नर पशु पक्षीहू को दियो है ॥ सुंदर कहत जाके भयो ब्रह्मानंद सुख सोई साधु जगतमें जीत कर गयो है ॥ ४६० ॥

## सवैया।

मूयेते मोक्ष कहैं सब पंडित मूयेते मोक्ष कहैं पुनि जैना ॥
मूयेते मोक्ष कहैं ऋषि तापस मूयेते मोक्ष कहैं शिवसैना ॥
मूयेते मोक्ष मलेच्छ कहैं तेहू धोखेहि धोखे बखानत बैना ॥
सुंदर आतमको अनुभौ सोइ जीवत मोक्ष सदा सुख चैना ॥४६१॥

## कवित्त।

सोम नाम विप्रवर गिरिजाके बर कर लीनो सुधाफल कर दीनों नरनाहके ॥ भूपति स्वपत्नीको रानी निज मीत हीको ताने दीनों गीतकीको नीको फल चाहके ॥ आगे गणिका सरागे धरापति आगे धरा धरानाथ माथ धुना सुना धुना ताहि के ॥ हाहा कामिनीके हित हते काम नीके अब ताहि तजों ताहि भजों शीश शशी जाहिके ॥ ४६२ ॥

## सवैया।

जिनको नित मैं चितमैं चितमों तिनकी रति मो तन माहिं रती ना ॥
वह आन पुमानके संग रती पुनि ता मन मैं गणिका गृह कीना ॥
धृग है अबला भृत कंद्रपही अरु मोहिं धिकार जो मार अधीना ॥
इत रीति समूहकी प्रीति तजी नृप होय योगीश्वर ईश्वर चीना॥४६३॥

## कवित्त।

ग्रंथनके ज्ञाते माते मत्सरकी कीचबीच धरान्मथ मद साथ भरे दरशात हैं ॥ दूषण चमोर मोरे भूषणसे भापणको पंडित भूपाल तो न सुनें मोरी बात हैं ॥ पुन आन जंतु जेते दुखी दीन

मूढ़ तेते मोते सकुचात हम ओते सकुचात हैं ॥ पात्र विना भाये राखे हवनको राखे तैसे जीरण मो गात में सुव्रात होतजात हैं ॥ ४६४

## सवैया ।

शांत निजांतर क्यों न गहे कत डोले वृथा भवमों सघना ॥
होय यथा सु तथा निज ह्वै तुमते अनथा वह होवत ना ॥
प्रीति न साथ वितीत भली कछु हाथ विली ना यथा स्वपना ॥
मौन गहो अव मौन गहो तुम मोर गिरा जिन मोर मना ॥४६५॥

भावीके भाव अभाव यथा न रमो तिनमो नभके सुमना ॥
मध्यके भोगके मध्य रमो गत राग भ्रमो अन उत्तर ना ॥
ब्रह्म नपुंसक यो मन तूं विन ता तव दंपति मों सुख ना ॥
टेरत में प्रति फेर तुमें तुम मो मतिको मत फेर मना ॥ ४६६ ॥

## कवित्त ।

इंद्रियोंके भोग सारे भारे रोग देन वारे ताको कीजे हेय मत श्रेयपथ तज रे ॥ पाप अद्रि नाशनको व्रज पाकशासनको दाहे दोष वासनको मोक्ष शिखी सज रे ॥ हूजो शांत भव बीच प्रापत कदापि नीच आपनी कलोललोल गंत ते न लज रे ॥ क्षणभंग भव राग ताको मन करो त्याग मोक्षको वैराग सहकारी तास भज रे ॥ ४६७ ॥ प्रवार सनेहको निवार देह मन बीच बीची बुदबुदे रेखा दामिनी समानिये ॥ पुन दीप्त अगनमें नागनमें नदी वेग माहिं जैसे सुख नाहिं तैसे ताहि जानिये ॥ देवनदी तीरकी पवित्र धरा पर बैठ नीलकण्ठ माहिं नील उतकंठा ठानिये ॥ अव ऐसी रीत करो भोगनकी प्रीति हरो गुरु वेद वाक्य धरो तीन ताप हानिये॥४६८॥

भूमि सेज मूल फल मेव नव वलकल करने न परें दैव आगे रचधरेहं ॥ करो इन्दं साथ रति प्यारी प्रेम यारी माति उठा उठा

तामें अब जामें बिंब ठरे हैं ॥ तुच्छ अविवेकी शठ मूढ़ मन बोल कटु जाके चित चिंता आग कर सदा जरे हैं ॥ ऐसे धनवाननके नाम मात्र काननमें जाहिं महाकाननमें कवौं नाहिं परे हैं ॥ ४६९ ॥

दीपमें पतंग परे जरे न प्रताप जाने मीन सु अज्ञाने भखे कुंडी मिले मास को ॥ गज गजी हेत परो खात खात अंकुशको रागमें कुरंग राग करे निज नाशको ॥ पंकजकी गंध बीच नीच भृंग मीच गहे इत्यादि अज्ञानी नाश करें निज सासको ॥ अहो हा सघन महामोहको प्रताप लहा शुभाशुभ जानों पै न हानो भोग आसको ॥ ४७० ॥

## सवैया।

यह श्रुति ज्ञान सुजाननके अभिमान मदादि विकार निवारे ॥
कोचित मोसम नीचनके चित मों बहु मान मदादिक धारे ॥
शून्य यथा मठ साधनको अति मूपको साधन दोप प्रहारे ॥
सो हमसे मदनातुरको अति कामको कारण वाम समारे ॥४७१॥

## कवित्त ।

पुण्यनके वश ते सुभोग चिर वशते न मित्रनसे नशते मर्याद आदि दिनमें ॥ कौन भेद भोगनके भेदमें न तजै जन एकको बियोग तो अवश्य होत तिनमें ॥ स्वते जब जावें तव मनको तपावें भारी मोपै तिनै आप ताप मोपै तिन्हें छिनमें ॥ ऐसे मोप प्रतिबन्धी विपे लखे मैं सम्बन्धीको कुभागी विना मैं जो रागी होत इनमें ॥ ४७२ ॥

जाहि मात पिताते मैं भयो उतपति तेतो काल वशभये चिर काल वीत गयो है ॥ सम वैस वारे द्वारे सुमरत सिधारे सारे रहे हम शेप देह वृद्ध वेप लयो है ॥ नदी रेत तीर पर तरु यों शरीर

मूढ़ तेते मोते सकुचात हम ओते सकुचात हैं ॥ पात्र विना भाये राखे हवनको राखे तैसे जीरण मो गात में सुबात होतजात हैं ॥ ४६४

## सवैया ।

शांत निजांतर क्यों न गहे कत डोलै वृथा भवमों सघना ॥
होय यथा सु तथा निज ह्वै तुमते अनथा वह होवत ना ॥
प्रीति न साथ वितीत भली कछु हाथ विली ना यथा स्वपना ॥
मौन गहो अब मौन गहो तुम मोर गिरा जिन मोर मना ॥४६५॥

भावीके भाव अभाव यथा न रमो तिनमो नभके सुमना ॥
मध्यके भोगके मध्य रमो गत राग भ्रमो अन उत्तर ना ॥
ब्रह्म नपुंसक यो मन तूं विन ता तब दंपति मों सुख ना ॥
टेरत मैं प्रति फेर तुमैं तुम मो मतिको मत फेर मना ॥ ४६६ ॥

## कवित्त ।

इंद्रियोंके भोग सारे भारे रोग देन वारे ताको कीजै हेय मत श्रेयपथ तज रे ॥ पाप अद्रि नाशनको व्रज पाकशासनको दाहे दोप घासनको मोक्ष शिखी सज रे ॥ ह्वजो शांत भव वीच प्रापत कदापि नीच आपनी कलोललोल गंत ते न लज रे ॥ क्षणभंग भव राग ताको मन करो त्याग मोक्षको वैराग सहकारी तास भज रे ॥ ४६७ ॥ प्रवार सनेहको निवार देह मन बीच बीची बुदबुदे रेखा दामिनी समानिये ॥ पुन दीप्त अगनमें नागनमें नदी वेग माहिं जैसे सुख नाहिं तैसे ताहि जानिये ॥ देवनदी तीरकी पवित्र धरा पर वैठ नीलकण्ठ माहिं नील उतकंठा ठानिये ॥ अब ऐसी रीत करो भोगनकी प्रीति हरो गुरु वेद वाक्य धरो तीन ताप हानिये॥४६८॥
भूमि सेज मूल फल मेघ नव वलकल करने न परें देव आगे रचधरेहैं ॥ करो इन्हें साथ रति प्यारी प्रेम वारी माति उठो उठा

तामें अब जामें बिंब ठरे हैं ॥ तुच्छ अविवेकी शठ मूढ़ मन बोल कटु जाके चित चिंता आग कर सदा जरे हैं ॥ ऐसे धनवाननके नाम मात्र काननमें जाहिं महाकाननमें कबौं नाहिं परे हैं ॥ ४६९ ॥

दीपमें पतंग परे जरे न प्रताप जाने मीन सु अज्ञाने भखे कुंडी मिले मास को ॥ गज गजी हेत परो खात खात अंकुशको रागमें कुरंग राग करे निज नाशको ॥ पंकजकी गंध बीच नीच भृंग मीच गहे इत्यादि अज्ञानी नाश करें निज सासको ॥ अहो हा सघन महामोहको प्रताप लहा शुभाशुभ जानों पै न हानो भोग आसको ॥ ४७० ॥

## सवैया।

यह श्रुति ज्ञान सुजाननके अभिमान मदादि विकार निवारे ॥
केचित मोसम नीचनके चित मों बहु मान मदादिक धारे ॥
शून्य यथा मठ साधनको अति मूपको साधन दोप प्रहारे ॥
सो हमसे मदनातुरको अति कामको कारण वाम समारे ॥४७१॥

## कवित्त।

पुण्यनके वश ते सुभोग चिर वशते न मित्रनसे नशते मर्याद आदि दिनमें ॥ कौन भेद भोगनके भेदमें न तजै जन एकको बियोग तो अवश्य होत तिनमें ॥ स्वते जब जावें तव मनको तपावें भारी मोपै तिनै आप ताप मोपै तिन्हें छिनमें ॥ ऐसे मोप प्रतिबन्धी विपे लखे मैं सम्बन्धीको कुभागी विना मैं जो रागी होत इनमें ॥ ४७२ ॥

जाहि मात पिताते मैं भयो उतपाति तेतो काल वशभये चिर काल वीत गयो है ॥ सम वैस वारे द्वारे सुमरत सिधारे सारे रहे हम शेप देह वृद्ध वेप लयो है ॥ नदी रेत तीर पर तरु यों शरीर

भयो प्रति दिन मृत तीर तीर अब आयोहै ॥ गिले काल व्याल सम मेंढक के अजे हम भजे भोग मच्छरको मोसों मूढ़ जायोहै ॥ ४७३ ॥

जाके बामे दाहिने सुमंत चक्र होते अग्र राजनकी सभा थी मयंक मुखी नारियां ॥ भूपनके पुत्र थे विचित्र बीर अहंकारी वृंद बंदीजन होते वंशके उचारियां ॥ अहो भाई भारो कष्ट भारी भूप भये नष्ट स्मृति पद प्रविष्ट सु जाकीं कथा भारियां ॥ हंसक प्रपंच सब रंचको असंग पुना ताहि काल बीरको जुहार बार बारियां ॥ ४७४ ॥

गङ्गतीरपर हिमागिरि शिलापर हम बांधे पदमासनको मन इंद्रि जीतके ॥ ब्रह्मजूके ध्यानकी अभ्यास विध सो निवास योग निद्रा माहिं करो हरो ताप चीतके ॥ जठर कुरंग करे शृंगो सङ्ग कंडू मोहिं सुख सों अभीत मोको जाने सम भीतके ॥ पारवती-नाथ मैं अनाथके अभीत वारे उत्तम दिहारे कब आवैं ऐसी रीतके ॥ ४७५ ॥

काशी गङ्गाके किनारे भवते किनारे होय कदो वसों वसन कौपीन एक धारके ॥ दोऊ हाथ जोरे कर नाय माथ नमों करों मृदुबाणी साथ ररों नाम समरार के ॥ भो प्रभो भवानी वर शंकर त्रिनेत्र हर त्रिपुरारी चन्द्रधर भव भवहारके ॥ क्षण सम दिन सब मोरे बीत जावैं जब ऐसे अह आवैं कब कहो कृपाधारके ॥ ४७६ ॥

रुचत सुमेर मो न आवे कहूं काम जो न निज गौरता मैं सोना सदा गलतान है ॥ जीवजे सन्तोष कर त्रिपत सदीव तर ताको शेष आनन्द रह्यो कछून आन है ॥ पुना जेई आन जन धन लोभ कर मन व्याकुल हैं जाके ताकी तृषणा महान है ॥ कौनके निमित्त ऐसी सम्पदा अमित रची इत विधि करके न विधि बुधवान है ॥ ४७७ ॥

हिंसा नाहिं करें परद्रव्य को न हरें सत्य वचन उचारें पुण्य समै पुण्य कर हैं ॥ कथा बितकथा पर नारीकी न सुनें भन तातें गुंग बोला बने भोला सम चरहैं ॥ तृष्णाको प्रवाह भङ्ग गुरो विषे नम्र अङ्ग मित्रभाव सब सङ्ग करें हर हरहैं ॥ गायो सर्व ग्रन्थनमें सन्त ऐसे पन्थनमें राग दोष मोप चरें जैसे दिनकर हैं ॥ ४७८ ॥

कभी भूमि आसन सिंहासनपै वास कभी कभी भिक्षाग्रास कभी व्यञ्जन अहार है ॥ कभी शत खण्डवती गोदरीको ओढ़ें यती कम्बरको कबहूँ दिगम्बरको धार है ॥ कभी भानकर तपे कभी शीश छत्र दीपे कहूँ सतकार होत कहूँ त्रिसकारहै ॥ तदपि न सन्त जन सुखी दुखी होत मन आतमा असंग लख देहको विहार है ॥ ४७९ ॥

देव एक महादेव नदी देवनदी सेव गिरि गुहा धाम एव चीर दिशा चारहै ॥ एव काल मीत नीको व्रत निरदीनताको सङ्ग बुध युवतीको प्रिय बटु डार है ॥ सुता निरवैरता कुँमार ब्रह्मको विचार और कहा भनों जाको बन्यो या अचार है ॥ ऐसे सदाचार परवार कर जोऊ नर सदा परवारों सदा ताहिको जुहार है ॥ ४८० ॥

शुचि वनके निवासी मृगों सङ्ग हासी खेल मेल दास-दासीको न मेधफल आसी है ॥ कभी व्रत नदी तट कभी समसाने मठ कबहूँ पषाण वट तरु तरे वासीहै ॥ केवल प्रशांत मन तुल्य आयतनवन तदपि एकांत घन वासी सुखराशी है ॥ ईशके उपासीकी प्रकाशी या विभूत ताहि गावै सुनै ध्यावै नाहिं पावै यमफांसी है ॥ ४८१ ॥

तजे दुराराध्य स्वामी कृपण कुमगगामी वजावत चल चित भूपनके भामिये ॥ ताते मैं सथूल चाह पूरीहोत नाहिं ताते लियो मन ताहि माहिं पद जो महानिये ॥ जरा हरे काय हरे काल

समुदाय प्राण ताते तप करो सखे विदुषो बखानिये ॥ तप बिन आन मग श्रेयको न मध्य जग तप नाम चित्तकी एकाग्रताको जानिये ॥ ४८२ ॥

## सवैया ।

शुचि गंग तरंगकी बूँद कनीकर शीतल चारु हिमंचलकी सिल ॥
जिहिं फूल फलान उपान धरे शिवको नित सेवत देववधू मिल ॥
परभोजनमें निज जो जनदे दिल ता गिरको कत काल लयो गिल॥
अपमानसही अपमानसही विद धीर सही नृपधाम अही बिल ॥
प्रति कानन विर्छन तेमन बांछित लाभ सुखेन फलादि अपारा ॥
सरिताके सुथान सुथान विषे शुचि शीतल मिष्ट मिले बहु बारा ॥
जल पत्रवती मृदु सापर शीतल पादके होवत भूपन द्वारा ॥
सटके मतिमान महा भटके मतिमान तहां कंत होत खुवारा ॥
॥ ४८३ ॥ ४८४ ॥

## कवित्त ।

कन्दरा ते कन्द मूल कहा निरमूल भये बार बार नग किधों देतहैं न वन को ॥ मीठे फलों वारी डारी तरों की न फल देत कैधों द्रुम देत हैं न वलकल जन को ॥ दुखसों मनाक धन साधके मदांध भय मद व्यार साथ जो भ्रमावें भूल तनको ॥ खलोंके कुमुखोंको सबल सुपुरुष पेखे अहो कैसे तजे ऐसे चिंता-मन वनको ॥ ४८५ ॥

तुंग भोग इन्द्रलोक सत्त लोक लग जेते तेतेही तरंग सम भंग पहिचानोरे ॥ जीवनके जीवनेकी रास एक सास सोऊ दामिनी समान क्षण माहिं हानि जानेरे ॥ जोवनको सुख थोरे दिनमें विसु-रहोरे मीतनकी प्रीति पुनि नीत न पछानेरे ॥ सकल संसारको वि-चारके असार तजो बोध हेत बुद्धिमानो मेरी बुद्धि मानो रे ॥४८६॥

मांस ग्रंथि कुचन को कञ्चनके कुम्भ कहें सोम सम मुख कफधामको उचारे हैं ॥ चम्पाकलीके समान दाडिमके दाने माने हाडनकी दांत पांत को दिवाने सारे हैं ॥ मूतभिगी जंघनकी संघनी बड़ाई भने निंदत गजिंदकर केला को निवारे हैं ॥ अहो निन्द योग्य रूप अङ्गनाको ताकी ऊप धुनि मतवारे शीश धुने मतिवारे हैं ॥ ४८७ ॥

जरा कर श्वेत बार नरोंके निहार नार करे ताहि त्रिसकार भागे फेर नारको ॥ हाड घटी रज्जु नार मन्दर सहेर डार विप्र नार, वृद्ध रूप कूप चमिआरको ॥ दाहे तीन ताप भान नैन ज्ञान कान तजे तजे ताहि मान आदि यों उदार दार को ॥ अहो कष्ट जीव दुष्ट तजे न अनिष्ट अजे नारी तजे तन भजे मन अजे नारको ॥ ४८८ ॥

आननकी छबि वली गणों कर टली गली काननकी गली नल अंकों में न भास है ॥ लोइनाके माहिं कछु लोइ नाहि परे स्वच्छ रसना सो रसनासो नास कला नास है ॥ केश भये उजर न रह्यो कछु उजर जवानी गई उजर न सासको विसास है ॥ तृष्णा तो अनन्त अन्त भयो है संघातसभ शान्त भई शान्ति नाहिं शांत भोग आसहै ॥ ४८९ ॥

तनु वृद्ध भयेते न वृद्ध भई भोग आश मन में तो भोगनकी कोटि मन रत है ॥ सनै सनै उच्चस्थान लोचनकी द्युतिहान मानवको वहु मान हान भयो अत है ॥ सखे समवैस वारे प्राणों वत जेई प्यारे कवके पधारे नाक देख ऐसी गत है ॥ अहो अजे नीच निज मीच वीच हासी भजे जीव ना चहत मृत जीवना चहत है ॥ ४९० ॥

शुभ शत संवत नरानकी प्रमान आयु तास आधभाग नास होय रैन सोय है ॥ बाल वृद्ध माहिं ताहिं आधो भाग बाधो जाहि जाड़ता अशक्य ताकी खाण वैस दोय है ॥ शेषकी अवधि जोऊ आधि व्याधि संग सोऊ भ्रमनो विदेश होऊं सेवकादि खोय है ॥ जीवनकी आयुमाहिं सुखको तो नाउँ नाहिं तोयके तरंगके समान भंग होय है ॥ ४ ९ ॥

विविध प्रकार वेद अर्थके संवेद वारी चेतना मों चञ्चलाई सों निकाई हत है ॥ नानाविध वाक्यनके कौतुकमें रस जोऊ सो विरस भयो जाहि माहि विलसत है ॥ भाँति भाँति सकल विकलपै प्रशांत जामें रजो तमो रहत सु सतोके सहतहै ॥ ईश्वरकी सेव हित ऐसो चित्त चाहियैत ऐसे चितहीमों सत चित विकसतहै ॥४९२॥

हरि मैं सनेह तर जनम मरन डर उर माहिं कीनो घर बंधु मैं न राग है ॥ मनोभव जो विकार मंद संसकार डार संग दोप दुख टार वसे कांत वाग है ॥ या वैराग्य भये कहा होर त्याग योग रहा हती सब चाह जो बैराग ते वैराग है ॥ हेतु परमारथको उत्तम वैराग ऐसो भाग बडे भागको अभाग ताते भाग है ॥ ४९३ ॥

भोगनमें रोग भय सुखों विपे क्षय भय धन मध्य भय भूप चोर को रहत है ॥ दास माहिं स्वामि भय जय माहिं रिपु भय भय कुल बीच नीच नारीको महत है ॥ मान में महान भय गुणी में खलान भय काय में कृतांत भय भय सर्वगत है ॥ निर्भय वैराग एक धरो नरो सविवेक गायो मैं अनेक वार थाकी मोरी मत है ॥ ४९४ ॥

## सवैया ।

तीर्थन माहि सनान समान करै बहुदान महान मनीके ॥
समसान मठान तरून तरे असथान करै उत तीर नदीके ॥

मुख मौन धरे तज भौन चरे अरु वेद ररें सुपढावत नीके ॥
गुण येतत वृंद बरात जना बर एक बैराग विना सब फीके॥४९५॥

## कवित्त।

अंत तो मलीन दीन हीन पुरुषारथ सों कर्मन विहीन पीन पापको कहा कहों ॥ विषया अधीन और कहा लौं कहै प्रबीन काम क्रोध लोभ मोह मदके धका सहों ॥ रावरे समर्थ है सो मोसे खल तारबेको अधम उधारन हो और ते नदा चहों ॥ सरल सुजान संत प्यारेकी निछार मोहि दीजे शर्णागत संत संग मों परो रहों ॥ ४९६ ॥

## सवैया।

आपनो रूप पिछान सी लाभ न भूल सी हान बड़ी नहिं जीको॥
नाहिं वडो सुख भक्ति ते दूसरो दुःख न जानिवो राधिका पीको॥
चारिहु नीक न जान परैं विन साधुके संग कहो कर नीको ॥
वेद कहै अरु लोक लखे सतसंगत सेव्य सही सबहीको ॥ ४९७ ॥

## झूलना।

समता गहै सचको जानै दुःख सुक्ख सम आड़ा है॥ मेंटे मान मोह मगरूरी काम क्रोध सो खाड़ा है॥ छोड़ कुसंग संग सम साधै सुरत शब्द मन गाड़ा है॥ यों शिरके पद चलै संग ढिग क्या तनु हलुवा माडा है॥ ४९८ ॥

इंद्रिय जीत करे वश अपने तजै जगतकी आसा है। जोड़े प्रेम नेम साईं सों रहै दरस रस प्यासा है॥ आपा मेट गर्द कर डारै शिर दे लखै तमासा है॥ यहि विधि गहै संत तब होवै यों क्या दूध बतासा है॥ ४९९॥

## कवित्त ।

मूठी एक माटीको घरौंदा सो शरीर मन ताको कहै मेरो वपु अति अभिराम है ॥ आगे पाछे भाव नाहिं मध्य दुःख भोग यामें जानै जाको खेह विट कृमि परिनाम है ॥ विषयको भोग जैसे दाद को खुजाये सुख अंत दुःखराशिं तामें मानत बिश्राम है ॥ इंद्रिन के संग लाग्यो आपनो स्वरूप त्याग्यो कुसंग अनुराग्यो यामें याको कहा काम है ॥ ५०० ॥

## कुण्डलिया ।

भेड़िनमें जिमि सिंहको शावक रह्यो भुलाय ॥ तिनके सँग भेंभें करै निज पौरुष बिसराय ॥ निज पौरुष बिसराय तिनहिके धारे लच्छन ॥ यों नहिं समुझै नेक सकल ये मेरे भच्छन ॥ तैसे गो गण संग फिरत मन पग भ्रम बेड़ी । आप अपनपौ खोय भयो भेड़िनमें भेड़ी ॥ ५०१ ॥

## कवित्त ।

रविको प्रकाश जैसे देखिये मुकुर मध्य मुकुर प्रकाश जैसे जलको अभास है ॥ जलके प्रकाश हू ते होत जो प्रकाश ताते देख्यो परै मंदिरके भीतर उजास है ॥ तैसे परमातमा ते आतमा विचार लीजे आतमाते मन ताते जगत बिलास है ॥ साक्षी परमातमा अखंडित सभीके माहिं सबही ते न्यारो सदा आनंदकी रास है ॥ ५०२ ॥

स्वपनेमें सती जाती मुनि राव रंक सब स्वपनेमें चार दश लोकन फिरत है ॥ स्वपनेमें मेरो तात मात भ्रात नारी सुत मेरो यह धाम ग्राम नाम यों कहत है ॥ स्वपनेमें भवके समुद्र माँझ बह्यो फिरै पैरत थकत पुनि बूडत तरत है ॥ जागे बिन जानै नाहिं आपही सकल भयो आपही तो निरखत आपही निरत है५०२

## सवैया।

चाह जितो चित चाहे अनेकन होत तितो दुख ही जु बिचारै ॥
है इन इंद्रिनको सुख हेर सु तेरो न हेत जो नीके निहारै ॥
पेट लफायें फिरे जु कहा अतिदीन दुवारन दांत निकारै ॥
लै हरिकी किन भक्तिसदा जु चहे सुखसों अपनी निसतारै ॥५०४॥

दैने दई फल फूल अनेक औ मूल जितै तित तोहि अहारै ॥
डासनको कुश लै परी भूमि चहै जितही तित पायँ पसारै ॥
ताल तरंगिनि ताप हरै अरु सूरज पावक शीत निवारै ॥
याके लिये हठकै शठ तू कह पांवर पौरिन हाथ पसारै ॥ ५०५ ॥

## कवित्त।

जाको जाको चाहै सो तो जात है चला है सब कौनसी निबाहैं नेह देहहू तो छीजिये ॥ रवि शशि तारागण सुरासुर सातों सिंधु भूमिहू अकाशको विनाशिही पतीजिये ॥ ब्रह्मा अरु कीट लौं विनाशमन्त दीसैं सब आपा मानरह्यो सो तो आपहू न जीजिये ॥ कासों मानों नातो कासों करत हिताहित सो देख जो परत शोच काको काको कीजिये ॥ ५०६ ॥

अंगी अरधंगी हितबन्ध सनबन्धी ताके हेत मति बंधी मन पाछे पछताय है ॥ अंग ही लौं अंग छिनभंगी जब होय गयो नाश भे अनंगी तब अंगी कहा पाय है ॥ घर ही लौं कोई कोई आंगन डगरही लौं चिताके समीप कोऊ जाय है तो जाय है ॥ जेतो है हुतंगी दिना चारहीके रंगी सब अंतके समैको तेरो संगी रामराय है ॥ ५०७ ॥

## सवैया।

आये कहांते कहो तुम आप है आये कहांते तुम्हारे ये नात है ॥
जात भये कितको सिगरो अरु तू मरके कितको कहँ जात है ॥

नाचत पूतरी पेखनो लो जग डोर नचावन हारके हाथ है ॥ तेरो कहा जो तू मेरो कहै हठ हेरो विचार कहा बिललात है॥५०८॥

## कवित्त।

मान लियो तात भ्रात मान लियो पिता मात मान लियो आरि मित्र जाति अरु पांति है ॥ मान लियो आपा पर मान लियो नारि नर मान लियो दुःख सुख दिन अरु रात है ॥ मान लियो नर्क स्वर्ग पाप पुण्य मान लियो मान लियो हानि लाभ भाँति हू विभांतहै॥ जग सब झूठहै मरिचिकाकी ज्योति जैसे जान लियो सांच मान लियो एक बात है ॥ ५०९ ॥

## राग विहाग।

औह्ले बह बह झाकी दाहुण पड़दा किसतों राखीदा । जिस तन इशक का जोर हुआ वह बेखुद है बेहोश हुआ वह क्योंकर रहे खमोश हुआ जिन प्याला पीता साफी दा॥ तुसीं आप असां-वल आएहो किस कोलों भेद छिपाएहो किते अदम पीर बन आएहो बिच पड़दा रखिया खाकीदा। तुसीं आपे कहंदे सारे हो तुसीं आपे कहंदे न्यारेहो तुसीं आपे लयो नजारे हो किते लाला नयन इमाकीदा ॥ तूँ ना कर इतना झेड़ा हैं तुध बाझों दूज केहड़ा है असां देख्यो बड़ा अंधेरा है अपने आप नूँ दूजा आखीदा। किते रूमी हो कित शामी हो तुसीं आपने आप तमामी हो किते साहिब किते सलामीहो केन्हों खोटा खरा सुलाकीदा ॥ मनसूर नूँ सूली चाव्या ईशाह शम्मस पोश उतारयाई हुण मिसकीनांवल आया हैं कुछ लेखा रहिंदा बाकीदा। बुल्या इस तन दी तूँ भाठी कर बाल हड्डा नूँ काठी कर ज्ञान अगन सों ताती कर फिर तिस पर मधुवा चाखीदा ॥ ५१० ॥

## राग जंगला।

कोई मोड़ो दिलांदियां बागां नूँ ॥ मन समझाया समझे नाहीं रात दिने उठ पैंदा राहीं ढूंडन जाय स्वादां नूँ ॥ यह मनमेरा कौआ कहिये विना हंस क्यों मोती लहिये मिल हंसा तज कागां नूं ॥ और किसीको दोष न दीजे जो कछु बीजिया सो लुन लीजे दोप है अपन्याँ भागां नूं ॥ कहै हुसैन सुनो भाई साधो मन मजबूत पकड़ जब बांधो फेरकी करो किताबांनूं ॥ ५११ ॥

तेरा राम बसता है तेरेही मनमें मूरख काहेको भटकत बनमें ॥ दूध दहीकी मटिया जमाई तामें माखन वस्तु लभाई मथन विना कुछ हाथ न आवे जैसे चंदा छिप जात घन में ॥ पथरीमें आग जाने सब कोई चकमक झाडके धूनी रमाई गुरू अपनेसे आज्ञा पाई जैसें मुख देखत दर्पनमें ॥ महिंदीके पातमें लाली रहत है बिन घोटे रंग चढे न हाथ पै ऐसी खोजना करो मन अपने निश्चय कर चितला साधनमें ॥ जगके कुंभ सों निकस्यो मोती अँधेरेसे क्या कीमत होती हेमदास कोई बिरला जाने ज्ञानी समझतहैं सैननमें ॥ ५१२ ॥

सतगुरु पूरा पाया भला मैं साहब पूरा पाया है ॥ गढ कञ्चन के महल त्यागे त्यागी सगरी माया है ॥ दारा सुत दोनों मैं त्यागे गोविंद हिरदे में समाया है ॥ जन्म २ का सामैं दुखिया छिनमें दुःख गँवाया है ॥ खुदी गई आनंद संग राता गोविंदका गुण गाया है ॥ मन महलां मैं सेज बिछावा सुखमें जाय समाया है ॥ जाग्रत स्वपना दोनों त्यागे तुरिया मर्हि जमायाहै ॥ पवन दा घोड़ा सुरत लगामां भयदा चाबुक लाया है ॥ प्यादेते असवार बनाया विन पंखा उडाया है ॥ शौह अपने दी रैणी रंगसां

गूढारंग रँगायाहै ॥ कहत विचारा दिलसुख प्यारा प्याला प्रेम पिलाया है ॥ ९१३ ॥

केती हजारां अलिम हैं तांतूं केहडी कुडे तांतू केहडी कुड़ेनी॥ तेरे जेहीयां लखँ हजारां बाह बाह पट्टियां फिरन बजरां इस फिरने सिर लाख पजारां तांतू आपई इछत सहेडी कुडे ॥ सुरमापा मट-केनी है तांतू सवदी वछ तकेनी वें मिरगां वाग टपेनी हैं तेरे मगरे ई फिरदा लैं हेडी कुडे ॥ जद तूं ओथों आई सी तेरी सूरत सकल अलाही सी तेरी चुनडी नूं दान न स्याहीसी हुण तैं आपेई चिक्कड़ लबेडी कुडे ॥ उमर गँवालई मार पंज गिटड़ा एह जग तैनूं लगदा मिठडा एथे रहन किसीदा न दिसदा आचढ हुसैनां दी वेंडी कुडे ॥ ९१४ ॥

## कवित्त।

दाताऊ महीप मानधाताऊ दिलीप जैसे जाके जश अजहूं लों द्वीप द्वीप छाये हैं। बलि ऐसो वलवान को भयो जहान बीच रावण समान को प्रतापी जग जाय हैं ॥ बानकी कलानमें सुजान द्रोण पारथसे जाके गुण दीनद्याल भारतमें गाये हैं ॥ कैसे कैसे सूर रचे चातुरी विरंचि जूने फेर चकचूर कर धूरमें मिलाये हैं ॥ ९१५ ॥

चलेगये छांड हिरण्याक्ष हिर्ण्यकशिपू से वलि जैसे बांधे सो पातालमें चलेगये ॥ चलेगये रावण रु कुम्भकर्ण महाजोधा केते तो नरेश मारे घर में रलेगये ॥ रलेगये जरासन्ध कंस शिशुपाल जैसे दुर्योधन आदि वीच गर्वके गलेगये ॥ गलेगये केते येते असुर महानदुष्ट आयके जमीनपर हो होके चलेगये ॥ ९१६ ॥

श्वासके भरोसे गढ मासमें निवास लियो आशा मन माहिं राखी मान न शरीरकी ॥ वडे वडे शूरवीर देख छोड गये मूर्ख रही नाहीं निशानी शाहां अरु वजीरा की ॥ भज निरं-

जन दुखभंजन रे आलमकी नित्य रोज खब्र लेत पाहनमें कीरा की ॥ कहे कवि थारामल स्मरनेको यही पल एक एक घडी जात लाख लाख हीराकी ॥ ५१७ ॥

## सवैया ।

परिपूरण पापके कारणते भगवन्त कथा न रुचै जिनको ॥ तिन एक कुनारि बुलाय लई नचवावत हैं दिनको रिनको ॥मिर-दंग कहे धिगहै धिगहै रु मँजीर कहे किनको किनको ॥ तब हाथ उठायके नारि कहै इनकों इनको इनको इनको ॥ ५१८ ॥

## कवित्त ।

सन्तनकी गहो रीत त्यागो जगकी प्रतीत औसर है यही मीत विमल चुकाइये ॥ निशिदिन सन्त संग जग प्रीति करो भंग रामजू सों लाय रंग आन नहिं जाइये ॥ आन गयां सुख नाहिं बूझ देख हृदै माहिं भलो दाव बन्यो आय बाद ना गँवाइये ॥ प्रभुध्यान हिये धार सर्व आशको बिसार संत मिल-गहो सार बेग मुक्ति पाइये ॥ ५१९ ॥

## सवैया ।

ए मन भूल रह्योहे कहा विषयारसमें निशि द्यौस वहै ॥
है जगझूँठ धुवांको सों धाम मृगाजल सोहत प्यास चहै ॥
धावत धावत धाय मरो श्रमही इक केवल हाथ रहै ॥
चेत अजों ममता तजके समता सुख आँनद सिंधु लहै ॥ ५२०॥

मात पिता हित बंधु सगे सुत नारि सबै अरु चाकर चेरे ॥
तू हित मानरह्यो इनसों निशि द्यौस भ्रमें जिमि भौंरके वेरे ॥
इनके दुखते दुखपावतहै सोतो है सब ये हित स्वारथ केरे ॥
जीवत जारतहैं तोहि तात मुये पुनि जारनहार हैं तेरे ॥५२१॥

छोड़के आश सभी जगकी हियमें सुख शांतिको वासकरो ॥
यह जीवनहू की तजो शरधा जग जीवत ही बिन मीच मरो ॥
अबलों जु भई सु भई अबहू चित चेत विवेक की ओर ढरो ॥
तुम काके हो को हो कहां हो कछू अपनी सुधि आपन आप धरो ॥
काल निहारत काल सदा सब लोग विचारत ही पच हारें ॥
कोऊ बच्यो न कहूं कितहूं जलहूं थल व्योम पताल विचारें ॥
है छिन एक को पेखनोसो तू तहां कहँ कौनकी आश निहारें ॥
यामें कहा तोहिं अर्थ मिलै यों विनर्थहिं मानुष जन्म निवारें ॥
तु ममता मद माहिं पग्यो रचके पचके बहु धाम सवारें ॥
लोभ अधीन जो पापको मूल रह्यो चित भूल न आप सँभारे ॥
काल रह्यो ढिग श्वास गिनै छिन मांझ लवा जिमि बाज पछारे ॥
नंदके नंदहि क्यों न भजै जो सदा अपने जनको प्रतिपारे ॥५२४ ॥
संत सदा उपदेश बतावत केश सभी शिर श्वेत भये हैं ॥
तू ममता अजहूं नहिं छांडत मौतने आय सँदेश दये हैं ॥
आज कै कालिह चलै उठ मूरख तेरेही देखत केते गये हैं ॥
सुंदर क्यों नहिं राम सम्हारत या जगमें थिर कौन रहे हैं ॥ ५२५॥

## राग प्रभाती ।

तु खुश भर नींद क्यों सोया । नगारा कूचका होया ॥ नगारा मौत का वाजे । ज्यों सावन मेघुला गाजे ॥ जिन्हा सँग नेह सी तेरा । तिन्ह किया खाकमें डेरा ॥ न आये फेर कर फेरा । कहां गये मुल्क के वाली । जो चलते हंसकी चाली ॥ गये दर-वार कर खाली ॥ कहँ गये खान मद माते । जो सूरज चंद्र लों जाते ॥ न देखे वह किसी जाते ॥ कहां गये मीर और काजी । जो चढ़ते तुरकियां ताजी ॥ गये वेरान कर वाजी ॥ जो टूटी अंबकी डाली । जो सोता वाग का माली ॥ बढेही शोकसे पाली । जिन्हां सिर केश थे काले ॥ मलाइयां दूधसे पाले ।

कि आखर अगनमें जाले॥ जिन्होंके लाख थे पछे। वो खाली हाथ कर चल्ले॥ उन्होंने जंगले मल्ले॥ जिन्हा शिरसोहँदे चीरे। चबावैं पानके बीरे॥ तिन्हांको खा गये कीरे॥ जिन्हां घर रेशमी बसते। तिन्हां पर बैठ कर हँसते॥ सो देखे खाकमें धसते॥ जिन्हां घर पालकी घोड़े। सोहैं तन मखमली जोड़े॥ सोई मुख मौतने तोडे॥ जिन्हां घर झूलते हाथी। हजारों लोगथे साथी॥ तिन्हां-को खागई माटी॥ जो तन धन गर्व नहिं करना। कि आखर खाक में रलना॥ बली कहे फिर नहिं मिलना॥ ५२६॥

## राग जंगला।

इस दुनिया पर रोज मुसाफिर नित उठ बाग बहार नहीं॥ काची कंध वालुका गारा तिस पर महक उसार नहीं॥ भाई बंधु कुटुंब घनेरा भीर परी कोइ यार नहीं॥ बारू भीत बनाई रच पच सो रहती दिन चार नहीं॥ कहत कबीर सुनो भई साधो आवन दूजी वार नहीं॥ ५२७॥

## राग भैरवी।

याद करेगा इस जीवन नू भला मुसाफर बंदे॥ आयासी कछु लाहे कारन रुँझगिया केहडे धंधे॥ भवसागर तैनू तरना पौसी पाप पुण्य धर कंधे॥ भाई बंधु कुटुंब घनेरा जन्म जन्मके अंधे॥ कहत कबीर सोई पार उतर गये हरि हर नाम जपंदे॥५२८॥

## राग परज।

बात चलन दी करहो जग रहना नाहीं॥खाय खुराकां पहिपुसकां जमदाबकरा पल हो॥ गंगा जावे गोदावरी न्हावे अजे न समझे खलहा॥उमर तेरी ऐवें पई जांदी घड़ी घड़ी पल पल हो॥ कहे हुसन फकीर साईंदा भय साहिब दा कर हो॥ ५२९॥

## राग प्रभाती।

अबतो जाग मुसाफर प्यारे रैनि घटी लटके सब तारे॥ आवा गौन सराई डेरे साथ तयार मुसाफर तेरे अजे न सुनदा कूच नगारे॥ करले आज करनदी वेला वहुरि नहोसी आवन तेरा साथ तेरा चल चल्ल पुकारे॥ आपो आपने लाहे दौड़ी क्या सरधन क्या निरधन वौरी लाहा नाम तू लेहु सँभारे। बुल्हा शोहदी पैरी परिवै गफलत छोड़ हीला कछु करिये मिर्ग जतन विन खेत उजारे॥८२०॥

किहीं राहीं जानरो मुसाफर कल्हे॥ इन्हां मुसाफरांदे दूर ठिकाने खरच न वन्हदे पल्हे॥ इन्हां मुसाफरांदी की आशनाइ आज आये क़ल्ह चल्हे॥८२१॥

बैठरे मन सबरके हुजरें। जैसी जैसी आवै तैसी तैसी गुजरे॥ शांत वहारी हत्थ गहलीजे धूर खुदी दी दूर करीजे तब अँधेरेको सब कछु सुझरे॥ वृथा जन्म गँवायो रे प्राणी कभू न सुमिर्यो अंतर्यामी उमर तेरी ऐवें पैया उजरे॥ शिर पर मन्न लई सब रजाई हरदम आखी साई सबही मुशक्कतां पावेगा मुजरे॥ जे मन जांदा मोड ल्यावें तांरजादाशाह कहावें अपना मरम तू आपही बुझरे॥ ८२२॥

## राग वड़हंस।

अरी अरी एरी माई डरदी तेरीयांनकी वांदेकोलों रव्वा आल्ह छिपके मैं खलोनीहां॥ मैली टोपी साबुन थोड़ा मल मल धोदिय पीया तेरा जोड़ा दागां दा कोई ओडक नाहीं नालों धोदीयां नाले मैं रोनीहां॥ दुःखांसूला ने कीता एका नाकोई साहरा नाकोई पेका दर तेरे ते पई तड़फदी सुनले हाल न मानीदा॥ शाहहुसैन खड़ा तिन गाजे काल नगारा तेरे शिरपर वाजे चार दिहाडे गोरीं वासा आखर कूच व पारीदा॥ ८२३॥

## राग प्रभाती ।

रहुवे बीवी रहुवे अड़या बोलनदी नहीं जावे अडया ॥ जे शिर कट्ट लवे धड़ नालों पाछे कदम नदेवीं हालों तदभी कुछ न कहुवे अडया ॥ जे तैं हक दा राह पछाता दमना मारीं रहीं चुपाता गरदन कट्ट ना बहु वे अडया ॥ गोर न मानी दियां छमकां केहीयां हू हवा बिच रह गैयां सैयां कहिंदा शाहहुसैन वे अड़या ॥५३४ ॥

## राग जंगला ।

हँसके गुजार दम साईं नाल लावीं नेह देवीं तेहँढावीं खावीं कित कारण संचना ॥ जोडे सीवथेरे दम आये भी न किसे कम लखांते हजारां बालेनंगी पैरी चल्लना ॥ सीधे मारग पाउँराख चुभे नहीं कंडाकाख बिंगेमारगपाँउ न धरिये होवे अंग भंगना ॥ शाह-बादशाहझूरे किसेदेन न कम पूरे बुल्हैदी बलाय झूरे आखिर मर बंजना ॥ ५३५ ॥

लाज मूल न आइया नाम धरायो फकीर ॥ रातीं रातीं वदियां करें दादिन नूँसदावें पीर ॥ अपना भारा चाय न सकदा लोकां बंधावें धीर ॥ कुडम कुटंब दी फाही फस्या गल बिच पालाईया लीर ॥ दर गह लेखा मंगीये हुसैना रोवेंगा नीरोनीर ॥ ५३६ ॥

## राग धनाश्री ।

मेरी आंख दिया हो लाज मूलन आइया यार ॥ मेरी मेरी रावण कर गये शाह सिकंदर दारा ॥ बाजीगर दी बाजी वांगूँ रच्या कूड़ पसारा ॥ मेरी मेरी कैरो कर गये दुर्योधनके भाई ॥ सोलां योजन छत्र झुलत सी देही गिझन खाई ॥ मेरे पुत्र मेरी यां धीयां मेरा कुटुंब मेरे भाई ॥ जिन्हां दी खातर पाप कमावें तिन्हा ठौर न कांई ॥ यह दुनिया है चार दिहाड़े नाकर मन दा भाणा ॥ कहै हुसैन फकीर साईं दा नंगी पैरीं जाणा ॥ ५३७ ॥

## राग भैरवी।

माटी खुदी करेंदी यार ॥ माटी जोड़ा माटी घोड़ा माटी दा असवार ॥ माटी माटी नूं मारन लागी माटी दे हथियार ॥ जिस माटी पर बहुती माटी तिस माटी हंकार ॥ माटी बाग बगीचा माटी माटी दी गुलजार ॥ माटी माटी नूँ देखन आई माटी दी बहार ॥ हंस खेल फिर माटी होई पौंदी पांव पसार ॥ बुल्लाशाह बुझारत बुज्झी लाह सिरों भों मार ॥ ९३८॥

## ग़ज़ल।

जिन प्रेम रस चाख्या नहीं अमृत पिया तो क्या हुआ। जिन इश्कमें शिर ना दिया युग युग जिया तो क्या हुआ ॥ मशहूर हुआ पंथमें साबित न कीया आपको । आलिम और फाजिल बना दाना हुआ तो क्या हुआ ॥ देखी गुलिस्तां बोस्तां मतलब न पाया शेखका। सारी किताबां याद कर हाफ़िज हुआ तो क्या हुआ ॥ जबलग प्याला प्रेमका पीकरके मतवाला नहीं । राग तार मंडल बाजते जाहिर सुना तो क्या हुआ ॥ जोगी वंजंगम वेषकर कपड़े रँगाकर पहिनते। वाकिफ नहीं उस हालके कपडेरँगे तो क्या हुआ॥ दिलमें दरद नहिं दिया को बैठा मुशाइख होयके ॥ दिलका हरट फिरता नहीं तसबी फिरी तो क्या हुआ ॥ औरांनसीहत तू करे आप अमल करता नहीं। दिलका कुफर टूटा नहीं हांजी हुआ तो क्या हुआ ॥ जब इश्कके दरियायमें गर्काब तू होता नहीं। गंगा यमुन गोदावरी न्हाता फिरा तो क्या हुआ ॥ बलीराम पुकारत है यही पीपी जो करते जी दिया । मतलब हासिल ना हुआ रो रो मुआ तो क्या हुआ ॥ ९३९ ॥

## राग जंगला।

क्यों वे वीवा मान भरचा रमता योगी गुल चमन दुनियाके पर इक लहिजे का मुकाम है। करता है मेरी मेरी

रे यां तेरा कौन है ॥ टुक दम का है बसेरा दुनिया आवा-गौन है ॥ भाई बंधु बिरादरी फरजंद यार मन । सब सुखके हैं समीपी रे तूं समझ यार मन ॥ रावण सरीखे होगये जिनके गाढे निशान । इक पलमें मार डारे तेरा क्या चले अभिमान ॥ अब कहत है कबीर रे तूं समझ यार मन । इक राम नाम सांचा है और झूँठा सभ जतन ॥ ५४० ॥

राम रंग लागा हरी रंग लागा । मेरे मनका संसा भागा ॥ जब मैं होतीथी अहिल दिवानी तब पिया मुखों न बोले । जब बंदी भई खाक बराबर साहब अंतर खोले ॥ साहब बोलेतो अंतर खोलें सेजाडेयां सुख दीजे ।रोम रोम प्यारे रंग रत्तीयां प्रेम प्याला पीके । साँचे मनते साहब नेडे झूँठे मन ते भागा । हरि जन हरि-जीको ऐसे मिलत जैसे कंचन संग सुहागा ॥ लोक लाज कुलकी मरयादा तोड दियो जैसे धागा । कहत कबीर सुनो भइ साधो भाग हमारा जागा ॥ ५४१ ॥

## राग काफी ।

नाजानूं मेरा राम कैसा है । मुल्ला होके बाग जो देवे क्या तेरा साहिब बहरा है ॥ कीडीके पग नेंवर बाजे सोभी साहिव सुनता है । माला पहरी तिलक लगाया लंबियां जटां बढ़ाता है ॥ अंतर तेरे कुफुर कटारी यूं नहिं साहिब मिलता है । कौड़ी कौड़ी माया जोड़ी जोड़ जमीं पर धरता है ॥ चलनेकी जब त्यारी होई हाथ पसारे चलता है । हीरा होवे परख दिखायां कौड़ी परखन कैसा है । कहत कबीर सुनो भइ साधो हरि जैसे को तैसाहै ॥ ५४२ ॥

## राग सोरठ ।

उपजे निपजे निपज समाई । नयनन देख चल्यो जग जाई ॥ लाजन मरो कहो घर मेरा । अंतकी वार नहीं कछु तेरा ॥

अनेक जतन कर काया पाली । मरतीबेर अगन सँग जाली ॥ चोआ चंदन मरदन अंगा । सो तनु जले काठके संगा ॥ कहत कबीर सुनोरे गुनिया । विनशेगो रूप देखेगी दुनिया ॥ ९४३ ॥

## राग होरी ।

तन मन रंग बनाय पिया सँग खेलिये होरी । तार बनाऊँ जियाकी तनका करूंजी तँबूरा ॥ खेलूं अपने श्याम सों सब कारज पूरा । शीशी भरी गुलाबकी हत्थ लेहों पिचकारी । छिरकूं अपने श्याम पै सब देखन हारी ॥ चोआ चंदन मेलके हत्थ लीयोजी अबीरा।सब संतन मिल खेल्यो सँग दास कबीरा॥९४४॥

## राग धनाश्री ।

प्रीतम जान लेहु मन माहीं । अपने सुखसे सब जग बाँध्यो को काहूको नाहीं ॥ सुखमें आय सभी मिल बैठत रहत चहूं दिशि घेरे । विपति परी सबही सँग छाँड़त कोउ न आवत नेरे ॥ घरकी नारि बहुत हित जासों सदा रहत सँग लागी । जबहीं हंस तजी यह काया प्रेत प्रेत कर भागी ॥ याविधिको व्यौहार बन्योहै जासों नेह लगायो । अन्तकाल नानक विन हरिजी कोऊ काम न आयो ॥ ९४५ ॥

## राग सोरठ ।

मनरे प्रभुकी शरण विचारो । जिहि सुमिरत गणिका सी उधरी ताको यश उर धारो ॥ अटल भयो ध्रुव जाके सुमिरन अरु निर्भय पद पाया ॥ दुख हरता या विधि को स्वामी तैं काहे बिसराया ॥ जबहीं शरण गही किरपानिधि गज ग्राह तें छूटा॥ महिमा नाम कहां लग वरणों राम कहत बंधन तिहिं टूटा ॥ अजामील पापी जग जाने निमिष माहिं निस्तारा॥नानक कहत चेत चिंतामणि तैंभी उतरसपारा ॥ ९४६ ॥

या जग मीत न देख्यो कोई ॥ सकल जगत अपने सुख-लाग्यो दुखमें संग न होई । दारा मीत पूत संबंधी सगरे धन सों लागे ॥ जबहीं निरधन देख्यो नरको सङ्ग छाँड़ सब भागे ॥ कहा कहूं या मन बौरेको इनसों नेह लगाया॥दीनानाथ सकल भय भञ्जन यश ताको बिसराया ॥ श्वान पूँछ ज्यों भयो न सूधो बहुत जतन मैं कीनो ॥ नानक लाज विरदकी राखो नाम तिहारो लीनो ॥५४७॥

## राग बरवा ।

हरि नाम लाहा लेत रे तेरो जन्म बीत्यो जात ॥ जैसे वृक्ष पक्षी आन बैठे उठ चले परभात ॥ गयो श्वास न बहुड़ियो तेरी पलक लखियो न जात ॥ जुए जुवारी धन हरयो मन खेलने दे चाउ ॥ खेड़कर पछतायगारे तू हार घर क्यों जात ॥ बनजारेने बैल जैसे टांडा लदियो जाय ॥ लाभ कारन आयो प्रानी चल्यो मूल गँवाय ॥ आछे दिन पाछे गये तैं हरि सों कियो न हेत ॥ अब पछतावा क्या करे जब चिडियाँ चुग गईं खेत ॥ काची काया काच की रे समझ देखो लोय ॥ सगुरे को समझ परतहै निगुरा जावे खोय ॥ जबलग तेल दीवेमें बाती सूझत है सब कोय ॥ जल गया तेल निकस गई बाती लेचल लेचल होय ॥ रल मिल सखी सागर चली शिर फूट गागर परी ॥ पछतायगी पनिहार जिउँ कर रीते घर क्यों जात॥फटी सुरनाही फूक निकसी जायसुनी अब धेहि ॥ कहे नानक दास प्रभु का तेरी अन्त हो जाऊ खेदि॥५४८॥

## राग परज ।

मन पछितैहै औसर बीते ॥ दुर्लभ देह पाय हरि पद भज कर्म वचन मन हीते ॥ सहसबाहु दशवदन आदि नृप बचे न काल बलीते ॥ हम हमकर धनधाम सँवारे अंत चले उठ रीते ॥ सुत वनितादि जान स्वारथरत ना कर नेह इन्हीं ते ॥ अंतौ तोहिं तजेंगे पामर तू न तजे अबहीं ते ॥ अब नाथहिं अनुराग जाग

जड़ त्याग दुराशा जीते । बुझै न काम अगिनि तुलसी जिमि विषय भोग बहुघीते ॥ ५४९ ॥

## राग भैरवी ।

वार वार समझाय रहो मैं मानलेरे मन मेरी कहीको॥दुख सुख सो वीती सो वीती याद न कर बरबाद बहीको ॥ एक ब्रह्म पूरण सब जगमें छोड कपटकी गाँठ गही को ॥ जानकी दास सुमिरु श्रीरघुवर गई सो गई अब राख रही को ॥ ५५० ॥

## राग कालिंगड़ा।

क्या देख दिवाना हुआ रे ॥ माया वनी सारकी सूली नारि नरकका कूआरे॥ हाड चाम नाड़ी को पिंजर तामें मनुआं सूआरे। भाई बंधु कुटुम्ब घनेरा तिनमें पच पच मूआरे ॥ कहत कबीर सुनो भइ साधो हार चल्यो जग जूआरे ॥ ५५१ ॥

## राग जंगला ।

पीले रे अवधू हो मतवारा प्याला प्रेम हरी रसका रे ॥ पाप पुण्य दोउ भुगतन आये कौन तेरा है तू किसका रे ॥ जो दम जीवे हरि के गुण गाले धन यौवन स्वपना निशिका रे ॥ वाल अवस्था खेल गँवाई तरुण भयो नारी वश कारे ॥ वृद्ध भयो कफ वाईने घेरयो खाट पड़ा नहिंजाय मसका रे ॥ नाभिकमलमें है कस्तूरी कैसे भरम मिटे पशुका रे ॥ विन सतगुरु ऐसे दुख पावे जैसे मृगा फिरे वनका रे ॥ लाख चुरासी छनरयो चाहे छोड कामिनीका चसका रे ॥ प्रेम मगन चरणदास कहत हे नख शिख रूप भरयो विसका रे ॥ ५५२ ॥

## राग कान्हरा ।

सुमिरन कर श्रीरामनाम दिन नीके वीते जाते हैं ॥ तज विषय भोग सब और काम तेरे संग न चलसी एक दाम जो देते हैं सो

पातेहैं॥कौन तुम्हारा कुटुंब परिवारा किसके हो यां कौन तुम्हारा किसके बल हरिनाम बिसारा सब जीते जीके नाते हैं॥लाख चुरासी भ्रमके आया बडे भाग्य मानुष तनु पाया तापर भी नहिं करी कमाई फिर पीछे पछतातेहैं॥जो तू लागे विषय विलासा मूरख फँसे मौजकी फाँसा क्या देखे श्वासनकी आसा गये फेर नहिं आतेहैं ॥ ५५३ ॥

## राग तिलंग।

यह जग दर्शन मेला है ॥ जे तूँ आया है ईहां पै कछु देख भाल मिल जुल चल फिर हंस बोल बतादे लेखा भी किस कारन ते सब को इक ठौर इकेला है ॥ दिल भरके देख सकुच मत रे जिस जागे जो जो माया है ईहां तेरी जिनस जमाहे और कोई नहीं पराया है॥ पर इतना कहना मान मेरा जो करना है सो जलदी कर ॥ टुक देर तोहिं कोइ दम की है और ज्यादा नहीं झमेला है ॥ इस मंदर बीच निरख तूँ क्या रंग बरंगी मूरत है ॥ हिरदेसे तनक परख तू इस मूरतमें क्या सूरत है ॥ धनि उस कारीगरको कहिये जिन अपने हाथ बनाई है ॥ गुन ज्ञान जोबन छविरूप रंगमें एकहीएक नवेलाहै ॥ यह जो तू देखे आपसमें इहां एकसे एक का है नाता ॥ कोई बाप बना कोई बेटा कोई चाचा भतीजा कहलाता ॥ कोई मीयां आपको जाने है कोई दास आपको मानेहै ॥ कोई पीर मुरीद कहाता है कोई गुरू कोई चेला है ॥ अबलों तब ईहां है सबको सैरे हैं बाग बहारें हैं ॥ मन आनंद और चैनें हैं करते हैं लहरे मारे हैं ॥ पर सुखके समें यह हैं सगरे यह देखन हारे हैं ॥ आजही के कल आप आप को चल जायेगा एक इकेला है ॥ जिस दम यह अपना अपना है ईहां से रस्ता गंह जावेंगे॥यह दोस्ती निस्वत नाते सब इहांके इहां रह जावेंगे ॥ यह बूँदें जिस दरिया की हैं सब मौजहीसे मिल जावेंगी ॥ फिर कछु टंटा है न बखेडा है झगड़ा है ना झमेला है ॥ ५५४ ॥

## राग झिंझोटी।

आरती सदाही होत संतन घट माहीं ॥ ब्रह्म जोत प्रगट भई विकसत दर्शाई ॥ वेदके बजंत्र बाजें ज्ञान धूप धुखन लागे समता चित छाय रही जिह्वा गुण गाई ॥ प्रेमकी जो वाती लागी सकल ब्रह्म जोत जागी अनुभवसों द्रुमत भाग इक संग मिल जाई ॥ सोहं धुन शंख पूर भेद भर्म कियेचूर इत उत सब चिद् स्वरूप आत्म दर्शाई ॥ कहहै कवि लोक दास आश्चर्य गुरु कियो प्रकाश अति हुलास होत जहाँ जन्ममर्ण नाहीं ॥ ५५५ ॥

## राग सोरठ।

रेमन समझ ऐसी बात ॥ नदीके परवाह ज्यों सब जगत चल्यो जात ॥ सुत मात भ्रात अरु पिता वनिता बन्यो आय सँघात ॥ वसे संग सरायके परभात को उठ जात ॥ आकाश धरती पौन पानी चंद सूरज रात ॥ काल सबको खायगा मन लाय बैठो घात॥ भजन कर गोविंदका सद्गुरु बताई बात ॥ नँदलाल प्रभुजी सुमिर रे मन उतर भौ जलजात ॥ ५५६ ॥

## राग विहाग।

काहेको विसारी रे जपाकर माला ॥ रामभजनको तुलसी की माला ओढनको मृगछाला ॥ खानपानको वासी जो टुकरा रहने को कुञ्ज तमाला ॥ धन जोवन मद में मत भूले जम करि है वेहाला ॥ निशिदिन रट हरि नाम छिनहि छिन रहो प्रेम मतवाला ॥ कृष्ण-प्रिया विन हितू न जगमें सब झूंठा जंजाला ॥ ५५७ ॥

## राग धनाश्री ।

केते दिन हरि सुमिरन विन खोये ॥ परनिंदा रसनाके रससे अपने करम विगोये ॥ तेल लगाय कियो तनु मर्दन वस्तर मल मल धोये ॥ तिलक लगाय चले वन स्वामी विषयनके सँग जोये ॥

काल बली ते सब जग कांप्यो ब्रह्मादिक मुनि रोये ॥ सूर अधम की कौन गती है उदर भरे भर सोये ॥ ५५८ ॥

सब दिन गये बिषयके हेत ॥ तीनों पन ऐसेही बीते केश भये शिर श्वेत ॥ रूंधो श्वास मुख बैन न आवत चन्द्र ग्रस्यो जिमि केत ॥ तजि गङ्गोदक पियत कूप जल हरि तजि पूजत प्रेत ॥ कर प्रमाद गोबिंद बिसारयो बूड्यो कुटुँब समेत ॥ सूरदास कछु खरच न लागत राम नाम मुख लेत ॥ ५५९ ॥

## राग सारंग।

तजो मन हरि विमुखन को सङ्ग ॥ जिनके संग कुबुद्धि ऊपजे परत भजन में भङ्ग ॥ काम क्रोध मद लोभ मोह में निशि दिन रहत उमंग ॥ कहा भयो पय पान कराये विप नहिं तजत भुवंग ॥ कागहिं कहा कपूर खवाये श्वान न्हवाये गंग ॥ खरको कहा अरगजा लेपन मर्कट भूपण अंग ॥ पाहन पतित बान नहिं भेदत रीतो-करत निपंग ॥ सूरदास खल कारी कामर चढत न दूजो रंग ॥ ५६० ॥

## राग देश।

राधे कृष्णा क्यों नहिं बोलो पीछे पछताओगे ॥ जाने तोको जन्म दियो ताको नाम क्यों ना लियो यह तो मानुप देही बंदे फेर नहीं पाओगे ॥ त्रिया और कुटुंबकी खातर पच पचके कमाओगे ॥ माया तेरे संग न चाले जगमें भरम गमाओगे ॥ आवेंगे वे जमके दूत पकर ले जावेंगे ॥ मजबूत तुमसे मांगेंगे हिसाव प्यारे क्या बतलाओगे। सूर प्रभुकी शरण आओ आवागमन मिटाओगे ॥ श्रीठाकुर जी को ध्यान धरले पार लगजाओगे ॥ ५६१ ॥

## राग विभास।

गायो न गोपाल मन लायके निवारि लाज पायो न प्रसाद साधु मण्डलीमें जायके ॥ धायो न धमक वृन्दाविपिनकी कुञ्जन

म रह्यो न शरण जाय विट्ठलेश रायके ॥ नाथ जू न देख छक्यो छिन हूँ छबीली छबिसिंह पौंरि परचो नाहिं शीशहूँ नवायके। कहे हरिदास तोहिं लाजहू न आवे नेक जनम गँवायो ना कमायो कछु आयके॥ ५६२ ॥

## राग जैजैवन्ती।

रच के सँवारे नाहिं अंग अंग श्यामा श्याम एरी धिक्कार और नाना कर्म कीवे पै ॥ पाँयन को धोय निज करते न पान कियो आली अँगार परे शीतलपय पीवे पै ॥ विचरे ना वृन्दावन कुंजन लतान तरे गाज गिरे अन्य फुलवारी सुख लीवे पै ॥ ललित किशोरी बीते वरष अनेक हग देखे नाहिं प्राण प्यारे छार ऐसे जीवे पै ॥ ५६३॥

## राग सिंधु काफी।

रटत रटत राधा मन मोहन रसना ना फलका झलकाई ॥ लिखत लिखत लीला रस द्वन्द्वज अँगुरिन पोर जो ना घिस जाई॥ ललित किशोरी धिग यह देही ऐसो जीवन जन्म वृथाई ॥ युगल विहारीको मग जोवत जो न भई नयनमें झाई ॥ ५६४ ॥

## राग देश।

ऐसी चतुरता पर छार ॥ करत वाद विवाद जित तित हित न नन्दकुमार ॥ रूप कुलगुण कूप मण्डित वढ्यो गर्व अपार ॥ और हम सम नाहिं कोऊ दूसरो संसार ॥ मात पित सुत भ्रात मरगये औ सकल परिवार ॥ जानत हैं हमहूँ मरेंगे तउ न तजत विकार ॥ लेतनाहिं प्रसाद सादर करत लोकाचार ॥ नारि मुखपे जाय पीवत अधरलिपटी लार ॥ सन्तजनसों द्रोह मानत सुहृद साहू सार ॥ काम क्रोध और लोभ व्याप्यो मोह मदहंकार ॥ सूर त्रिभुवन परिहरहु सतसंग वारंवार ॥ ५६५ ॥

## राग कालिंगड़ा।

मूरख छांड़ वृथा अभिमान ॥ औसर बीत चल्यो है तेरो दो दिनको महिमान ॥ भूप अनेक भये पृथिवीपर रूप तेज बलवान ॥ कौन बच्यो या काल व्याल ते मिट गये नाम निशान ॥ धवल धाम धन गज रथ सेना नारी चंद्रसमान॥ अंत समय सबहीको तज कर जाय बसे शमशान ॥ तज सतसंग भ्रमत विषयनमें जाविधि मर्कट श्वान ॥ छिन भर बैठ न सुमिरन कीनो जासों होय कल्यान ॥ रे मन मूढ अंत जिन भटके मेरो कह्यो अब मान ॥ नारायण ब्रजराज कुँवरसों बेगहिं कर पहिचान ॥ ५६६ ॥

## राग कालिंगड़ा।

सब दिन होत न एक समान ॥ इक दिन राजा हरीचंद गृह संपति मेरु समान ॥ इक दिन जाय श्वपच गृह सेवत अंबर हरत मशान ॥ इक दिन दूलह बनत बराती चहुँ दिशि गड़त निशान ॥ इक दिन डेरा होत जंगल में कर सूधे पग तान ॥ इक दिन सीता रुदन करत है महा विपिन उद्यान ॥ इक दिन रामचंद्र मिल दोऊ विचरत पुष्प विमान ॥ इक दिन राजा राज युधिष्ठिर अनुचर श्रीभगवान ॥ इक दिन द्रौपदी नग्न होत है चीर दुशासन तान ॥ प्रगटत हैं पूरवकी करनी तज मन शोच अजान ॥ सूरदास गुण कहँ लग वरणों विधिके अंक प्रमान ॥ ५६७ ॥

भज मन श्रीराधा गोपाल ॥ गोल कपोल अधर बिंबाफल लोचन परम विशाल ॥ शुक नासा भौं दूज चंद सम अति सुंदर हैं भाल ॥ मुकुट चंद्रिका शीश लसत हैं घुँघरारे वर बाल ॥ रतन जडित कुंडल कर कंकण गल मोतियनकी माल ॥ पग नूपुर मणि खचत वजत जब चलत हंस गति चाल ॥ गौर श्याम तनु

वसन अमोलक कर मेंहँदी सौं लाल ॥ मृदु मुसक्यान मनोहर चितवन बोलन अधिक रसाल ॥ कुंज भवनमें बैठ दोउ जन गावत अद्भुत ख्याल ॥ नारायण या छविको निरखत पुनि पुनि होत निहाल ॥ ५६८ ॥

जैजै युगल किशोर विहारी ॥ जै निकुंजमें अविचल जोरी जै मन मोहन प्रीतम प्यारी ॥ जै मुखचंद्र चकोर परस्पर जै छवि सिन्धुरूप मनुहारी ॥ जै ब्रज जीवन रसिक शिरोमणि महिमा अमित अपार तिहारी ॥ जै भक्तनवश रहत निरंतर नाना चरित करत सुख कारी॥भक्तराम निशि दिन यह जाचत चरन कमल राखों उरधारी ॥ २६९ ॥

यह रस रीत प्रिया प्रीतमकी दिव्यदृष्टि जल जैसे री ॥ विषयी ज्ञानी भक्त उपासक प्राप्त सबनको तैसे री ॥ कदली खंभ पपीहा सीपी स्वाति बूँद जल जैसे री ॥ भगवत् कछू विषमता नाहीं भूमि भाग फल तैसे री ॥ ५७० ॥

संतनको यह परम धन, सब ग्रंथन को सार ॥ भक्तन को सर्वस्व यह,रसिकन प्राण अधार ॥ सादर जो जन याहि को, पढ़ें नित्त कर नेम ॥ निश्चयते जन पावहीं, हरि चरणन दृढ प्रेम ॥ हरि चरणन दृढ प्रेम जिहि, धन्य धन्य ते धन्य ॥ भक्तराम को देहि वर, सकल होय परसन्य ॥ पढत सुनत याके भयो, जो मन अधिक हुलास ॥ मेरीहू सुध लीजियो, जान आपनो दास ॥ जै वृंदावनचंद्रकी, जैजैजै सुखरास ॥ निज चरणनमें राखिये, एक तुम्हारी आस ॥ ५७१ ॥

इति रागरत्नाकर दूसरा भाग समाप्त ।

---

॥ श्रीः ॥

# अथ हियहुलासप्रारम्भः ।



## दोहा ।

प्रथमहिं ताको सुमिरिये, जिनदीन्हौंगुणज्ञान ॥
ज्ञानीगुणगावैं सदा, ध्यानी धरैंजुध्यान ॥ १ ॥
अंबरथाप्योथंभविन, धरणीअधरधराय ॥
मनुपरूपह्वै अवतर्‌यो, देखत कलिको भाय ॥ २ ॥
वाबिनतीनौंलोकमें, दूजानाहींकोय ॥
मनमेंनिजकरिदेखिये, होनीहोयसुहोय ॥ ३ ॥
पुनिकछुवरणौंरीतिरस, रसहै जगको जीव ॥
रसनारसकोजसकहै, सुनिसुखउपजैहीव ॥ ४ ॥
हियहुलासयाग्रंथको, राख्योनामविचार ॥
यामेंसगरे रागके, सबैरूपशृंगार ॥ ५ ॥
आदिनादअनहदभयो, ताते उपज्योवेद ॥
पुनिपायोवावेदते, सकलसृष्टिकोभेद ॥ ६ ॥
प्राणखरे षट्रागसुनि, तव उपज्योवैराग ॥
बारेतरुनैवृद्धको, तातेभावतराग ॥ ७ ॥
जगकोधीरजरागहै, रागसंगकीखान ॥
मनमंजनइहरागहै, राग प्रेमकेप्रान ॥ ८ ॥
रागअभूषणरूपको, रूपरागको भोग ॥
याहीते सबकहतहैं, रागरंगसंयोग ॥ ९ ॥
रागहरैसवरोगको, राग चहै रसभोग ॥
विरहीबूझैरागको, उपजै विरह वियोग ॥ १० ॥

# अथ षट्रागवर्णनम् ।

दोहा--रागप्रथमभैरोंकह्यो, मालकोस पुनिजानि ॥
हिंडोलरागतीजो कहत, दीपकरागबखानि ॥ ११ ॥
श्रीरागकविकहतहैं, मेघराग पुनिसार ॥
षट्रागनके नाम ये, कहैं भेद विस्तार ॥ १२ ॥

## अथरागनकी रागिनी वर्णन ।

दोहा--भैरोंकी धुनि भैरवी, बंगालीवैरारि ॥
मधु माधव अरु सिंधवी, पाँचौं विरहिनि नारि ॥ १३ ॥
टोडी गौरी गुनकली, खंमायत पहँचानि ॥
और कुँकविको कहत हैं, मालकोसकी जानि ॥ १४ ॥
रामकली पटमंजरी,और कहैं देवसाखि ॥
ए नारीहिंडोलकी, ललित बिलावल राखि ॥ १५ ॥
देशी नट अरु कान्हरो, केदारो कामोद ॥
दीपककी प्यारी सबै, महाप्रेम परमोद ॥ १६ ॥
धनाशरी आसावरी, मारू बहुरि वसंत ॥
श्रीरागकी रागिनी, मालसिरी है अन्त ॥ १७ ॥
भोपाली अरुगूजरी, देशकार मल्लार ॥
वंकवियोगनिकामिनी, मेघरागकी नार ॥ १८ ॥

## अथपट्र रागनके गुणवर्णन ।

भैरोंसुरसुरतागदे, कोल्हू चलें जु धाय ॥
मालकोस जब जानिये, पाहन पिघलि बहाय ॥ १९ ॥
चलें हिंडोलो आपतें, सुनत राग हिंडोल ॥
बरसे जलघन धार अति, मेघरागके बोल ॥ २० ॥

श्रीरागके सुर सुने, सूखो वृक्ष हराय ॥
दीपक दीयो बारि उठै, जो कोउ जानै गाय ॥ २१ ॥

## अथ रागका समय वर्णन ।

दोहा-पिछले पहरे निशि समैं, भैरों राग बखान ॥
मालकोस तब गाइये, जब सब निकसै भान ॥ २२ ॥
एक पहर जब दिन चढै, करै राग हिंडोल ॥
ठीक दुपहरीके समय, दीपकके सुरबोल ॥ २३ ॥
श्रीराग चौथे पहर, जौलौं दिन अथवाय ॥
मेघराग जबही भलो, तबै मेह बरसाय ॥ २४ ॥
फागुनमें ए राग सब, जागत आठौं याम ॥
वसंत ऋतुमें निशि समैं, एक याम विश्राम ॥ २५ ॥
भैरों शरदकुशक शिशिर, अरु हिंडोल बसन्त ॥
दीपक ग्रीषम हेम श्री, मेघ सुपावस अन्त ॥ २६ ॥

## अथ बाजनके भेद वर्णन ।

दोहा-जगमें सब सुरता कहैं, बाजे साढे तीन ॥
खाल तार अरु फूंक पुनि, अरधताल सुरहीन ॥ २७ ॥
खाल नगारे ढोल डफ, और पखावज जानि ॥
तार तँबूरा बीनहै, बहुरि रबाबबखानि ॥ २८ ॥
फूँक नफीरी बाँसुरी, सुरनाई करनाय ॥
ताल मँजीरा झाँझ सब, बाजे दिये बताय ॥ २९ ॥
आधोबाजो कहत हैं, कठतारी सुरहीन ॥
भेद कहे बाजेनके, गुणिजन जे परवीन ॥ ३० ॥

## अथ अलाप करनेकी युक्ति ।

दोहा-बैठे आसन ऊंटके, तो शुध होय अलाप ॥
चलते टेढे सुर भरै, जानो महाकलाप ॥ ३१ ॥

## अथ स्वरनिमित्त सरस्वतीचूर्ण ।

दोहा-शाखाहूली मुलहटी, ब्राह्मी वासा आनि ॥
हरड कूच वच वावची, सेंधौ जीरा जानि ॥ ३२ ॥
भंगरेह अजमोद पुनि, बहुरि शतावरि लेहु ॥
समकरि पीसै छानि करि, प्रात सुमुखमें देहु ॥ ३३ ॥
एक हथेलीभरि सदा, साधै दिन चालीस ॥
सुर सुन्दर हो बुद्धि बहु, विधिविद्या जगदीश ॥ ३४ ॥

इति हियहुलास सम्पूर्ण ।

---

## अथ रागमालाप्रारंभः ।

### भैरों रागको स्वरूपवर्णन ।

दोहा-भैरों शिव छबि शिर जटा, श्वेत वसन त्रय नैन ॥
मुण्डनकी माला गरे, सिंहरूप सुखदैन ॥ ३५ ॥

सवैया ।

शिवमूरति भैरों को भावबन्यो त्रयनैन समुण्डकि मालगरे॥
पटश्वेतसवै तनुमें पहिरे हिरदे भगवानको ध्यानधरे ॥
तिरसूल विराजत है करमें सब भामिनिकी मतिलेत हरे ॥
सुख छारलगी द्युति दूनी भई चित चाहनमें छबि जातछरे ॥३६॥

### अथ भैरोंकी रागनी भैरवीको स्वरूप ।

दोहा-शिवपूजत कैलासपरि, दोउकरनमेंताल ॥
श्वेत चीर अँगिया अरुण, रूपभैरवी बाल ॥ ३७ ॥

### अथ बंगालीरागिनीकोस्वरूप ।

दोहा-भस्मपिटारी कर गहे, हाथ लिये तिरसूल ॥
बंगालीव्याकुल भई, गई सबै सुधिभूल ॥ ३८ ॥

---

१ सुर॥७॥ २ सुर॥७॥

## अथ वैरारीरागिनीस्वरूप।

दोहा—कर्दम पुष्प काननधरे, करकंचन शृंगार ॥
शीशकेश सोहतछुटे, श्वेतवसनवैरार ॥ ३९ ॥

## अथ मधुमाधवीस्वरूप।

दोहा—कंचन तनु लोचन कमल, नागरि महा अनूप ॥
पिय पैठेही हँसत है, मधुमाधवी स्वरूप ॥ ४० ॥

## अथ सिंधवी रागिनी स्वरूप

दोहा—कानफूलदुपहारिया, पहेरवस्तरलाल ॥
क्रोधवन्त तिरशूलकर, रूपसिंधवीबाल ॥ ४१ ॥

## अथ मालकौंस रागको स्वरूप।

दोहा—मालकोस नीले वसन, श्वेत छरी लिय हाथ ॥
मुतियनकी माला गरे, सकल सखी हैं साथ ॥ ४२ ॥

## अथ सवैया।

कौसकको उनमान भलो तनु गौर विराजत है पट नीले ॥
माल गरे कर श्वेत छरी रस प्रेम छक्यो छबि छैलछबीले ॥
कामिनिके मनमोहत हैं सबके मन भावत रूप रसीले ॥
भोर भये उठिबैठ्यो ही भावत नागर नायक रंग रँगीले ॥ ४३ ॥

## अथ मालकौंसकी रागिन टोडीको स्वरूप।

दोहा—टोडी करवेणी गहे, गावत पियके हेत ॥
चंचल छबि मृग मोहनी, पहरे वस्तर श्वेत ॥ ४४ ॥

## गौरी रागिनीको स्वरूप।

दोहा—गौरी छबि अति साँवरी, अंध कूप धारि कान ॥
तृपावंत नित कामकी, गावत मीठी तान ॥ ४५ ॥

---

३ सुर ॥ ७ ॥ ४ सुर ॥ ७ ॥ ५ सुर ॥ ७ ॥ ६ सुर ॥ ७ ॥ ७ सुर ॥ ७ ॥

## अथ गुनकली रागिनीको स्वरूप।

दोहा—छुटे केश शिर गुनकली, बैठी पियके पास ॥
नीची ग्रीवा करि रही, अति ही चित्त उदास ॥ ४६ ॥

## खंभायत रागिनीको स्वरूप।

दोहा—खंभायत गोरे वदन, गावत कोकिल बैन. ॥
अति आतुर चातुर खरी, कामवती दिनरैन ॥ ४७ ॥

## अथ कँकुवि रागिनी स्वरूप।

दोहा—कँकुवि नायिका निशिसमै, जागी पियके संग ॥
रति माने के चहन अति, अंगअंगभे रंग ॥ ४८ ॥

## अथ हिंडोल राग स्वरूप।

दोहा—पीत वसन हिंडोलके, हे जु हिंडोले माहिं।
सखी झुलावैं चावसों, गाय गाय मुसकाहिं ॥ ४९ ॥

### सवैया।

कीन्हे बनाव महाछवि सुंदर भावते बैठ्यो हिंडोलहिं डोले ॥
झोलझुलावत औरीनहू सब गावत हे सखियाँ मुख खोले ॥
गोरे जो गात दिपात भरीद्युति दामिनिसी मानों पीत पटोले ॥
केलि करे अवला अलवेली अलोल सबे रस काम किलोले ॥५० ॥

## अथ हिंडोल रागकी रागिनी रामकलीको स्वरूप।

दोहा—रामकली नीले वसन, कंचनसी सब देह ॥
प्रिय वाणी गावत उठी, पियके परम सनेह ॥ ५१ ॥

## अथ पटमंजरी रागिनी स्वरूप।

दोहा—विरहभरी पटमंजरी, मनमैली तनुछीन ॥
सखी सीख अति देतहै, भई आधीन ॥ ५२ ॥

## देवसाखि रागिनी स्वरूप।

दोहा–पियके करपर कर धरे, अति व्याकुल मन काम ॥
तनु दुर्बल देवसाखि है, महाविरहनी नाम ॥ ९३ ॥

## ललित रागिनी स्वरूप ।

दोहा–ललित गरे माला पुहुप, सुंदर तरुणी जानि ॥
गोरी छबि बस्तर अरुण, वदन मदनकी खानि ॥ ९४ ॥

## बिलावल रागिनीको स्वरूप।

दोहा–कामदेवको ध्यान धरि, पटते पटसंगीत ॥
करत शृँगारविलावली, नीले वस्तरप्रीत ॥ ९५ ॥

## अथ दीपकरागका स्वरूप ।

दोहा–दीपक गजकी पीठपर, बैठ्यो बागेलाल ॥
मुक्तमाल पहरे गरे, चहूँओर रसबाल ॥ ९६ ॥

## सवैया ।

दीपकको परताप बडो चढ़ी बैठ्यो गयंदकी पीठि विराजे ॥
अंबर रातो शरीर सबै मुकतानकी माल गरे छबिछाजै ॥
संग सखी सब सोहत हैं तिनमाहिं जो आय गयंदसो गाजे ॥
साँवरो रूप अनूप महाद्युति देखत दुःख दिगंतर भाजै ॥ ९७ ॥

## अथ दीपकरागकी रागिनी देशीको स्वरूप।

दोहा–देशीके बस्तर हरे, काम सताई नार ॥
पतिको टेर जगावती, मिस करि वारंवार ॥ ९८ ॥

## नटरागिनीको स्वरूप ।

दोहा–अरुन वरन सगरे वसन, नटवासी नरनारि ॥
ग्रीवा पकरे करनसों, पिय तनु रही निहारि ॥ ९९

## अथ रागिनी कान्हरो स्वरूप ।

दोहा–शीशपत्र गजदंतको, कर नँगी तरवारि ॥
मोर कंठके वरन है, रूप कान्हरो नारि ॥ ६० ॥

## अथ रागिनी केदारो स्वरूप ।

दोहा– शीश जटा सब तनु लटा, गरे जनेऊ नाग ॥
केदारो इह रूप है, धरे ध्यान वैराग ॥ ६१ ॥

## अथ कामोद रागिनीको स्वरूप

दोहा–कामवंत कामोदनी, पीत वसन वनदास ॥
चहूँओर पियको तकत, अतिही चित्त उदास ॥ ६२ ॥

## अथ श्रीरागको स्वरूप ।

दोहा–श्रीय रागके कर कमल, पुहुप रूप पट लाल ॥
वरस अठारहुको तरुण, गावत कंठरसाल ॥ ६३ ॥

## श्रीरागकी–सवैया ।

वर्ष अठारहको तरुनो मुख देखतही सेवक मन भावे ॥
वाम सबै वशकी अपने गुण गायके भावते भेद बतावे ॥
रातो जो वागो विराजत है कर वारिज फूल लिये मुसकावे ॥
पुष्पके रूप स्वरूप बन्यो सवहींमें भलो श्रीराग कहावे ॥ ६४ ॥

## अथ श्रीरागकी रागिनी धनाश्रीको स्वरूप ।

दोहा–धनासरी रोवत खरी, हिरदे विरह अपार ॥
सब तनु पीरो ह्वै रह्यो, निपट विरहनी नार ॥ ६५ ॥

## आसावरी रागिनी स्वरूप ।

दोहा–चन्दन टीको भाल पर, गरे नागको हार ॥
छवि अति सुंदर साँवरी, आसावरी कुँवारि ॥ ६६

## अथ मारू रागिनीको स्वरूप ।

दोहा—मारूके माला गरे, पिये प्रेम मधुमात ॥
तरुणी सुंदर साँवरी, बैठी अति अरसात ॥ ६७ ॥

## वसन्तरागिनीको स्वरूप ।

दोहा—मोरपंख शिर पर धरे, वसन जु पीत वसंत ॥
कानन मौर जु अंवके, चहुँदिशि भौंर भ्रमंत ॥ ६८ ॥

## मालसरी रागिनीकोस्वरूप ।

दोहा—मालसरी दुर्बल वदन, सखी हाथ पर हाथ ॥
अंबतरे बैठी रहत, बिछुरे पियको साथ ॥ ६९ ॥

## अथ मेघरागको स्वरूप ।

दोहा—श्याम वसन है मेघको, गहै हाथ करबारि ॥
अति आतुर चातुर खरो, गावत सुरति विचारि॥ ७० ॥

## मेघरागस्वरूप सवैया ।

मेघ मलार महाद्युति सुंदर इंद्रहिकी छवि आप बनो ॥
पहरे पट श्याम गहे तरवारि जु ग्रंथनमें इह भाँति भनो ॥
जैसो जहाँ चहिये सोइ अंग सु तैसिय भाँतिते ठीक ठनो ॥
कामको आतुर है अतिही तियके रतिको चित चाव घनो ॥

## अथ मेघरागकी रागिनी भोपालीको स्वरूप ।

दोहा—भोपाली विरहनि बड़ी, केशरि गेरे चीर ॥
भयो विरहकी ज्वालते, पियरो सबै शरीर ॥ ७२ ॥

## अथ गूजरी रागिनीको स्वरूप ।

दोहा—विरहसताई गूजरी, रोवत छूटे केश ॥
कामदेव कानन लग्यो, ईह दियो उपदेश ॥ ७३ ॥

मेरो भलो कियो राम आपनी भलाई ॥ हौंतो साईं द्रोही पै सेवक हित साईं ॥ रामसों बड़ो है कौन मोसों कौन छोटो ॥ रामसों खरो है कौन मोसों कौन खोटो ॥ लोक कहै रामको गुलाम हौं कहावों ॥ एतो बड़ो अपराध भौ न मन पावों ॥ पाथ माथे चढ़े तृण तुलसी जो नीचो ॥ बोरत न बारि ताहि जान आपनो सींचो ॥ ३९३ ॥

## राग विलावल ।

आज महामङ्गल कोशलपुर सुनि नृपके सुत चारि भये । सदन सदन सोहिलो सुहावन नभ अरु नगर निशान हये ॥ सज सज यान अमर किन्नर मुनि जान समय सम गान ठये ॥ नाचहिं नभ अप्सरा मुदित मन पुनि पुनि वर्षहिं सुमन चये ॥ अति सुख वेग बोल गुरु भूसुर भूपति भीतर भवन गये ॥ जातकर्म कर नेक वसन मणि भूषित सुरभि समूह दये । दल रोचन फल फूल दूब दधि युवतिन भर भर थार लये ॥ गावत चलीं भीर भई वीथिन वान्दिन बांकुर विरद वये ॥ कनक कलश चामर पताक ध्वज जहँ तहँ वन्दरवार नये ॥ भरहिं अबीर अरगजा छिरकहिं सकल लोक इक रंग रये । उमँग चल्यो आनन्द लोक तिहुँ देत सबन मन्दिर रितये ॥ तुलसिदास पुनि भरेइ देखियत राम कृपा चितवन चितये ॥ ३९४ ॥

सुभग सेज सोहात कौशल्या रुचिर राम शिशु गोद लिये । वार वार विधु वदन विलोकत लोचन चारु चकोरे किये ॥ कबहुँ पौढि पय पान करावत कबहुँ कि राखत लाय हिये ॥ बाल केलि गावत हलरावत पुलकित प्रेम पियूप पिये । विधि महेश मुनि सुर सिहात सब अम्बुद ओट दिये ॥ तुलसिदास ऐसो सुख रघुपति पै काहू तो पायो न बिये ॥ ३९५ ॥

## राग सोरठ।

ह्वैहो लाल कबहिं बडे बलि मैया। राम लषण भावत भरत रिपुदमन चारु चारयो भैया॥ बाल विभूषण वसन मनोहर अंगन विरचि बनैहौं॥ शोभा निरखि निछावर कर उर लाय वारने जैहौं॥ छगन मगन अँगना खेलिहौ मिलि ठुमुक ठुमुक कब धैहौ॥ कल बल वचन तोतरे मंजुल कह मा मोहिं बुलैहौ। पुरजन सचिव राव रानी सब सेवक सखा सहेली॥ लेहैं लोचन लाहु सुफल लखि ललित मनोरथ बेली। जा सुखकी लालसा लटू शिव शुक सनकादि उदासी॥ तुलसी तिहि सुख सिंधु कौशला मगनपै प्रेम पियासी॥ ३९६॥

## राग बिलावल।

पगन कब चलिहौ चारौ भैया। प्रेम पुलकि उर लाय सुवन सब कहत सुमित्रामैया॥ सुन्दरतनु शिशु वसन विभूषण नख शिख निरखनिकैया॥ दल तृण प्राण निछावर कर कर लेहै मात बलैया॥ किलकन नटन चलन चितवन भज मिलत मनोहरतैया॥ मणि खंभन प्रतिबिंब झलन छबि छलकहिं भर अँगनैया॥ बाल विनोद मोद मंजुल विधु लीला ललित जुन्हैया॥ भूपति पुण्य पयोनिधि उमँगेउ घरघर बाजै आनंद बधैया॥ ह्वैहैं सकल सुकृत सुख भाजन लोचन लाहु लुटैया। अनायास पाइहैं जन्मफल तोतरे वचन सुनैया॥ भरत राम रिपुदमन लषण के चरित सरित अन्हवैया। तुलसी तब कैसे अजहुं जानवे रघुवर नगर बसैया॥ ३९७॥

## राग केदार।

राम शिशु गोद महा मोद भरे दशरथ कौशिलहु ललक लषण लाल लिये हैं। भरत सुमित्रा लिये केकयी शत्रुशमन तन प्रेम

पुलक मगन मन भये हैं ॥ मेढी लटकन मणि कनक रचित वाल भूषण वनाय आछे अंग अंग ठये हैं । चाहि चुचुकार चूंवि लालन लावत उर तैसे फल पावत जैसे सुवीज वये हैं ॥ घन ओट विबुध विलोकि वरसत फूल अनुकूल वचन कहत नेह नये हैं ॥ ऐसे पितु मात पूत पुर परिजन विधि जानियत आयु भर एई निरमये हैं ॥ अजर अमर होहु करो हरि हर छोह जरठ जठेरिन आशिरवाद दियेहैं ॥ तुलसी सराहे भाग तिनके जिनके हिये डिंभ रामरूप अनुराग रंग रये हैं ॥ ३५८ ॥

आज अनरसे हैं भोरके पय पियत न नीके ॥ रहत न बैठे ठाढे पालने झूलतहु रोवत राम मेरो सो सोच सवही के ॥ देव पितर ग्रह पूजिये तुला तौलिये घीके ॥ तदपि कवहुं कवहुंक सखी ऐसेही अरत जव परत दृष्टि दुष्टती के ॥ वेग वोल कुल गुरु छुवै माथे हाथ अमीके ॥ सुनत आय ऋपि कुश हरे नरसिंह मंत्र पढ़ जो सुमिरत भय भी के ॥ जासु नाम सर्वस्व सदाशिव पारवती के ॥ ताहि झरावत कौसिला यह रीत प्रीत की हिय हुलसत तुलसी के ॥ ३५९ ॥

## राग आसावरी।

माथे हाथ जव दियो ऋपि राम किलकनलागे । महिमा समुझ लीला विलोक गुरु सजल नयन तन पुलक रोम रोम जागे ॥ लिये गोद धाये गोद ते मोद मुनि मन अनुरागे ॥

य सुमित्रा लिये हिये फनि मनि ज्योंगोये । तुलसीनिछावर करत मातु अति प्रेम मगन मन सजल सुलोचन कोये ॥ ३६१ ॥

मातु सकल कुल गुरु वधू प्रिय सखी सुहाई । सादर सब मंगल किये महि मनि महेश पर सबन सुधेनु दुहाई ॥ बोल भूप भूसुर लिये अति विनय बडाई । पूजि पांय सन्मानि दान दिये लहि अशीप सुन बरषैं सुमन सुर साई ॥ घर घर पुर बाजन लगीं आनंद बधाई । सुख सनेह तिहिं समयको तुलसी जानै जाको चोरो है चित चहुँ भाई ॥ ३६२ ॥

## राग धनाश्री ।

या शिशुके गुन नाम बडाई । को कहि सकै सुनो नरपति श्रीपति समान प्रभुताई ॥ यद्यपि बुधि वय रूप शील गुण समै चारु चारयो भाई । तदपि लोक लोचन चकोर शशि राम भगत सुखदाई ॥ सुर नर मुनि कर अभय दनुज हति हरिहि धरनि गरुआई । कीरति विमल विश्व अघ मोचन रहहि सकल जग छाई ॥ याके चरन सरोज कपट तजि जो भजिहै मनलाई । सो कुल युगल सहित तरि है भव यह न कछू अधिकाई ॥ सुनि गुरु वचन पुलकि तन दंपति हर्ष न हृदय समाई । तुलसिदास अवलोकि मातु मुख प्रभु मनमें मुसकाई ॥ ३६३ ॥

## राग विलावल ।

अवध आज आगमी यक आयो । करतल निरखि कहत सब गुन गन बहुतन परचो पायो ॥ बूढ़ो बड़ो प्रमानिक ब्राह्मण शंकर नाम सुहायो । सँग शिशु शिष्य सुनत कौशिल्या भीतर भवन बुलायो ॥ पाँय पखारि पूजि दियो आसन असन वसन पहिरायो । मेलें चारु चरन चारोंसुत माथे हाथ दिवायो ॥ नख शिख बाल विलोकि विप्र तनु पुलक नयन जल छायो ॥ लैलै गोद कमल

कर निरखत उर प्रमोद अनमायो ॥ जन्म प्रसंग कह्यो कौशिक मिस सीय स्वयंवर गायो । राम भरत रिपुदमन लषणको जय सुख सुयश सुनायो ॥ तुलसिदास रनवास रहस वस भयो सबको मन भायो । सनमान्यो महिदेव अशीसत सानँद सदन सिधायो ॥ ३६४ ॥

## राग सारंग ।

प्रभु हौं सब पतितन को टीको ॥ और पतित सब दिवस चार के हौं तो जन्मत ही को । वधिक अजामिल गनिका तारी और पूतना ही को ॥ कोऊ न समरथ अघ करवेको खेंचि कहत लीको। मरियत सूर लाज पतितन में हमते को है नीको ॥ ३६५ ॥

हौं तो पतित शिरोमणि माधो । अजामील बातनही तार्यो हुतो जो मोते आधो ॥ कै प्रभु हार मान कर बैठो कै अबहीं निस्तारो। सूर पतितको और ठौर नहिं है हरि नाम सहारो ॥ ३६६ ॥

## राग गौरी ।

प्रानी को हरि यश मन नहिं आवे । अह निशि मगन रहै माया में कहु कैसे गुन गावै ॥ पूत मीत माया ममता सों यहि विधि आप बँधावे। मृगतृष्णा जिमि झूठो यह जग देखि तासु उठि धावे ॥ भुक्ति मुक्ति का कारन स्वामी मूढ़ ताहि विसरावे । जन नानक कोटिन में कोऊ भजन राम को पावे ॥ ३६७ ॥

साधो यह मन गह्यो न जाई। चंचल तृष्णा संग बसत है याते थिर न रहाई ॥ कठिन क्रोध घटही के भीतर जिहि सुधि सब बिसराई । रत्न ज्ञान सबको हर लीना तासों कछु न बसाई ॥ योगी यतन करत सब हारे गुनी रहे गुण गाई । जन नानक हरि भये दिआला तो सब विधि बनि आई ॥ ३६८ ॥

साधो गोविंदके गुन गावो । मानस जन्म अमोलक पायो बिरथा काहे गँवावो ॥ पतित पुनीत दीन बांधव हरि शरण ताहि तुम आवो ॥ गजकी त्रास मिटी जिहिं सुमिरत तुम काहे बिसरावो ॥ तजि अभिमान मोह माया पुनि भजन राम चित लावो । नानक कहत मुक्त पथ एही गुरुमुख होय तुम पावो ॥ २६९ ॥

कोऊ माई भूल्यो मन समुझावे ॥ वेद पुरान साध मग सुनकर निमिष न हरिगुन गावै ॥ दुर्लभ देह पाय मानसकी बिरथा जन्म सिरावै ॥ माया मोह महासंकट वनिता सों रुचि उपजावै ॥ अंतर बाहर सदा संग प्रभु तासों नेह न लावै ॥ नानक मुक्ति ताहि तुम मानो जिहिं घट राम समावै ॥ २७० ॥

साधो राम शरण विश्रामा । वेद पुराण पढे को यह गुण सुमिरे हरि को नामा । लोभ मोह माया ममता पुनि औ विषयनकी सेवा ॥ हर्ष शोक परसै जिहि नाहिन सो मूरति है देवा । स्वर्ग नरक अमृत विष यह सब त्यों कंचन अरु पैसा ॥ अस्तुति निंदा यह सम जाके लोभ मोह पुनि तैसा ।.दुख सुख यह बांधे जिहिं नाहिन तिहि तुम जानो ज्ञानी ॥ नानक मुक्ति ताहि तुम मानो यहि विधि को जो प्रानी ॥ २७१ ॥

मन रे कहा भयो तैं बौरा । अहनिशि औध घटै नहिं जानै भयो लोभ सँग हौरा ॥ जो तन तैं अपनो कर मान्यो अरु सुंदर गृह नारी ॥ इनमें कछु तेरो रे नाहिन देखो सोच विचारी । रतन जन्म अपनो तैं हारयो गोविंद गति नहिं जानी ॥ निमिष न लीन भयो चरणनसों बिरथा औध सिरानी । कहु नानक सोई नर सुखिया राम नाम गुण गावै ॥ और सकल जग माया मोह्या निर्भय पद नहिं पावै ॥ २७२ ॥

## राग विहाग।

हरि हौं सब पतितनको राऊ। को करि सकै वरावर मेरी सो धौं मोहिं वताऊ॥ व्याध गीध गज गनिका पूतना तिनमें वडो जु और॥ तिनमें वडो अजामिल पापी मैं उनको शिरमौर। जहँ तहँ सुनियत यही वड़ाई मो समान नहिं आन॥ यह सब आज कल्हके राजा मैं तिनमें सुलतान। अवलौं तो तुम विरद बुलावत भई न मोसों भेंट॥ तजो विरदके मोहिं उधारो सूर गही कर फेंट॥ ३७३॥

## राग सारंग।

हरि हौं सब पतितनको नायक॥ को करिसकै वरावरि मेरी और नहीं कोइ लायक॥ जैसे अजामील को दीने सो पाटो लिख पाऊं॥ तो विश्वास होय मन मेरे औरौ पतित बुलाऊं। यह मारग चोगुनो चलाऊं तो पूरो व्योपारी॥ वचन मान लै चलो गांठ दे पाऊं सुख अतिभारी। अवके तो इतनै लै आयो वेर बहुर की और॥ पतित उधारन नाम सुन्यों जब शरन गही तक दौर। होडा होड़ी मनहिं भावते पाप किये भर पेट॥ सवै पतित पायँन तर मेरे यहै तुम्हारी भेंट। वहुत भरोसो जान तुम्हारो अव कीने भर भांडो॥ लीजे वेगि निवेर तुरत ही सूर पतित को टांडो॥ ३७४॥

## राग आसावरी।

श्याम वलराम गुन सदा गाऊं॥ श्याम वलराम विन दूसरे देवको सुपनहूं माहिं नहिं हृदे ल्याऊं॥ यहै जप यहै तप यहै यम नेम व्रत यहै मम प्रेम फल यहै पाऊं। यहै मम ज्ञान यह ध्यान सुमिरन यहै सूर प्रभु देहु मैं यहै पाऊं॥ ३७५॥

## राग सारंग ।

कह्यो शुक श्रीभागवत विचार ॥ जाति पांति कोउ पूछत नाहीं श्रीपतिके दरबार । श्रीभगवत सुमिरे जो हित कर तरे सो भौजल पार ॥ सूर श्याम गुन रट निशिवासर राम नाम निज सार ॥ ३७६ ॥

## राग कान्हरा ।

बड़ी है राम नामकी ओट । शरण गये प्रभु काटि देतहैं करत कृपाके कोट । बैठत सभी सभा हरिजूकी कौन बड़ो को छोट॥ सूरदास पारसके परसे मिटत लोहके खोट ॥ ३७७ ॥

## राग धनाश्री ।

सोई बड़ो जो हरि गुन गावै । शौच पवित्र होत पद सेवा बिन गुपाल ऊंच जन्म न भावै ॥ वाद विवाद यज्ञ व्रत साधन कितहूं जाय जन्म डहकावै । होय अटक जगदीश भजनते सेवा तासु चार फल पावै ॥ कहूं ठौर नहिं चरण कमल बिन भृंगी ज्यों दशहूं दिशि धावै । सूरदास प्रभु संत समागम आनँद अभय निशान बजावै ॥ ३७८ ॥

मन माधवको नेक निहारहि । सुन शठ सदा रंकके धन ज्यों छिन छिन प्रभुहि सँभारहि ॥ शोभा शील ज्ञान गुनमंदर सुन्दर परम उदारहिं । रंजन संत अखिल अघ गंजन भंजन विषय विकारहिं ॥ जो बिन योग यज्ञ व्रत संयम गयो चहहि भव पारहि । तौ जिन तुलसिदास निशिवासर हरिपद कमल बिसारहि ॥ ३७९ ॥

नाचतही निशि दिवस मरचो । तबहीं ते न भयो हरि थिर जबते जीवनाम धरचो ॥ बहु वासना विविध कंचुक भूषण लोभादि भरचो । चर अरु अचर गगन जल थलमें कौन स्वांग न

## राग विहाग ।

हरि हौं सब पतितनको राऊ । को करि सकै बराबर मेरी सो धौं मोहिं बताऊ ॥ व्याध गीध गज गनिका पूतना तिनमें बडो जु और ॥ तिनमें बडो अजामिल पापी मैं उनको शिर-मौर । जहँ तहँ सुनियत यही बड़ाई मो समान नहिं आन ॥ यह सब आज कल्हके राजा मैं तिनमें सुलतान । अबलौं तौ तुम बिरद बुलावत भई न मोसों भेंट ॥ तजो बिरदके मोहिं उधारो सूर गही कर फेंट ॥ ३७३ ॥

## राग सारंग ।

हरि हौं सब पतितनको नायक ॥ को करिसकै बराबरि मेरी और नहीं कोइ लायक ॥ जैसे अजामील को दीने सो पट्टो लिख पाऊं ॥ तो विश्वास होय मन मेरे औरौ पतित बुलाऊं । यह मारग चौगुनो चलाऊं तो पूरो व्योपारी ॥ वचन मान लै चलो गांठ दै पाऊं सुख अतिभारी । अबके तो इतनै लै आयो बेर बहुर की और ॥ पतित उधारन नाम सुन्यों जब शरन गही तक दौर । होडा होड़ी मनहिं भावते पाप किये भर पेट ॥ सबै पतित पायँन तर मेरे यहै तुम्हारी भेंट । बहुत भरोसो जान तुम्हारो अब कीने भर भांडो ॥ लीजे वेगि निवेर तुरत ही सूर पतित को टांडो ॥ ३७४ ॥

## राग आसावरी ।

श्याम बलराम गुन सदा गाऊं ॥ श्याम बलराम बिन दूसरे देवको सुपनहूं माहिं नहिं हृदे ल्याऊं ॥ यहै जप यहै तप यहै यम नेम व्रत यहै मम प्रेम फल यहै पाऊं । यहै मम ज्ञान यह ध्यान सुमिरन यहै सूर प्रभु देहु मैं यहै पाऊं ॥ ३७५ ॥

## राग सारंग।

कह्यो शुक श्रीभागवत विचार ॥ जाति पांति कोउ पूछत नाहीं श्रीपतिके दरबार । श्रीभगवत सुमिरे जो हित कर तरे सो भौजल पार ॥ सूर श्याम गुन रट निशिवासर राम नाम निज सार ॥ ३७६ ॥

## राग कान्हरा।

बड़ी है राम नामकी ओट । शरण गये प्रभु काटि देतहैं करत कृपाके कोट । बैठत सभी सभा हरिजूकी कौन बड़ो को छोट॥ सूरदास पारसके परसे मिटत लोहके खोट ॥ ३७७ ॥

## राग धनाश्री।

सोई बड़ो जो हरि गुन गावै । शौच पवित्र होत पद सेवा बिन गुपाल ऊंच जन्म न भावै ॥ वाद विवाद यज्ञ व्रत साधन कितहु जाय जन्म डहकावै । होय अटक जगदीश भजनते सेवा तासु चार फल पावै ॥ कहूं ठौर नहिं चरण कमल बिन भृंगी ज्यों दशहूं दिशि धावै । सूरदास प्रभु संत समागम आनँद अभय निशान बजावै ॥ ३७८ ॥

मन माधवको नेक निहारहि । सुन शठ सदा रंकके धन ज्यों छिन छिन प्रभुहि सँभारहि ॥ शोभा शील ज्ञान गुनमंदर सुन्दर परम उदारहिं । रंजन संत अखिल अघ गंजन भंजन विषय विकारहिं ॥ जो बिन योग यज्ञ व्रत संयम गयो चहहि भव पारहि । तौ जिन तुलसिदास निशिवासर हरिपद कमल बिसारहि ॥ ३७९ ॥

नाचतही निशि दिवस मरयो । तबहीं ते न भयो हरि थिर जबते जीवनाम धरयो ॥ बहु वासना विविध कंचुक भूषण लोभादि भरयो । चर अरु अचर गगन जल थलमें कौन स्वांग न

करचो ॥ देव दनुज मुनि नाग मनुज नहिं याँचत कोउ उबरचो। मेरो दुसह दरिद्र दोष दुख काहू तो न हरचो ॥ थके नयन पद पाणि सुमति बल संग सकल बिछुरचो। अब रघुनाथ शरण आयो जब भव भय विकल डरचो ॥ जिहिं गुण ते वश होहु रीझकर सो मोहिं सब बिसरचो। तुलसिदास निज भवन द्वार प्रभु दीजे रहन परचो ॥ ३८० ॥

माधोजू मो सम मन्द न कोऊ। यद्यपि मीन पतंग हीन मति मोहि न पूजे ओऊ ॥ रुचिर रूप आहार वश्य उन पावक लोह न जान्यो। देखत विपति विषय न तजत हौं ताते अधिक अयान्यो ॥ महा मोह सरिता अपार महि सन्तत फिरत बह्यो। श्रीहरिचरण कमल नौका तज फिर फिर फेन गह्यो ॥ अस्थि पुरातन क्षुधित श्वान अति ज्यों भर मुख पकरचो। निज तालूगत रुधिर पानकर मन संतोष धरचो ॥ परम कठिन भव व्याल ग्रसित हो त्रसित भयो अति भारी। चाहत अभय भेक शरणागत खगपति नाथ बिसारी ॥ जलचर वृन्द जाल अन्तरगत होत सिमिटि इक पासा। एकहि एक खात लालच वश नहिं देखत निज नासा ॥ मेरे अघ शारद अनेक युग गनत पार नहिं पावै। तुलसीदास पतित पावन प्रभु यह भरोस जिय आवै ॥ ३८१ ॥

## राग धनाश्री।

कृपा-सो कहां विसारी रामु ॥ जिहि करुणा सुन स्रवतदीन दुख धावत हो ताजि धाम। नागराज निज बल विचार हिय हार चरण चित दीन ॥ आरत गिरा सुनत खगपति तजि चलत विलम्ब न कीन। दिति सुत त्रास त्रसित निशिदिन प्रह्लाद प्रतिज्ञा राखी ॥ अतुलित बल मृगराज मनुज तनु दनुज हत्यो श्रुति साखी। भूप सदसि सब नृप विलोकि प्रभु राख कह्यो

नर नारी ॥ वसन पूरि अरि दर्प दूरि करि भूरि कृपा दनुजारी। एक एक रिपु ते त्रासित जन तुम राख्यो रघुवीर॥ अब मोहिं देत दुसह दुख बहु रिपु कस न हरहु भव भीर। लोभ ग्राह दनुजेश क्रोध कुरुराज बंधु खल मार॥ तुलसिदास प्रभु यह दारुण दुख भंजहु राम उदार॥ ३८२॥

काहे ते हरि मोहिं बिसारो। जानत निज महिमा मेरे अघ तदपि न नाथ सँभारो॥ पतित पुनीत दीन हित अशरन शरन कहत श्रुति चारो। हौं नहिं अधम सभीत दीन किधौं वेदन वृथा पुकारो॥ खग गनिका गज व्याध पांति जहिं तहिं हौंहूं बैठारो॥ अब किहिं लाज कृपानिधान परसत पनवारो फारो। जों कलि काल प्रबल अति होतो तुव निदेश ते न्यारो॥ तौ हरि शेष भरोस दोष गुन तेहि भजते तजगारो। मशक विरिंचि विरिंचि मशक सम करहु प्रभाव तुम्हारो॥ यह सामर्थ्य अछत मोहिं त्यागहु नाथ तहां कछु चारो। नाहिन नर्क परत मोकहँ डर यद्यपि हौं अति हारो॥ यह बड़ त्रास दास तुलसी प्रभु नामहुँ पाप न जारो॥ ३८३॥

## राग आसा।

आज बनी छबि भारी श्री राघोजीकी। सहित जानकी रत्न सिंहासन राजत अवध विहारी॥ रवि शशि कोटि देख छवि लाजे तिलक पटल द्युतिकारी। वदन मयंक तापत्रय मोचन मन्द हास अति प्यारी॥ क्रीट मुकुट मकराकृत कुंडल अरु वनमाल सुधारी। बाहु विशाल विभूषण सुन्दर कर गह शारँगधारी॥ कटिपर पीत वसनकी शोभा मोहत मदन निहारी। मुनिजन चरण सरोरुह ध्यान धरत त्रिपुरारी॥ चतुर सखी मिलि करत आरती सज कंचन की थारी। राम सेवक जय जय धुनि उचरत गावत पुर नर नारी॥ ३८४॥

## राग भैरवी ।

जानकी जीवन की बलिजैहौं । चितकहैं राम सिया पद परिहरि अब न कहूं चलि जैहौं ॥ उपजी उर प्रतीति सपने सुख हरिपद विमुख न ह्वैहौं । मन समेत सब तनके वासिन यही सिखावन देहौं ॥ श्रवणन और कथा नहिं सुनिहौं रसना और न गैहौं । रोकिहौं नयन विलोकत औरहि शीश ईश पद नैहौं ॥ नातो नेह राम सों करि सब नातो नेह निबैहौं । सेवक चरण शरण नित रहिहौं मुँह मांगे यह पैहौं ॥ ३८५ ॥

आज बनी छबि श्रीराघोजीकी भारी । क्रीट मुकुट मकराकृत कुण्डल धनुप बान करधारी ॥ सुन्दर भाल तिलककी शोभा अलकैं घूँघरवारी । नयन कमल वदनकी शोभा सयननमें रस न्यारी ॥ बायें अंग जानकी सोहैं हनुमत आज्ञाकारी । गौर श्याम सुन्दर तन सोहै चन्द्रवदन उजियारी ॥ रतन जडित आभूपण सोहै मोतियन की छबि न्यारी । मात कौशल्या करत आरती तुलसिदास बलिहारी ॥ ३८६ ॥

## अथ सीहरफी ।

अलिफ आपणे आपनूं समझ पहिलेकी वस्तुहे तेरडारूप प्यारे ॥ बाझ आपणे आपदे सही कीते रह्यो विच वसूरे दे दुःख भारे ॥ होर लक्खउपाय ना सुक्ख होवी पुच्छ वेख सिआनडे जग्ग सारे ॥ सुखरूप अखंड चैतन्य है तू बुल्लाशाह पुकारदे वेद चारे ॥ ३८७ ॥

बे बन्ह अक्खी अते कन्न दोवै गोसे बैठके वात विचारिये जी ॥ छड्ड ख्वाहिशां जान जहान कूडा कह्ला आरफां दा हिये धारिये जी ॥ पैरी पाय जंजीर बेख्वाहिशी दे इस नफ़सनूं कैद करडारिये जी ॥ नान जानदीनूं जान रूप तेरा बुल्लाशाह एवँ खुशी गुजारिये जी ॥ ३८८ ॥

ते तनक छिद्र नाहिं विच तेरे जित्थे कक्ख ना इक्क समाउँदा ही ॥ ढूँड़ देख जहानदी ठौर कित्थे अनहुंदड़ा नजरीं आउँदा ही ॥ जैसे ख्वाबदा ख्याल होय सुत्तिआँ नूं तरां तरां दे रूप दिखाउँदा ही ॥ बुल्लाशाह नां तुज्झ थी कुज्झ बाहर तेरा भरम तैनूं भरमाउँदा ही ॥ ३८९ ॥

से समझ हिसाब कर बैठ अंदर तूँही आसरा कुल्लजहानदा है ॥ तेरे डिट्ठाँ दिस्सदा सभ्भकोई नहीं कोई ना किसे पछाणदा है ॥ तेरा ख्याल ही होय हरतराँ दिस्से जिवें बाल वैताल कर जाणदा है ॥ बुल्लाशाह फाहे कौन डाबरेनूं फसे आप आपे फाही ताणदा है ॥ ३९० ॥

जीम जीवणा भला कर मन्निया तैं डरें मरणथीं एही अज्ञान भारा । इक्क तूँहीं ताँ जिंद जहानकेरी घटाकाश जिउँ मिलै सभमाहिं न्यारा ॥ तेरा ख्याल ही होय हरतराँ दिस्से आदि अंत बाझों लगे सदा प्यारा । बुल्लाशाह संभाल तूं आपताईं तूँताँ अमर है सदा नहीं मरनहारा ॥ ३९१ ॥

हे हिरस हैरान कर सट्टयो तू तैनूँ आपणा आप भुलाय आसू। बादशाहीयों सुट्ट कंगाल कीता कर लक्ख थों कक्ख दखलाय आसू ॥ मदमत्तड़े शेरनूं तंद कच्ची पैरीं पायके वन्न वहाय आसू । बुल्लाशाह तमाशड़ा होर देखो लै समुद्र नूं कुज्जड़ी पायआसू ॥३९२॥

खे खबर ना आपणी रक्खदा है लग ख्याल दे नाल तूं ख्याल होया । जरा ख्यालनूं सुट्ट बेख्याल होसां जिमें होय अधजाग्या नाहिं सोया ॥ तदों देख खां अंद्रों कौन देखे नहीं घास में छप्प हाथी खलोया । बुल्लाशाह जिउँ गले दे विच्च गहिणा फिरे ढूँडदा तांहिते नांहि खोया ॥ ३९३ ॥

चे चानणा कुल्ल जहान दा तूं तेरे आसरे होय विवहार सारा । होय सभ्भकी आँख मों देखदा है तुझे सूझदा चांनणा औ

अंधारा ॥ नित जागणा सोवणा ख्वाब तीनों देख तेरे आगे होए कई बारा । बुल्लाशाह प्रकाशस्वरूप तेरा घट्ट बद्ध ना होत है एकसारा ॥ ३९४ ॥

दाल दिलगीर ना होय मूले दीगर चीज नापैद तहकीक कीजै । अव्वल जाय करो सुहबत आरफां दी सुखन तिन्हा दे आबहयात पीजै । चशम जिगर दे मलन होरहे मूले नहीं सूझदा तिनोंको साफ कीजै ॥ बुल्लाशाह सँभाल तूं आपताई तूँ ताँ एक आनंदमय सदा जीजै ॥ ३९५ ॥

जाल जरा भी शक्क ना रक्ख मन ते हो बेशक तूँ ही खुद खमस साईं । जिवें सिंह भुलाय बल आपणे नूं चरे घास मिल अजा में अजान्याईं ॥ पिच्छों समझ बल गरज्या अजा मारी भयो सिंह को सिंह कछु भेद नाहीं । तैसे तोहि तरां कछु कौर धारी बुल्लाशाह संभाल तूँ आपताईं ॥ ३९६ ॥

रे रंग जहान दे देखदा है सोहणे बास विचारयां दिस्सदे नी । जिवें होत हुव्वाब बहु रंग दे जी अंदर आव दे जरा विच फिस्सदे नी ॥ आव खाक आतिश बाद भये कट्ठे देख अज्नके कल्ह विच खिस्सदे नी । बुल्लाशाह संभालके देख खां तूँ सुख दुःख सभी कहु किस्सदे नी ॥ ३९७ ॥

जे जावणा आवणा नहीं ओथे कोह वांग हमेश अडोल है जी । जिवें बद्दलां दे चले चंद चलदा लगे बालकाँ नूं पडा भोल है जी ॥ मन्न इंद्री देह प्राणआदिक [illegible] देखणे दा अडोल है जी । बुल्लाशाह संभाल[illegible] ।[illegible] हूँ[illegible] [illegible]ारफाँहां

रोवणा जी ॥ जरामैल नाहीं देख भुल्लना है लग्ग जिक्कडों जाण क्यों धोवणा जी । बुल्लाशाह जंजाल नहीं मूल कोई जाणबुज्झके बुज्झ खलोवणा जी ॥ ३९९ ॥

शीन शुवा नहीं कोई जरा इसमें सदा आपणा आप सरूप है जी । नहीं ज्ञान अज्ञान की ठौर ऊहां कहां सूर में छाउँ अरु धूप है जी ॥ पडा सेज ही माहिं मैं सही सोया कूडा सुपनका रंक अरु भूप है जी । बुल्लाशाह संभाल जब मूल देखा ठौर ठौर में आप अनूप है जी ॥ ४०० ॥

स्वाद सबर करना आयबणी उत्ते देख रंग ना चित्त डोलाइये जी । सदा तुखम दी तरफ निगाह करनी पात फूल फल ओर ना जाइये जी ।। जोई आय अर जाय टिक रहे नाहीं तासों कौन दानिश चित्त लाइये जी ॥ बुल्लाशाह संभाल खुद खण्ड चाखी जिसे विषे फल तिसे क्यों खाइये जी ॥ ४०१ ॥

ज्वाद जिकर अरु फिकर को छोड दीजे कीजे नहीं कछु यही पछानणा है । जासों उठ्याँ ताहीं के वीच डारो हो अडोल देखो आप चानणा है ॥ सदा चीज नापैदही देखियेजी यही यही कर जीयमैं आनणा है ॥ बुल्लाशाह संभाल तूँ आपताईं तूं तां सदा आनन्दमय जानणा है ॥ ४०२ ॥

तोय तोर महबूबदा जिन्हा डिट्ठा तिन्हां दूई तरफों मुख मोडयाई ॥ काईलटक प्यारेदी लुट्टलीते हटे नांहि ऐसा जीउ जोडियाई ॥ अट्ठो पहिर दिवान मस्तान फिरदे ओनां पैर आलूद ना वोडियाई ॥ बुल्लाशाह उह आप महबूब होये शोक यारदे कुफर सभ तोडियाई ॥ ४०३ ॥

जोय जुदा नहीं तेरा यार तैंथीं फिरें ढूंड़दा किसनूँ दस्स मैनूँ ॥ पहिले ढूंडणेहार नूँ ढूंड खां जी परतक्ख घरे निज रस्स तेनूँ ॥

मत तूहीं होवे आप यार सभ दा फिरें ढूँडदा जंगला विच जेनूँ॥ बु-ल्लाशाह तूँ आप महिबूबप्याराभुलआपथीं ढूँडदा फिरे केनूँ ॥४०४॥

ऐन ऐन ही है आप बिना नुकते सदा चैन महबूब दिलदार मेरा ॥ इक्क वार महबूब नूँ जिन्हाँ दिट्ठा उह ताँ देखणेहार है सव केरा ॥ उसतों लक्ख बिहिशत कुर्बान कीते पहुतामहिल वेगंम चुकाय झेरा ॥ बुल्लाशाह हरहाल विच मस्त फिरदे हाथी मत्तडे तोड जंजीर जेरा ॥ ४०५ ॥

गैन गंमने मार हैरान कीती अट्ठे पहिर प्यारे नूँ लोडदी सां ॥ मैनूँ खावणा पीवणा भुल्ल गइया रब्बा मेल जानी हत्थ जोडदीसां ॥ सैयां छड्ड गेयां मैं इकल्लडी नूँ अंग साक नालों नाता तोडदीसां॥ बुल्लाशाह जब आपनूँ सही कीता तां मैं सुत्तडी अंग नां मोड़दीसां ॥ ४०६ ॥

फे फिकर गिया सैयो मेरीयो नी मैं नां आपणे आपनूँ सही कीता । कूडी देह सों नेह चुकाइयाई खाक छाणके लाल नूं टोल लीता ॥ देख धूएं दे धौलरे जग्ग सारा सुट्ट पाया है जीया तैं हार जीता ॥ बुल्लाशाह अनन्त अखण्ड सत्ता लक्ख आपनूं आवहयात पीता ॥ ४०७ ॥

काफ कौन जाणे जान जाणदी नूँ आप जानणेहार इह कुछ-दा है ॥ परतक्ख थीं आद परमाण जेते सिद्धकीते इसदे नहीं भुल्ल दा है ॥ नेत नेत कर वेद पुकारदे नी नहीं दूसरा एसदे तुल्ल-दा है ॥ बुल्लाशाह जब आप वेचार देखा सदा स्वयं प्रकाश एह झुल्लदा है ॥ ४०८ ॥

गाफ गुजर गुमान ते समझ वहिके अहंकार दा आसरा कोय नाहीं । बुद्धि आदि संघात जडि देखिये जी पड़ा कठा पखान जिउं भूमिमाहीं ॥ आप आत्माज्ञान सरूप सत्ता सदा नहीं फुरदा

खड़ा एक जाहीं ॥ बुल्लाशाह विवेक विचार सेती खुदी छोड़ खु होयके लहे नाहीं ॥ ४०९ ॥

लाम लग्ग आंखें जाय कहांसोया जाणंबुज्झके दुःख क्यों पावन है॥ जरा आप नांहटें बुरि आइयां तो कड्ढ मस्सले लोक सुनावण है ॥ कागविष्ट ज्यों जानके तजे संता विषे मूढ़ क्यों चित्त लुभ वना है ॥ बुल्लाशाह उह जानणेहार दिलदी करें चोरियां सा कहाउनां हैं ॥ ४१० ॥

मीम सदा मौजूद हरजाय मौला तिसे देख क्या भेशवना यासू ॥ जिवें एकही तुखम बहु तरां दिस्से तिवें आपणा आप फैल यआसू ॥ मांहि आपणे आपदे खेल करदा नरनार होय चित्त भाय आसू ॥ बुल्लाशाह नां मूलथीं कुज्झहोया सोई जाणदा जि जणायआसू ॥ ४११ ॥

नून नाम अर रूप उठाय दीजे पीछे अस्ति अरु भाति प्रि साच है जी ॥ जोई चित्त की चितवनी बीच आवे सोई जान त कीक कर काच है जी ॥ तीन बुद्धि की वृत्ति का तूंही साक्षी तू जाण निजरूप तैं राच है जी । बुल्लाशाह तूं भूप अचल्ल वैठा त आगे प्रकृती का नाच है जी ॥ ४१२ ॥

वाव वखत इह हत्थना आवणाई इक्क पलकदे लक्ख करो देवे॥जतन करें तां आप अचाह होवे तूं तां पहिर अट्ठे विषय वि सेवे ॥ कूड बैपार कर कूड लय मेलदा चिंतामणि दे जड क लेवे ॥ बुल्लाशाह संभाल तूं आप ताईं तूं अनन्त लघुदेहु में क मेवे ॥ ४१३ ॥

हे होय हरतरां दिलदार प्यारा रंगारंगदा रूप वनाय आई कहूं आपको भूल रंजूल होया ऊरध अरध भरम होय सन्ता आई ॥ जदों आपणे आप में प्रगट होया निजानंदके माहिं सम

य आई ॥ वुल्लाशाह जो आदि था अन्त सोई भया नीर में नीर मिलाय आई ॥ ४१४ ॥

अलफ अज्ज वणया सभो चज्ज मेरा शादी गमी थीं पार ख लोयआमें ॥ भया दूर भ्रम मर्म सभ पाइयाईभय कालदा जिय थीं खोयआ मैं॥ साधसंगकी दयाथीं भया निर्मल घट घट चैतन सुख सोयआ में ॥ वुल्लाशाह जब आपनूं सही कीता जो आदिथा अंत फिर होयआ में ॥ ४१५ ॥

ये यार पाया सैयो मेरीयो नी मैं तां आपणा आप गँवायकेजी ॥ रही सुद्धना बुद्ध जहानकेरी थकी विरति आनन्द में जायके जी ॥ अट्ठों पहर विश्राम नां कामकोई दूई ज्ञान की भाय जलायके जी ॥ वुल्लाशाह मुबारकां लक्ख देवो भई जान जानी गललायके जी ॥ ४१६ ॥

## छंद ।

दूधपियें सिध साध वालकबच्छियां । काम रखे सिध साध खोजे खस्सियां ॥ अस्नान करे सिध साध मेंडक मच्छियां । नानक मन संभाल सब गल्ल अच्छियां ॥ ४१७ ॥

## ग़ज़ल ।

खाक आपको समझना अकसीर है तो यह है ॥ इकलाक सब से रखना तसवीर है तो यह है ॥ सभकाम अपना करना तकदीर क हवाले । नज़दीक आरफोंके तदवीर है तो यह है ॥ ४१८ ॥

## अथ वारामासा ।

चैतर चित विच समझ प्यारे दुनियाँ कूड़ा वानाई ॥ जिन्हा नाल तूं लाई दोस्ती उन्हांने भी चलजानाई ॥ सभदे सिर पर काल कूकदा क्या राजा क्या रानाई ॥ मोतीराम कदी समझ प्यारे जगविच रहण नमाणाई ॥ ४१९ ॥

विशाख बिसारयो नाम साईंदा आकड़ आकड़ चलनाहै॥ खाय खुराकां पहन पुशाकां जमदा बकरा पलना है॥ चारदिना दे रहणे कारण महल माडियां मलना है॥ मोतीराम तूं समझ प्यारे अंत खाकविच रलना है॥ ४२०॥

जेठ मायादा मान न करिये माया काग बनेरे दा॥ पलविच आवे छिनविच जावे सैर करे चौफेर दा॥ इक मन होके नाम न जप्या क्या नफा दम तेरे दा॥ मोतीराम तूं समझ प्यारे अंत काल जम घेरेदा॥ ४२१॥

हाढ होश कर दिलविच प्यारे काल नगारा बजदाई॥ यह दुनियां भाँडेकी नाईं जो घड़्या सो भजदाई॥ माया जोडी लाख करोडी अजे न मूरख रजदाई॥ मोतीराम कदी समझ प्यारे माण ताण दिल तजदाई॥ ४२२॥

सावण शौक मायादा कीता साईं दा शौक न कीता तैं। जिस साहिब तैनूं पैदा कीता उसदा नाम न लीता तैं॥ अपने हत्थीं जाणबूझके जहरप्याला पीता तैं॥ मोतीराम कदी समझ प्यारे जन्म अकारथ कीता तैं॥ ४२३॥

भादों भार पिया सिर तेरे किसविध पार उतारेगा। डूँगी नदी कहरादियां लहरां कंढे बेठ पुकारेगा॥ ओथे तेरा कोई न बोली रो रो धाहीं मारेगा। मोतीराम तूं समझ प्यारे जितके बाजी हारेगा॥ ४२४॥

अस्सू ओड़क चलना प्यारे चलोचलीदा डेराई। सबका बासा जंगल होसी जो कोई भला भलेराई॥ साथ तेरे कोई ना जासी क्या मेरा क्या तेराई। मोतीराम कदी समझ प्यारे कोई दिनदा रैन बसेराई॥ ४२५॥

कत्तक किसमत भली उन्हांदी जिन्हां नाम जप लीताई। सोई अमर जगत विच होए जिन्हां साधसँग कीताई॥ रामनाम दा प्रेम

३पियाला भर के कदी न पीताई। मोतीराम कदी समझ प्यारे जन्म अमोलक बीताई ॥ ४२६॥

मगहर मस्त होया विच दिलदे आप खुदाय कहावें तूं । सभदे शिरपर कर तदवीरां सभपर हुकम चलावें तूं ॥ ओथे तेरा कोई ना वेली रो रो हाल गँवावें तूं । मोतीराम कदी समझ प्यारे राह अवल्लड़े जावे तूं ॥ ४२७ ॥

पोह पियारा याद न कीता कीती गल्ल नकारी तैं। ऐसा नाम अमोलक प्रभु दा नां लीता इक्कबारी तैं ॥ बार बार समझा रहे तैनूं इक्क ना जरा विचारी तैं। मोतीराम कदी समझ प्यारे जीतके बाजी हारी तैं ॥ ४२८॥

माघ मानना करिये बंदे नाल गरीबी रहणाई। जो कोई आखे गल्ल वधीकी ओह भी शिरते सहणाई ॥ ऊंचे होके मूल न वाहिये नींचे होके रहणाई। मोतीराम कदी समझ प्यारे बाजी नूँ जित लैणाई ॥४२९ ॥

फागुन पकड्यो जदो जमां ने रती न जावे पेशपेरी । राम भुलाया क्या फल पाया पच्छोतावेंगा बहुवेरी ॥ वार वार समझा-रहे तैनूं साहिब दे दरहो ढेरी ॥ मोतीराम कदी समझ प्यारे अव लगाय नां कछु देरी ॥ ४३० ॥

## राग आसा ।

है कोई दस की वात जगत में हर को सुमिर दिन रात ॥ उस बिन नहिं तेरा पार उतारा क्यों नाहिं हरिगुन गात ॥ चार पहर नींदर में बीते जाग होई परभात ॥ यह दुनियां है रैन वसेरा जो आवत सो जात॥ काम क्रोध तज लोभ प्रानी चारों वेद वखात ॥ धन यौवनका मान न करिये चार दिननकी बात ॥ कोई जात नहिं संग तिहारे मात पिता क्या भ्रात ॥ माया लोभमें नित ही

भरमत काल लगाई घात ॥ रामकृष्ण सुमिरों निशिवासर छोड़ छाड़ पछपात ॥ रोग दोष त्रैताप विनाशे गंगा जमुना न्हात ॥ रूपचंद हैं वे नर मूरख जिन्हें न हारि यश भात ॥ ४३१ ॥

## भैरवी।

प्रभु तेरी लीला अपरंपार अगम अपार । खण्ड ब्रह्मंड रचे सभ तेरे कोउ न पावत पार ॥ सुर नर मुनि जन खोजत हारे पढ़ पढ़ वेद विचार । प्रभु तेरी० ॥ अगम निगम सभ तोहिं पुकारें हे प्रभु सिरजन हार । चन्द्र सूरज दोउ दीपक कीने अगम जोत निरंकार ॥ प्रभु तेरी० ॥ अनहद शब्द बजत झंकारा संतन प्राण अधार ॥ नानारूप धरचो सभ अंतर निरगुण सगुण अकार ॥ प्रभु० ॥ दश अवतार धरे या जगमें हैं सभ मुक्त दुआर॥ रूपचंद सुमिरो हितचितकर निशिदिन कृष्ण मुरार ॥ प्रभु० ॥ ४३२ ॥

प्रभु मेरी नाउ उतारो पार ॥ बलिहारी नन्द कुमार ॥ भवसागर संसार अगम है तिरछी जाकी धार ॥ पार उतरना कठिन भयो है सूझत वार न पार ॥ प्रभु० ॥ लोभ मोहके बादल उमड़े भयाँ महा धुँधकार॥ काम क्रोध पवन सँग लीने बरसत है हंकार॥ प्रभु० ॥ डोलत है यह नाव पुरानी भवसागर मँझधार ॥ बिजली चमकत बादल गरजत लरजत जिया हमार ॥ प्रभु० ॥ दीन दयाल भरोसे तेरे चढ़ाया सब परिवार ॥ इस बेडे को पार उतारो हे दयाल करतार ॥ प्रभु० ॥ महा मली मैं कपटी कामी तुमहो बखशनहार ॥ रूपचन्द निज ठौर नहीं कोउ नाम तेरा आधार ॥ प्रभु० ॥ ४३३ ॥

## राग जंगला।

इकदिन होगा कूच जरूर ॥ चलना होसी साहिब हजूर ॥ कूड़ा करे प्रदेसी माणा ॥ रैन गुजार भोर उठ जाणा ॥ दौलत

इपियाला भर के कदी न पीताई। मोतीराम कदी समझ प्यारे जन्म अमोलक बीताई ॥ ४२६॥

मगहर मस्त होया विच दिलदे आप खुदाय कहावें तूं। सभदे शिरपर कर तदबीरां सभपर हुकम चलावें तूं ॥ ओथे तेरा कोई ना बेली रो रो हाल गँवावें तूं। मोतीराम कदी समझ प्यारे राह अवल्लड़े जावे तूं ॥ ४२७॥

पोह पियारा याद न कीता कीती गल्ल नकारी तैं। ऐसा नाम अमोलक प्रभु दा नां लीता इक्कवारी तैं ॥ वार वार समझा रहे तैनूं इक ना जरा विचारी तैं। मोतीराम कदी समझ प्यारे जीतके बाजी हारी तैं ॥ ४२८॥

माघ मानना करिये बंदे नाल गरीबी रहणाई। जो कोई आखे गल्ह वधीकी ओह भी शिरते सहणाई ॥ ऊंचे होके मूल न बहिये नींचे होके रहणाई। मोतीराम कदी समझ प्यारे बाजी नूँ जित लैणाई ॥४२९॥

फागुन पकड्यो जदो जमां ने रती न जावे पेशपेरी। राम भुलाया क्या फल पाया पच्छोतावेंगा बहुतेरी ॥ वार वार समझा- रहे तैनूं साहिब दे दरबो ढेरी ॥ मोतीराम कदी समझ प्यारे अब लगाय नां कछु देरी ॥ ४३० ॥

## राग आसा।

है कोई दम की बात जगत में हर को सुमिर दिन रात ॥ उस बिन नहिं तेरा पार उतारा क्यों नाहिं हरिगुन गात ॥ चार पहर नींदर में बीते जाग होई परभात ॥ यह दुनियां है रैन बसेरा जो आवत सो जात॥ काम क्रोध तज लोभ प्रानी चारों वेद बखात ॥ धन यौवनका मान न करिये चार दिननकी बात ॥ कोई जात नहिं संग तिहारे मात पिता क्या भ्रात ॥ माया लोभमें नित ही

भरमत काल लगाई घात ॥ रामकृष्ण सुमिरों निशिवासर छोड़ छाड़ पछपात ॥ रोग दोष त्रैताप विनाशे गंगा जमुना न्हात ॥ रूपचंद हैं वे नर मूरख जिन्हें न हरि यश भात ॥ ४३१ ॥

## भैरवी ।

प्रभु तेरी लीला अपरंपार अगम अपार । खण्ड ब्रह्मंड रचे सभ तेरे कोउ न पावत पार ॥ सुर नर मुनि जन खोजत हारे पढ़ पढ़ वेद विचार । प्रभु तेरी० ॥ अगम निगम सभ तोहिं पुकारें हे प्रभु सिरजन हार । चन्द्र सूरज दोउ दीपक कीने अगम जोत निरंकार ॥ प्रभु तेरी० ॥ अनहद शब्द बजत झंकारा संतन प्राण अधार ॥ नानारूप धरचो सभ अंतर निरगुण सगुण अकार ॥ प्रभु० ॥ दश अवतार धरे या जगमें हैं सभ मुक्त दुआर॥ रूप-चंद सुमिरो हितचितकर निशिदिन कृष्ण मुरार ॥ प्रभु० ॥ ४३२ ॥

प्रभु मेरी नाउ उतारो पार ॥ बलिहारी नन्द कुमार ॥ भव-सागर संसार अगम है तिरछी जाकी धार ॥ पार उतरना कठिन भयो है सूझत वार न पार ॥ प्रभु० ॥ लोभ मोहके बादल उमड़े भयाँ महा धुँधकार॥ काम क्रोध पवन सँग लीने बरसत है हंकार॥ प्रभु० ॥ डोलत है यह नाव पुरानी भवसागर मँझधार ॥ बिजली चमकत बादल गरजत लरजत जिया हमार ॥ प्रभु० ॥ दीन दयाल भरोसे तेरे चढ़ाया सब परिवार ॥ इस वेडे को पार उतारो हे दयाल करतार ॥ प्रभु० ॥ महा मली मैं कपटी कामी तुमहो बखशनहार ॥ रूपचन्द निज ठौर नहीं कोउ नाम तेरा आधार ॥ प्रभु० ॥ ४३३ ॥

## राग जंगला ।

इकदिन होगा कूच जरूर ॥ चलना होसी साहिब हजूर ॥ कूड़ा करे प्रदेसी माणा ॥ रैन गुजार भोर उठ जाणा ॥ दौलत

माथा छोड गरूर ॥ क्यों सोया है जाग प्यारे ॥ रैन गई छिपे सब तारे ॥ मंजिल भारी चलना दूर ॥ कंकन चुन चुन महल उसारे। झूठे हैं यह सभ विसतारे ॥ इक दिन होसी चकना चूर ॥ मात पिता अरु घर की नारी॥ कोई नहिं दुख बाँटन हारी॥सुख के हाथी न हो मसरूर ॥ दौलत माया जोड खजाने ॥ इकट्ठे कीने जोर धिगाने ॥ यह जग किशती का है पूर ॥ क्या ऊंच नीच अमीर फकीर ॥ सबपर चलती है तकदीर ॥ इक दिन जम मुँह देसी धूर ॥ यह दुनिया सुपनेकी नाई ॥ जो आया सोही चल जाई ॥ एक रहेगा प्रभु का नूर ॥ इस दम दा कुछ करले भाई ॥हरि के विन नहीं और सहाई ॥ घट घट आप रह्या भरपूर ॥ काम क्रोध सब तजदे प्रानी। झूठी मति क्यों दिलमें ठानी ॥ आखर होवेगा मजबूर॥ जब जम आवे पकड लेजावे ॥ दौलत दुनिया पल में छुडावे ॥ नहीं चलेगा कुछ मकदूर ॥ कहत रूपचंद सुनहो प्रानी ॥ यह दुनिया है बिलकुल फानी ॥कृष्णचरणका हो मशकूर॥४३४॥

हरि नाम कभी ना पुकारा ॥ गया विरथा जनम है सारा ॥ मोह माया में उमर गुजारी ॥ नित धन के रहे व्योपारी ॥ और दुरलभ नाम विसारा ॥ किया दिन को मेरा तेरा ॥ सुख नींदने रैन को घेरा ॥ हँस बोला काल नगारा ॥ गया विर० ॥ थे वार वार क्या कहते ॥ जब गरभमें थे दुख सहते ॥ ना भूलूंगा कभी मुरारा ॥ गया० ॥ कीनी धरती ज़र से पोली ॥ झट मौत आ सिरपर बोली ॥ है जग से तेरा किनारा ॥ ग० ॥ किले महल मकान बनाये ॥ और बाग बगीचे लगाये ॥ संग गया न बुरज मुनारा ॥ किस बात पे है मन भूला ॥ किस करनी पे है फूला ॥ तज मोह कुटुंब संसारा कुछ करले अब भी भाई ॥ नहीं हरि बिन कोई सहाई ॥ नहीं साथी कोई प्यारा ॥ मानस देह

नहीं नित मिलती ॥ नहीं बाग बहार नित खिलती ॥ निकट आयाहै जमका द्वारा इस कालने है सब घेरे ॥ रुख रावन कंस के फेरे ॥ दुरयोधन भीमको मारा ॥ गये कौरव पांडव राजे ॥ जग डंका था जिन का बाजे ॥ इस कालने पकड़ा ॥ गर्व कारूं जैसे के तोड़े ॥ जिन लाख खजाने थे जोड़े ॥ औरंगे को बड़ा हंकारा ॥ नौशेरवा हातमताई ॥ सखावत जिन थी बनाई ॥ कर जगमें गये चमकारा ॥ श्री विक्रम भोज करनथे ॥ जो नित ही धरम की शरन थे ॥ कर गये धर्म जयकारा ॥ हो ध्यान न जबतक सगुण का ॥ कभी ज्ञान नहीं होता निगुर्ण का ॥ मन किया न सोच विचारा ॥ कर अबही हरिसेवा ॥ तो पावे ज्ञान हरि मेवा ॥ हो रूप तेरा निस्तारा ॥ ४३९ ॥

## राग प्रभाती ।

छोड़ बिस्तरा उठरे गाफल अमृतवेला छाया रे ॥ सगरी रैन नींद में काटी बिरथा समा बिताया रे ॥ जिस माया के मान ने मूरख सुख से तुम्हें सुलाया रे ॥ अंध घोर में उस माया ने तुमको पकड़ गिराया रे ॥ आध भाग तेरी आयू का बाला पन में भाया रे ॥ दूजा भाग गयो मोह माया में कुटिल कुटुम्ब जो पाया रे ॥ चलता है अब भाग तीसरा वृद्ध हुई तेरी काया रे ॥ आया निकट द्वारा जम का नहीं मूरख समझाया रे ॥ यह दुनिया है पलक बसेरा जिसपर ठाट जमाया रे ॥ क्या भरवासा है सासों का दम आया ना आया रे ॥ माटी होगी पल छिन में सब जब यम तुझे बुलाया रे ॥ सभी ठाट ह्यां पड़ा रहेगा जिससे मन भटकाया रे ॥ नरक घोर में तड़पेंगे वह जिन हर को नहीं ध्याया रे ॥ इस्त्री और सन्तान पियारी जिससे मोह बढ़ाया रे ॥ कह कह अपना उन्हें अज्ञानी नाहक जिया जलाया रे ॥ अपना

तू मत समझ किसी को सभको समझ पराया रे ॥ एक वार भी मन चित दे जिन ईश्वर का गुन गाया रे ॥ लोक प्रलोक में अहकर उसने मानसजन्म सुधाया रे ॥ ४२६ ॥

## ग़ज़ल।

तुम्हें धनबाद ऐ ईश्वर तेरे सब खेल न्यारे हैं ॥ तेरे बेअन्त सागर में कई पैराक हारे हैं ॥ महा अंध घोरसे जल पर पृथिवी का रचा मंडल ॥ कमल से ब्रह्मा पैदा करके चारों वेद उचारे हैं ॥ कहीं जल और कहीं खुश्की कहीं पहाड़ों को कर कायम ॥ जुदा हर द्वीप और चश्में जो धरती पर सिंगारे हैं ॥ सतूं विन अरश कायम कर लगाया रंग कुदरत का ॥ जमाया चांद सूरज को सजाये क्या सतारे हैं ॥ बनाकर पेड़ फूलों किये तकसीम गुलशनमें। अयां कुदरतहै हरगुलसे अजब तेरे नजारेहैं ॥ हुई कायम य जब हस्ती फना को भी दी तब शक्ती । किसी की बसनहीं चलती जो रावन जैसे मारे हैं ॥ किसे ताकत दुनीचंद उसकी लीला जो करे वर्णन । ऋषीश्वर औ मुनीश्वर और योगीश्वर सभ पुकारे हैं ॥ ४२७ ॥

जगत सभ गैर है लोको । य कूडी सैर है लोको ॥ य जग पल छिनक मेला है सफर पड़ना इकेला है ॥ गई रैन अब सवेला है । जपो राम अब भी वेला है ॥ तजो मोह माया तुम भाई । जनम विरथा ही सभ जाई । चले नहीं सँग पिता माई ॥ य जग सुपने की है नाई । तू क्यों मस्ते में वेरा है ॥ करे नित मेरा तेरा है ॥ जहां पर पडना फेरा है । कठिन रस्ता अँधेरा है ॥ जो प्रभुको मनसे ध्यातेहैं । उसीके गीत गाते हैं ॥ व बैकुंठमें जाते हैं । अटल पदवीको पाते हैं ॥ वही साकार सरगुण है । उसीका नाम निरगुणहै ॥ नहीं कोई भी उस बिन है । उसीकी

रात और दिनहै ॥ जहांपर उसको ध्यायाहै । वहीं मौजूद पाया है ॥ शरण अहकर भी आया है । यही अब जीमें भाया है ॥ ४३८ ॥

## राग पीलो ।

हर से भी मन प्रीत लगाले । जिंदगीका कछु नफा कमाले ॥
यह जीना है चार दिहाडे । किस हस्ती पर पाउँ पसारे ॥
इस दिहका नहिं कुछ भरवासा । काहे दर दर फिरत पियासा ॥
जैसा मोह माया में कीना । अंत समय वैसा दुख दीना ॥
मुनि जन कर कर गये पुकारा । ऐसाही जीवन संसारा ॥
नये साल नित खुशी मनाई । खुशी नहीं यह उमर घटाई ॥
जिस खातर जग ठाट बनावे । आखिर कुछ तेरे साथ न जावे ॥
हाजिर होगा जब जम द्वारे ॥ तुझे मिलेंगे संकट भारे ॥
समझ सोचकर समां बिताओ । अंत समै पूरा सुख पाओ ॥
दुनीचंद हरि प्रीत सहारे । कर मँझधारसे नाव किनारे ॥ ४३९ ॥

## राग प्रभाती ।

क्यों सोयाहै जाग मुसाफिर भोर हुआ पथ भारी है । वहुत मुसाफिर पार उतर गये और पूर की त्यारी है ॥ किस कारण तुम वने बिदेशी क्यों गफलत बुध मारी है ॥ नींद त्याग कर उत्तम सौदा सफर न बारंबारी है ॥ नेक अमल हरि नाम नफे विन सब बिरथा जर जारी है । मोह माया के जाल में पडना जिल्लत और खुवारी है ॥ स्याही गई सफेदी आई अजल कि दस्तक जारी है । विन खरीद हरी रस सौदाके जीती वाजी हारी है ॥ मेरी मेरीमें मन मूरख आयू कट गइ सारी है ॥ विन सत नाम यह सकल कमाई आखर सभ नाकारी है ॥ सच्चे सफर का फिकर भी करले वहां न किसीसे यारी है । रूप विना हरि नाम कमाई कोई नहीं उपकारी है ॥ ४४० ॥

तू मत समझ किसी को सभको समझ पराया रे ॥ एक वार भी मन चित दे जिन ईश्वर का गुन गाया रे ॥ लोक भ्रलोक में अहकर उसने मानसजन्म सुधाया रे ॥ ४३६ ॥

## ग़ज़ल।

तुम्हें धनबाद ऐ ईश्वर तेरे सब खेल न्यारे हैं ॥ तेरे वेअन्त सागर में कई पैराक हारे हैं ॥ महा अंध घोरसे जल पर पृथिवी का रचा मंडल ॥ कमल से ब्रह्मा पैदा करके चारों वेद उचारे हैं ॥ कहीं जल और कहीं खुश्की कहीं पहाड़ों को कर कायम ॥ जुदा हर द्वीप और चश्में जो धरती पर सिंगारे हैं ॥ सतूं विन अरश कायम कर लगाया रंग कुदरत का ॥ जमाया चांद सूरज को सजाये क्या सतारे हैं ॥ बनाकर पेड़ फूलों किये तकसीम गुलशनमें। अयां कुदरतहै हरगुलसे अजब तेरे नजारेहैं ॥ हुई कायम य जब हस्ती फना को भी दी तब शक्ती । किसी की बसनहीं चलती जो रावन जैसे मारे हैं ॥ किसे ताकत दुनीचंद उसकी लीला जो करे वर्णन । ऋषीश्वर औ मुनीश्वर और योगीश्वर सभ पुकारे हैं ॥ ४३७ ॥

जगत सभ गैर है लोको । य कूड़ी सैर है लोको ॥ य जग पल छिनक मेला है सफर पड़ना इकेला है ॥ गई रैन अब सवेला है । जपो राम अब भी वेला है ॥ तजो मोह माया तुम भाई । जनम विरथा ही सभ जाई । चले नहीं सँग पिता माई ॥ य जग सुपने की है नाई । तू क्यों मस्ते में घेरा है ॥ करे नित मेरा तेरा है ॥ जहां पर पडना फेरा है । कठिन रस्ता अँधेरा है ॥ जो प्रभुको मनसे ध्यातेहैं । उसीके गीत गाते हैं ॥ व वैकुंठोंमें जाते हैं । अटल पदवीको पाते हैं ॥ वही साकार सरगुण है । उसीका नाम निरगुणहै ॥ नहीं कोई भी उस विन है । उसीकी

रात और दिनहै ॥ जहांपर उसको ध्यायाहै। वहीं मौजूद पाया है ॥ शरण अहकर भी आया है। यही अब जीमें भाया है ॥ ४३८ ॥

## राग पीलो।

हर से भी मन प्रीत लगाले। जिंदगीका कछु नफा कमाले ॥
यह जीना है चार दिहाडे । किस हस्ती पर पाउँ पसारे ॥
इस दिहका नहिं कुछ भरवासा। काहे दर दर फिरत पियासा ॥
जैसा मोह माया में कीना। अंत समय वैसा दुख दीना ॥
मुनि जन कर कर गये पुकारा। ऐसाही जीवन संसारा ॥
नये साल नित खुशी मनाई। खुशी नहीं यह उमर घटाई ॥
जिस खातर जग ठाट बनावे। आखिर कुछ तेरे साथ न जावे ॥
हाजिर होगा जब जम द्वारे ॥ तुझे मिलेंगे संकट भारे ॥
समझ सोचकर समां बिताओ। अंत समै पूरा सुख पाओ ॥
दुनीचंद हरि प्रीत सहारे। कर मँझधारसे नाव किनारे ॥ ४३९ ॥

## राग प्रभाती।

क्यों सोयाहै जाग मुसाफिर भोर हुआ पथ भारी है। बहुत मुसाफिर पार उतर गये और पूर की त्यारी है ॥ किस कारण तुम बने बिदेशी क्यों गफलत बुध मारी है ॥ नींद त्याग कर उत्तम सौदा सफर न बारंबारी है ॥ नेक अमल हरि नाम नफे विन सब बिरथा जर जारी है। मोह माया के जाल में पडना जिल्लत और खुवारी है ॥ स्याही गई सफेदी आई अजल कि दस्तक जारी है। बिन खरीद हरी रस सौदाके जीती बाजी हारी है ॥ मेरी मेरीमें मन मूरख आयू कट गइ सारी है ॥ बिन सत नाम यह सकल कमाई आखर सभ नाकारी है ॥ सच्चे सफर का फिकर भी करले वहां न किसीसे यारी है। रूप विना हरि नाम कमाई कोई नहीं उपकारी है ॥ ४४० ॥

हमें इक दिन फिर आखर को उसी घर सभको जाना है। समझ लो दिल में यहाँ किसका ठिकाना है॥ करो मत वैर तुम हरगिज अगरचिह जोरो ताकद है। चलो सभ मिलके आपस में कि यह चंदे जमाना है॥ कोई दम का य मेला है य क्यों आपसके झगडे हैं। नाहक यह मुफ्त में हर इक को दुश्मन क्यों बनाना है॥ जपो निशिदिन हरिहरको कहे गिरिधर जो हित चाहो। नहीं तो आप पछताओ मुझे केवल चिताना है॥ ४४२॥

## राग जंगला।

मेरे मन राम को नाम अधारा। शिव सनकादि आदि ब्रह्मादिक निशिदिन करत विचारा॥ जाके जपंत कटत दुख दारुण उतर जात भवपारा। शबरी गीध अजामिलसे खल तिनहूं को प्रभु तारा॥ जिन जिन शरणलीन संकट में तिनको आप सुधारा। नाम महातमको बरनै सभ पाप कटन को आरा॥ प्रेम लाय जो ध्यान लगावे सो पावै सुख सारा॥ आयो तव पद शरण नाथ मैं औगुण अमित अपारा। गिरिधर पार उतारा मोको लैहों नाम तुम्हारा॥ ४४३॥

भ्रातृगण यह उपदेश हमारा। वेद शास्त्र पुराण निगमागम सब ग्रंथन को सारा॥ रघुवर चरण शरण होय उतरो भवसागरसे पारा। जाहि वेद कहै शुद्ध ब्रह्म सो दशरथ राज दुलारा॥ सर्व व्यापी सर्व अन्तरयामी सर्व जगत आधारा। छोड़ो सकल कुतर्क कपट मन जो होवे निस्तारा। सत्यनाम इक श्रीरघुवरका मिथ्या सब संसारा॥ ध्रुव प्रहलाद आदि भगतन हित होत अकार मकारा। दीन दयाल स्वामी सोई भये मनुज अवतारा॥ ४४४॥

## राग पीलो।

राम बिना तेरा कोई ना सहाई। रात दिना तू सुमिरले भाई॥ यह जग है कोइ दिन का मेला क्यों झूठी है प्रीति लगाई। भाई

बंधु कुटुम्ब छोड़ कर तनहा जावेगा तू भाई ॥ कछु भी तेरे सँग चलना नाहीं महल माडियां खूब बनाई ॥ इक पल भी हरि नाम न लीन्हा आयु आपनी वृथा गँवाई ॥ कोईहै सुखमें दुखमें है कोई यह रचना हैं राम बनाई ॥ माधव रहु ईश्वरकी शरणी जो परलोक में हो सुखदाई ॥ ४४५ ॥

## गज़ल ।

तू गोविंदहै और तू गोपालहै ॥ तूही कृष्ण लाला तू नंदलाल है ॥ एके रूप तेरा जगत् में समाया । पछावां तेरा कहीं ढूँढे न पाया ॥ मैं ढूँढू किधर नाथ देखूँ तुझे । कृपा करके अब दर्श दीजो मुझे ॥ मैं अनाथ हूं और तू नाथोंका है नाथ । नाम अपने की लाज पालो मेरे साथ ॥ तेरे चरणोंमें नित मेरी हो नमाम । गंगाविष्णुकी विनती है सुदाम ॥ ४४६ ॥

## राग जंगला ।

नर अचेत पापसे डर रे ॥ दीन दयाल सकल भय भंजन शरण ताहि तू पड़ रे ॥ वेद पुराण जिसका गुण गावें ताको नाम हिये में धर रे ॥ पावन नाम जगत्में हरिको सुमिर सुमिर पापां मल हर रे ॥ मानस देह बहुरि नहिं पावे कछू उपाउ मुक्तिका कर रे ॥ नानक कहत गाय करुणामय भवसागर से पार उतर रे ४४७

विरथा कहों कौन सों मन की ॥ लोभ ग्रस्यो दशहूं दिशि धावत आशा लागी धनकी ॥ सुखके हेत बहुत दुख पावत सेव करत जन जनकी ॥ द्वारे द्वारे श्वान ज्यों डोलत नहिं सुधि राम भजनकी ॥ मानस जन्म अकारथ खोयो लाज न लोग हँसनकी ॥ नानक हरि यश क्यों नहिं गावत कुमति विनाशे मनकी ॥ ४४८ ॥

## राग सोरठ।

भूल्यो मन माया उरझायो ॥ जो जो कर्म कियो लालच लगि तिहि तिहि आप बँधायो ॥ समझ न पड़ी विषयरस राच्यो यश हरि को बिसरायो ॥ सँग स्वामी सो जान्यो नाहीं बन खोजत को धायो ॥ रत्न राम घट ही के भीतर ताको ज्ञान न पायो ॥ नानक जन भगवंत भजन बिन बिरथा जन्म गँवायो ॥ ४४९ ॥

## राग भैरवी।

हरि यश रे मन गाय ले जो संगी है तेरो । अवसर बीत्यो जातहै कहा मान ले मेरो ॥ संपति धन रथ राजसों अति नेहु लगायो । काल फांस जब गल पड़ी सभ भयो परायो ॥ जान बूझके बावरे तैं काज बिगारयो । पाप करत सकुच्यो नहिं नहिं गर्व निवारयो ॥ जिहि विधि गुरु उपदेशिया सो सुन रे भाई । नानक कहत पुकार के गहु प्रभु शरनाई ॥ ४५० ॥

हरजू राख लेहु पति मेरी ॥ काल को त्रास भयो उर अंतर शरण गही प्रभु तेरी ॥ भय मरन को बिसरत नाहीं तिहिं चिंता तन जारा ॥ किये उपाय मुक्तिके कारण दह दिशको उठधाया ॥ घट ही भीतर बसे निरंतर ताको मर्म न पाया ॥ नाहीं गुण नाहीं कछु जप तप कौन कर्म अब कीजे ॥ नानक हार परयो शरणागत अभय दान प्रभु दीजे ॥ ४५१ ॥

अब मैं कौन उपाय करूं । जिहि विधि मनको संशय चूके भवनिधि पारपरूं ॥ जन्म पाय कछु भलो न कीनो ताते अधिक डरूं ॥ गुरु मत सुन कछु ज्ञान ऊपज्यो पशुवत उदर भरूं । कहु नानक प्रभु बिरद पछानों तब हौं पतित तरूं ॥ ४५२ ॥

## राग भैरव।

मन राम सुमिर पछतायगा ॥ पापी जीउड़ा लोभ करत है आज कल्ह उठ जायगा ॥ लालच लागे जन्म गँवायो माया भरम

भुलाय गा ॥ धन यौवन का गर्व न करिये कागज सा गलजायगा ॥ सुमिरन भजन दया नहिं कीनी ता मुख चोटा खायगा। धर्मराय जव लेखा मांगे क्या मुख लेकर जायगा ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो साधु संग तर जायगा ॥ ४५३ ॥

## रग भैरवी ।

हरिसे लाग रहो रे भाई। तेरी विगड़ी वात वनजाई ॥ रंका तारचो वंका तारचो तारचो सधन कसाई। सुआ पढ़ावत गनिका तारी तारी है मीरा वाई ॥ दौलत दुनियां माल खजाने वधिया वैल चराई। जवहीं काल का डंका वाजे खोज खवर पर नहिं पाई ॥ ऐसी भक्ति करो घट भीतर छोड कपट चतुराई। सेवा वंदगी और अधीनता सहज मिलें रघुराई ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो सतगुरु वात वताई। यह दुनियां दिन चार दिन दिहाडे रहो रामलवलाई ॥ ४५४ ॥

## राग जंगला ।

कोउ हरि समान नहिं राजा ॥ यह भूपति सव दिवस चार के झूंठे करत दिवाजा। जन तेरा सो कभूं न डोले तीन भुवन पर छाजा ॥ चेत अचेत मूढ़ मनमेरे करो हरीके काजा। हाथ पसार सके नहिं कोई वोल न सके अंदाजा ॥ कहत कबीर संशय भ्रम चूका ध्रुव प्रहलाद निवाजा ॥ ४५५ ॥

## राग भैरवी।

सव सुख राम नाम लव लाई। नामविना सुख सकल वृथाई ॥ ना सुख होवन मूंड मुंडाई। ना सुख घर घर अलख जगाई ॥ ना सुख हे अपने वर माई। ना सुख भगवें भेप वनाई ॥ ना सुख वनमें ना सुख धन में ना सुख चिंता हरपाई। ना सुख योग यज्ञ तप पूजा ना सुख झूंठ समाधि लगाई ॥ ना सुख राजे

ना सुख रानी ना सुख हास विलास कहानी । ना सुख मानी ना अपमानी ना सुख झूँठी कर चतुराई ॥ ना सुख वेद किताब पुराना ना सुख कछू कथे मुख ज्ञाना । सगरे सुख कबीर सो पाई जो जन राम नाम लवलाई ॥ ४५६ ॥

## राग सोरठ।

जबलग मेरी मेरी करै। तबलग काज एक नहिं सरै॥ जो मेरी मेरी मिट जाय। तो प्रभु काज सँवारे आय ॥ ऐसा ज्ञान विचार मना। हरी क्यों न सुमिरे दुख भंजना ॥ जबलग सिंह रहे वन माहीं। तबलग वन फूले ही नाहीं ॥ जबहीं स्याल सिंहको खाय। फूल रही सकली बनराय ॥ जीतो बूड्यो हारो तारचो। गुरुप्रसाद सोइ पार उतारचो ॥ दास कबीर कहे समुझाय। केवल राम रहो लव लाय ॥ ४५७ ॥

ऐसो है रे भाई हरि रस ऐसो है रे भाई जाके पिये अमरहो जाई ॥ ध्रुव पीया प्रहलाद ने पीया पीया है मीराबाई ॥ बलख बुखारेके मीयां पीया छोडी है बादशाही । हरिरस मँहगा मोल कारे पीये विरला कोय ॥ हरि रस महँगा सो पिये जाके धर पे शीश न होय । आगे आगे दौ चले रे पछि हरिया होय॥ कहत कबीर सुनो भाइ साधो हरि भज निर्मल होय ॥४५८ ॥

## राग देश।

चुनरी मेरी रँग डारी मेरे सतगुरु हैं रँगरेज । भाउके कुंड नेह के जलमें प्रेम रंग दई बोर ॥ चस की चास लगाय के खूब रँगी झक झोर। स्याही रंग छुडायके दिया मँजीठा रंग ॥ बूंद पडी ठहरे नहीं दिन दिन होय सुरंग। सतगुरुने चुनरी रँगी है सतगुरु चतुर सुजान ॥ सब कछु उनको वार दूं तन मन धन औ प्राण । कहे कबीर चुनरी रंगी गुरु मुझपर होये दियाल ॥ शीतल चुनरी ओढ़ कर मगन भई हौं निहाल ॥ ४५९ ॥

संतो ऐसा धुंध पसारा। इस घट अंतर वाग वगीचा इसीमें सिरजन हारा॥ इस घट अंतर सात समुद्रा इसीमें वारा पारा। इस घट अंतर हीरा मोती इसीमें परखन हारा॥ इस घट अंतर चांद सूरज हैं इसीमें बेहद तारा॥ इस घट अंतर अनहद गरजे इसीमें उठत फुआरा॥ कहैं कवीर सुनो भाई साधो याही में गुरू हमारा॥ ४६०॥

## राग भैरवी।

राम जपो जीया ऐसे ऐसे॥ ध्रुव प्रहलाद जप्यो हरि जैसे॥ दीन दयाल भरोसे तेरे॥ सव परवार चढ़ायो वेड़े॥ जां तिस भावे तां हुकम मनावे॥ इस वेडे को पार. लँघावे॥ गुरु प्रसाद ऐसी बुद्धि समानी॥ चूकगई फिर आवन जानी॥ कहत कवीर भज शारँग पानी॥ वार पार सम एको जानी॥ ४६१॥

जिहि मरने ते सव जग त्रासा॥ सो मरना गुरु शब्द प्रकासा॥ अव कैसे मरो मरन मन मान्या॥ मर मर जाते जिन राम न जान्या॥ मरनो मरन कहे सव कोई॥ सहजे मरे अमर होय सोई॥ कह कवीर मन भया अनंद॥ गया भरम रह्या परमानंद॥ ४६२॥

## राग सोरठ।

यही घडी यह वेला साधो॥ लाख खर्चे फिर हाथ न आवे मानस जन्म सुहेला॥ ना कोइ संगी ना कोई साथी यह जाता भँवर इकेला॥ क्यों सोया उठ जाग सवेरे काल मरेंदा सेला॥ कहत कवीर गोविंद गुण गावो झूँठा है सव मेला॥ ४६३॥

## राग झंझोटी।

मेरे राना जी में गोविंद के गुन गाना॥ राजा रूठे नगरी राखे अपनी मेहर रूठे कहां जाना॥ राने भेजा जहर प्याला में

अमृत कर पीजाना ॥ डबिया में काला नाग जो भेजा मैं सालगराम कर जाना ॥ मीराबाई प्रेम दिवानी मैं सांवरिया वर पाना ॥ ४६४ ॥

तुम मेरी राखो लाज हरी । तुम जानत सब अन्तरयामी करनी कछु न करी ॥ औगुण मोसे बिसरत नाहीं पल छिन घरी घरी । सब प्रपंच की पोट बांध कर अपने शीश धरी ॥ दारा सुत धन मोह लिये हौ सुध बुध सब बिसरी । सूर पतित को बेग उधारो अब मेरी नाव भरी ॥ ४६५ ॥

## राग खमाच ।

काया हरि के काम न आई ॥ भक्ति भाव जहँ हरि यश सुनियत तहां जात अलसाई ॥ काम मनोरथ लोभातुर है तहां सुनत उठ धाई ॥ जब लग प्रेम रंग नहिं परसत अंधे ज्यों भरमाई ॥ सूरदास भगवंत भजन बिन विषय परम बिष खाई ॥४६६॥

भले बुरे तो तेरे ठाकुर ॥ हमरे कुल की लाज बड़ाई विनती सुनो प्रभु मेरे ॥ सब तज तुम शरणागत आयो दृढ कर चरण गहेरे ॥ तव प्रसाद हम वदत न काहू निडर भये घर घेरे ॥ सूरदास प्रभु तुम्हरी कृपा से पाये सुक्ख घनेरे ॥ ४६७ ॥

## राग सारंग ।

जिहिं तन ना हरि भजन कियो ॥सो तन सूकर श्वान मीन ज्यों यह सुख कहा जियो ॥ जो जगदीश ईश सबहिन को ताहि न चित्त दियो ॥ प्रकट जान यदुनाथ बिसारयो आशा मद्य पियो ॥ चार पदारथ को प्रभु दाता तिन्हें न मिल्यो हियो ॥ सूरदास रसना वश अपने टेर न नाम लियो ॥ ४६८ ॥

मन मेरो गज जिह्वाकाती ॥ मप मप काटो जमकी फांसी ॥ कहा करूं जाती कहां करूं पांती ॥ राम का नाम जपों दिन राती॥

रंगन रंगों सीवन सीवों ॥ राम नाम विन घडी न जीवों ॥ भक्ति करों हरि के गुन गाऊँ ॥ आठ पहर अपना खसम ध्याऊँ ॥ सोनेकी सूई रूपे का धागा ॥ नामेका चित्त हरि संग लागा ॥४६९॥

जस भूँखे प्रीत अनाज ॥ तृषावंत जल सेती काज ॥ जैसे मूढ कुटुंब परायण ॥ ऐसे नामे प्रीति नरायण ॥ नामे प्रीत नारायण लागी । सहज सुभाय भयो वैरागी ॥ जैसे पर पूरुप रत नारी ॥ लोभी नर धनका हितकारी ॥ कामी पुरुप कामिनी प्यारी। ऐसी नामे प्रीत मुरारी ॥ जैसे प्रीत वालक अरु माता । ऐसा हर सेती मन राता ॥ प्रणवेनाम देउ लागी प्रीत। गोविंदंसे हमारो चीत ॥ ४७० ॥

## राग भैरवी।

रे प्रानी क्या मेरा क्या तेरा। जैसे तरुवर पंख वसेरा ॥ जल का भीत पवन का थंभा रक्त विंदु का गारा । हाडमाँस नाड़ीका पिंजर पंखी वसे विचारा ॥ राखो कंध उसारो नीवां। साढे तीन हाथ तेरी सीवां ॥ वाँके वाल पाग शिर टेढ़ी । यह तन होगा भस्मकी ढेरी ॥ ऊंचे मंदिर सुंदर नारी। राम नाम विन वाजी हारी ॥ मेरी जात कमीनी बुद्ध कमीनी ओछा जन्म हमारा । तुमरी शरणागत में प्रभुजी कहे रामदास चमारा ॥ ४७१ ॥

## राग कान्हरा।

साँची प्रीत हम तुमसँग जोड़ी । तुमसँग जोड़ अवर सँग तोड़ी ॥ जो तुम वादर तो हम मोरा । जो तुम चंद हम भये चकोरा ॥ जो तुम दीवा तो हम वाती। जो तुम तीरथ तो हम जात्री। जहाँ जाउँ तहँ तुम्हरी सेवा ॥ तुमसा ठाकुर और न देवा। तुमरे भजन कटे भय फाँसा। भक्ति हेतु गावे रविदासा ॥ ४७२ ॥

## राग सोरठ ।

मुकुंद मुकुंद जपो संसार । बिन मुकुंद तन होसी छार ॥ सोई मुकुंद मुक्तिका दाता । सोई मुकुंद हमरा पितु माता ॥ जिवत मुकुंदे मरत मुकुंदे । ताके सेवकको सदा अनंदे ॥ मुकुंद मुकुन्द हमारे प्रान । मुकुन्द हमारे मस्तक निशान ॥ उपज्यो ज्ञान हुआ प्रकास । कर किरपा लीने कीटदास ॥ कहे रविदास अब तृष्णा चूकी । जप मुकुंद सेवा ताहूकी ॥ ४७३ ॥

## राग देश ।

ब्राह्मण वैश्य शूद्र अरु क्षत्री डोम चंडाल म्लेच्छ पुनि होई । होय पुनीत भगवंत भजनते आप तार तारे कुल दोई ॥ धन्य सो गाउँ धन्य सो थाऊँ धन्य कुटुंब पुनीत सभ लोई ॥ जिन पियासा रस तजे आन रस होय मगन डारे विष खोई । पंडित शूर छत्रपति राजा भगत बराबर और न कोई ॥ ४७४ ॥

## राग काफी ।

तैं शौंह मनमें किया रास रोस । मुझ औगुन शौह नाहीं दोस ॥ तैं साहिबकी मैं सार न जानी ॥ जोवन खोय पाछे पछ-तानी ॥ काली कोयल तू कित गुण काली ॥ अपने प्रीतम के हौं विरहों जाली ॥ पिय बिहूनी न किते सुख पाये ॥ जां होय कृपाल तां प्रभु मिलाये ॥ कर कृपा प्रभु साध संग मेली ॥ जां फिर देखा मेरा साहिब बेली ॥ बहुत दूर है शौहर मेरा ॥ शेख फरीदा पंथ सम्हार सवेरा ॥ ४७५ ॥

## राग जंगला ।

दिलों मुहब्बत जिन्हां सेई सच्यां ॥ जिन मन होर मुख होर सेई काढे कच्यां ॥ रत्तेइशक खुदा रंग दीदारके ॥ विसरया

जिन्हा नाम ते भोये भार भे ॥ आप लये लड़ लाय दरवेशसे ॥ तिन धन्य जनेदी मां आये सफलसे ॥ परवरदिगार अपार अगमवेअंततूं ॥ जिन्हां पछाता सच्च चुम्मां पैर भूं ॥ तेरी पनाह खुदाय तू वखशिदगी । शेख फरींदे खैर दीजे वंदगी ॥ ४७६ ॥

अंतरमल निर्मल नहिं कीनी बाहर भेख उदासी ॥ हृदेकमलघट ब्रह्म न चीन्हा काहे भयो संन्यासी ॥ भरमें भूले रे जैचंदा नहिं नहिं चीना परमानंदा ॥ घर घर खाया पिंड बधाया किंथा मुंदा माया ॥ भूमि मसान कि भस्म लगाई गुरु विन तत्त्व न पाया ॥ काहे जपो रे काहे तपो रे काहे वलोवो पानी ॥ यह सृष्टि है जिन उपाई सो सिमरो निमरो निरवानी ॥ कायक मंडल का पड़िया रे अठसठ काहे फिराई । वदत त्रिलोचन सुर रे प्रानी हरी शरनी गत पाई ॥ ४७७ ॥

## राग आसा ।

ऐसा नाम रत्न निरमोलक पुण्य पदारथ पाया ॥ अनेक यत्न कर हिरदे राख्या रत्न न छिपे छपाया । हरि गुण कहते कहते कहन न जाई ॥ जैसे गूँगे की मठयाई । रसना रमत सुनत सुख श्रवणा चित चेते सुख होई ॥ कह भीषण दोय नयन संतोषे जहिं देखा तहिं सोई ॥ ४७८ ॥

## कवित्त ।

कोई एक पंडित हो विद्या गुण मंडित हो डस्यो कालीनाग गयो गणिका निवास में ॥ कीनो मैथुन निवेश ह्वै विषय को प्रवेश रैन बीती सारी सुख कामके हुलासमें ॥ केलि कर भयो भोर मुसकाय मुख मोर बोली एहो प्राणप्यारे मिलोगे अब कासमें ॥ जो पै वेद औ पुराण स्मृति सब सांचे होंय मेरी तेरी भेंट होय कुंभी पाक वासमें ॥ ४७९ ॥

## कुंडलिया ।

मंडल है ऐश्वर्य को सज्जनता सन्मान । वाणी सज्जन शूरता मंडल धनको दान ॥ मंडल धन को दान ज्ञ   मंडल इन्द्रीदम । तप मंडल अक्रोध नियम मंडल सोहत सम ॥ प्रभुता मंडन माफ धर्म मंडन छर छंडन । सबहिनमें सरदार शीलता सबका मंडन ॥ ४८० ॥

## कबित्त ।

रहाहै न कोई यहां रहिहै न कोई यहां जाने सब कोई पै न मानै मोहपरिगे ॥ हाथी अरु घोड़े रथछोडे सब ठौर ठौर भौननमें गाड़े भूरि भांडे ते बिसरिगे । कहै छबिनाथ रघुनाथके भजन बिन ऐसेही बिचारे जन्म कोटिन निसारिगे ॥ जंगवाले जोरवाले जाहिर जरबवाले जोशवाले जालिम चिता की आग जरिगे ॥ ४८१ ॥

## सवैया ।

भोग में रोग वियोग सँयोग में योगमें काया कलेश कमायो ॥ त्यों पद्माकर वेद पुराण पढ्यो पढ़के बहु बाद बढ़ायो ॥ दौर्यो दुराशा में दास भयो पै कहूं विशराम को धाम न पायो । काया कमायो सो ऐसेहि जीवन हाय मैं राम को नाम न गायो ॥४८२॥

## कवित्त ।

नारि के विकार सब ख्वार किये जीव जंतु नारि के विकार ब्रह्मादिक भरमाये हैं ॥ नारि के विकार हार चले सब ऋषी मुनी नारिके विकार शिव ध्यानसा छुडाये हैं ॥ नारिके विकार शशि सूर कला दूर भये नारी के विचार राउ रंक मरवायेहैं । कहै एक साईं लोक नारि का विकार तज ताते योगीजन संत तभी तो कहाये हैं ॥ ४८३ ॥

पकड लै चलें घराथी कौन करे निरवैर ॥ खुदी खोई अपना पद चीन्हा तब हो कुल खैर ॥ बुल्लाशाह दोहीं जहानी कोई न दिसदा गैर ॥ ४९१ ॥

## राग विहाग ।

वस्स कर जी हुन वस्स कर जी ॥ काई वात असा नाल दस्स कर जी ॥ तूसी दिल मेरे विच वसदेसी ॥ तदों सानूं दूर क्यों दस देसी ॥ तदों घत्त जादू दिल खसदेसी ॥ हुनाकितवल जासू नस्स कर जी ॥ तुसीं मोयां नू मार न मुकदे सी ॥ नित्त खुदों वांगू कुटदे सी ॥ गल्ल करदे से गल घुटदेसी ॥ हुन तीर लायो तन कस्सकर जी ॥ तुसीं छिपदे से असां पकड़े हो ॥ तुसीं अजे छिपण नूँतकड़े हो ॥ असां विच जिगर दे जकड़े हो ॥ हुनकहां जाओ दिल खस्स कर जी ॥ बुल्लाशाह असीं तेरे वरदे से ॥ तेरे मुख देखन नूं मरदे से ॥ तुध वांगू मिन्नता करदे से हुन वैठे पिंजरे विच वस्स कर जी ॥ ४९२ ॥

इश्क दीनवीं ओं नवीं वहार ॥ जो मैं सवक इशक दा पढ्या॥ जीवडा मसजद कोलों डरया ॥ नां सद वाना शिरपर धरया ॥ घर विच पाया महरम यार ॥ जो मैं रमज इशक दी पाई ॥ मैंनां तूती मार गँवाई ॥ अंदर बाहर होई सफाई ॥ जितवल देखां यारो यार ॥ वेद पुराण पढ़ पढ़ थक्के ॥ सिजदे कर दियां घस गये मत्थे॥ नां रव तीरथ नारव मक्के ॥ जिन पाया तिन नूर जमाल ॥ इशक भुलाया मेरा तेरा हुन क्यों रोवें झेडा ॥ वुल्ला रहिंदा चुप चुपाता दिल विच खुल्हे सभ इसरार ॥ ४९३ ॥

## गज़ल ।

प्यारे गम छोड दुनिया का साहव से आशनाई कर ॥ सभी कुछ छोड जाना है सादिनसे ना जुदाई कर ॥ भिखारिन नाम है मेरा

## सवैया।

ऋषिनारि तरी कपि रीछ तरे सो लँगूर तरे जिहिं नाम उचारे ॥
बन भीलसुता जिहिं नाम तरी सो जटायु विहंगम जाहिं उधारे॥
अब चेतन बात कहाकहिये जड भूधर नाम तरे निधि खारे ॥
अब औसर राम भजो मन रे दुख मेट तेरो भवसागर पारे५१८॥
भवहारकके चित नेम कहे यम हैं भवहारक और वखाने ॥
इक त्याग कहे इक दान कहे इक योग सो साधन के उर ठाने ॥
इक यज्ञ कहे तपसा परसाधन तीरथवास सो एक प्रमाने ॥
व्रज है भवहारक एक भने हमतो इक रामहिं नाम पछाने ५१९ ॥
जग मानवदेह मिलै न सदा नर राम भजो जिहिंते सुख पावो ॥
जग भोग बराटकके बदले न अमोलक लाल अकाज गवाँवो ॥
लरकापन जाठर में बल छीन सो यौवन में दृढ पुण्य कमावो ॥
शुभसीख इहै जनमान चलो जिहिंते नहिं अंत समै पछतावो॥५२०॥
जग रूखन सूखन भोजन कै फल फूलन कै तनुपालन कीजे ॥
जग बैठ जहाँ तहाँ ठौर भली प्रभु पावनको उर जाप जपीजे ॥
तृण कोमल बीन बिछाय भले दृग नींद भरे घर माहिं सोईजे ॥
धूरत मूढ़ दियाकुल बैन सो भूपतिके नहिं पास बहीजै ॥ ५२१ ॥
शैलशिलातल सेज करे गिरिकंदर ही गृह हैं वन माहीं ॥
पादपछाल सो चीर धरे अरु मीत सखा मृग हैं वन माहीं ॥
भोजन पादपको फल है जलपान करे झिरना गिरि माहीं ॥
पेटके हेत न सेव करे नर ते नर ईश गिने भव माहीं ॥ ५२२ ॥
धन्य भई तिनकी जननी किरतारथ सो जग वेदन गाई ॥
कुल पावन ताहि करी सगरी जग धन्य भई तिन मीत सखाई ॥
पद कंजन तासु पुनीत धरा रज पावन ते जनपाप मिटाई ॥
जो भुवमंडलमाहिं भजे छिन एक एकागर रामसहाई ॥ ५२३ ॥

## कुंडलिया।

वादलदौरे जातहैं दौरत दीसत चन्द ॥ देहसंग ते आतमा चलत कहै मतिमन्द ॥ चलत कहै मतिमन्द आतमा अचल सदा हीं ॥ हलत चलत यह देह थापले आतम माहीं ॥ सुन्दर चंचलबुद्धि समझ ताते नहिं बौरे ॥ दौरत दीसै चंद जात हैं वादल दौरे ॥ ५२४ ॥

सव कोऊ ऐसे कहैं काटत हैं हम काल ॥ काल नाश सबको करे वृद्ध तरुण अरु वाल ॥ वृद्ध तरुण अरु वाल शाल सबहिन को भारी ॥ देह आपको मान कहत हैं नर अरु नारी॥ सुन्दर आतम अमर देह मरिहै घरखोऊ ॥ काटत हैं हम काल कहत ऐसे सभकोऊ॥ ५२५ ॥

## राग माली गौड।

हरि नाम ते सुख ऊपजै मत्त छांड आन उपाय रे॥तनुकष्ट कर कर जो भ्रमे तो मरण दुःख न जाय रे ॥ गुरु ज्ञानको विश्वास गह जिन भ्रमे दूजी ठौर रे ॥ योग यज्ञ कलेश तप व्रत नाम तुल्य न और रे॥ सव सन्त यूंहीं कहत हैं श्रुति सुमृत ग्रंथ पुराण रे ॥ दास सुन्दर नामते गति लहै पदनिरवाण रे ॥ ५२६ ॥

## राग मारू।

सोई जन रामके भावै हो ॥ कनक कामिनी परिहरै नहिं आप बँधावै हो ॥ सवही सों निर्वैरता काहू न दुखावहिं हो ॥ शीतल वाणी वोलके रस अमृत प्यावै हो ॥ कैतो पान गहेरहै के हरि गुण गावै हो ॥ भर्म कथा संसारकी सब दूर उडावै हो॥ पांचों इंद्रिय वश करै मन मनहिं मिलावै हो ॥ काम क्रोध अरु लोभको खन खोद बहावै हो ॥ चौथापदको

चीन्हके ता माहिं समावै हो ॥ सुन्दर ऐसे साधके ढिग काल न आवै हो ॥ ५२७ ॥

## राग बरवा ।

मानती न प्यारी सखियां सब हारी हारी ॥ जब हरि वेप कियो युवतीको पहिन कुसुमरी सारी ॥ मुकुट उतार गुही शिर बेनी नख शिख मांग सवाँरी ॥ कुंडल त्याग तरोना पहिरे कंकण नूपुर वारी॥ काजर नैन कठिन कुच कंचुकि बेसर चूरी सवाँरी ॥ नखन महावर तिलक आडदे भये कपट नट नारी ॥ प्रण करि चले संग ललिता के मोहे देत हित कारी ॥ कृष्णदास आली करसो पकर लिये मिले कुंज पिय प्यारी ॥ ५२८ ॥

## राग परज ।

रघुवर तेरोही दास कहाऊं ॥ तुमरोही नाम जपों निशि वासर तुम्हरेही गुण गाऊं ॥ तुमहीं मेरे प्राण जीवन धन तुम तजि अनत न जाऊं ॥ तुम्हरे चरण कमलको मधुकर रत्नहरी सुख पाऊं॥५२९॥

## राग भैरवी ।

डरदा डरदा अर्ज इक करदा ॥ सुन तैनूं दरियाउ मिहरदा ॥ तू लाडला दशरथ रघुवर दा ॥ कर वरदा मैंनूं अपने घरदा ॥ रत्न हरि हुण केहा पड़दा ॥ ५३० ॥

## राग होरी ।

मैंतो तुमसों होरी खेलों कान्ह साँवरे ॥ अवीर गुलाव भरे भर डारों यह मेरे मन चाव रे ॥ केसर रंग भिजोवों तोको भाग कहां अब जाव रे॥ सब दिनकी अब कसर निकारों कहा करोगे राव रे ॥ रत्नहरी प्रभु या होरीमें लाग्यो हमरो दाँव रे ॥ ५३१ ॥

## राग कालिंगड़ा।

होरी नन्द नन्दन खेलें अब कैसे लाज रहे ॥ जो कोउ जाय यमुन जल भरने वाही पे रंग बहे ॥ बाट चलत वह ढीठ लँगरवा बरजोरी बैयां जो गहे ॥ रत्नहरी या व्रजको बसिबो अब कैसे निबहे ॥ ९२२ ॥

## राग केदार ।

पूरी न परत प्रहलादकी प्रतिज्ञा राखी खम्भ हू से निकस नृसिंह देह धारी है॥ द्रौपदीकी लाज काज द्वारका से धाये आली संकट विडार गज दीन हितकारीहै ॥ सुदामा गरीबको सो मंदिर कनक कियो गौतमकी नारी चर्ण छायके उभारी है ॥ दशरथनंदन श्रीरामचन्द्र विनै सुनो एते काज किये प्रभु मेरो काज भारी है ॥ ९२३ ॥

## कवित्त ।

गर्व ते सुलक्ख जाय सूमता ते जश जाय कुपुत्र ते कुल जाय जोग तो कुसंग ते ॥ लाड किये पुत्र जाय शोकते शरीर जाय भूँख ते मर्जाद जाय बुद्धि जाय भंग ते ॥ कपट ते मित्र जाय लोभ बे वडाई जाय मांग हू ते मान जाय पाप जाय गंग ते ॥ नीति विना राज जाय क्रोध ते तपस्या जाय रजपूती जाय जब मुडे जात जंग ते ॥ ९२४ ॥

## राग गौरी ।

कदम चढ़ लाल बुलावत गैयां ॥ बंशी टेर सुनी जब श्रवणन जहिं तहिं ते दठ धैयां ॥ आवो रे सब सखा संगके कर पावो इक ठैयां ॥ गोविंद प्रभु बलदाउसे कहत हैं अब घरको बगदैयां ॥ ९२५ ॥

## राग बिलावल।

सखी री मुझे आज मिले नँदलाल ॥ मोर मुकुट मकराकृत कुण्डल गल बैजंती माल ॥ पीत वसन घनश्याम मनोहर घूँघरवाले बाल ॥ देखदेख मोहनकी छबिको तनक न तनकी सँभाल ॥ लक्ष्मी नारायण को जाने आगे कौन हवाल ॥ ५३६ ॥

## राग सोरठ।

डगर में प्यारी आज मिले कहीं श्याम ॥ लट पट पाग सोहे पचरंगी पीताम्बर अभिराम ॥नख शिख अमित आभरन मनोहर वंशीधर गुणधाम ॥ देख जाय पद नखकी शोभा कोटि लजावत काम॥ लक्ष्मीनारायण दर्शनबिन तलफूँ आठों याम ॥५३७॥

## सवैया।

लालहि लालके लालहि लोचन लालनके मुख लालहि बीरा॥
लाल बनी कछनी कटि लालके लाल के शीश सु लालहि चीरा॥
लालहि बाग बने अतिसुंदर लाल खडे यमुनाजुके तीरा ॥
गोविंद यों प्रभु शोभा बखानत लालके कंठ विराजत हीरा॥५३८॥
पीरोहि कुण्डल पीरोहि नूपुर पीत पीतांबर ओढे ओ ठाढो ॥
पीत बनी कटि काछनियां अरु पीरो सो खौर बन्यो चहिं गाढ़ो ॥
पीरोहि मूकुट लालको सोहत पीरोहि खोर बन्यो पटुकाको ॥
गोविंद यों प्रभु शोभा बखानत पीरो लकुट्ट लियो हथ गाढो ॥५३९॥
धौरेहि मोहन धौरेहि सोहन धौरेहि चन्दनखौर विशाल ॥
धौरे कडे कर हाथ न सोहैं औ धौरे सोहैं गल फूलनहार ॥
धौरो दधि वेचन को निकसी मग रोकत मोहिं नन्दको लाल ॥
गोविद यों प्रभु शोभा बखानत धौरीसोहै गल मोतिनमाल॥५४०॥
कारेहि मोहन कारेहि सोहन चाल कालिंदीजुके तट आयो ॥

काली कलिंदिन कारिहु नागिन कारो सो नागहु जाय जगायो ॥ कारे को नाथ लिये छिनमें जब शीशके ऊपर नृत्य करायो ॥ गोविंद यों प्रभु शोभा वखानत कारो सो नाथके नाथ कहायो५४१॥

## राग सोरठ ।

चल हरि तोहिं बुलावे श्रीराधे ॥ तोरे सङ्ग है प्रीत श्यामकी ओर त्रिया नहिं भावे ॥ राधा राधा करत रहतहें खान पान नहिं भावे ॥ कृश तनु भयो वियोग तुम्हारे वंशी नाहिं वजावे ॥ सूर श्याम पै चलो सखी री काहेको मिनत करावे ॥ ५४२ ॥

## राग पीलो ।

प्यारी लाल तोरे री आधीन ॥ सुन सजनी हम सांची वखानें तुम जल हो वह मीन ॥ तोरे रस वश श्याम सुंदर मन जा वर चाहत दीन ॥ विट्ठल विपुल विनोद विहारन होत मनावत लीन ॥ ५४३ ॥

प्यारीलाल तोरे ललित गुण गाने ॥ सुन सजनी हम सांची वखाने चल सुन अपने काने ॥ जो तुम श्याम होवे वह श्यामा तो तुम वेदन जाने ॥ विट्ठल विपुल विनोद विहारन वादही रूसा ठाने ॥ ५४४ ॥

## राग वरवा ।

लाडिली प्यारिये दर्शन देहु लाडिली प्यारिये ॥ ललिता कहे सुनिये प्यारि राधे मानले ,अर्ज हमारिये ॥ यहतो बातें तोहिं कोन सिखावे मान तजो मिलो कुंज विहारिये ॥ विट्ठल विपिन विनोद विहारन श्रीवृषभानु दुलारिये ॥ ५४५ ॥

आपन चालये महाराज लाला न कीजिये लाज ॥ मेंतो तिहारी आज्ञाकारिन कहा कहो ब्रजराज ॥ मोसों जो तुम कोटि

पठावो प्यारी नहीं मानत आज ॥ सूरदास बड़जन जो कहगये आप काज महाकाज ॥ ॥५४६ ॥

## राग विहाग ।

प्यारी नेक निरखों नवरंग लालहिं ॥ तोहिं पद पंकज तल रज वंदत तिलक बनावत भालहिं ॥ तेरे वर्ण वसन आभूपण उर चंपेकी मालहिं ॥ श्रीबिठ्ठल विपिन विनोद विहारन भुज भर वाहि विशालहिं ॥ ५४७ ॥

## राग सोरठ ।

श्रीराधे नामकी बलिहारी ॥ जाके नाम लिये दुख नाशैं सुखके हों अधिकारी ॥ शिव सनकादिक अरु ब्रह्मादिक मुनि जन नर औ नारी ॥ हित आनंद पर कृपा कीजिये श्रीवृपभानु-दुलारी ॥ ५४८ ॥

## राग कान्हरो ।

श्रीराधे राधे राधे हो श्री राधे राधे राधे ॥ वृपभानु नंदनी जगत वंदनी अद्भुत रूप अगाधे ॥ जाको रूप जगतको मोहे सुख संपति लिये साधे ॥ रूप रसिक चितवन में वस भयो प्राण पपीहा बाधे ॥ ५४९ ॥

## राग सोरठ ।

मैं न जाऊं हरी पास री सजनी मैं न जाऊं हरी पास ॥ श्याम रचै अव और त्रियन सँग हमसों भये उदास ॥ करो री कपटी अव हम चीनो आगे था विश्वास ॥ सूरश्याम पै मैं न जाऊँगी आली तो सम्रु पठहैं पचास ॥ ५५० ॥

## राग पीलू ।

चल री नई कुंज बुलाई राधे ॥ तुम बिन व्याकुल कुँवर कन्हाई कहा मानजिया ठान रही अरु तुमसों चतुर न कोय ॥ छांड देय निठुराई इतना कहा हमारा मानो नवनागर ब्रजबाल ॥ मनमोहन आधीन तिहारे विहरो दे गल बाहिं कारण कौन रुसाई ॥ या सुन प्रीति किशोरी किशोरी उर बाढ़ी नंदलाल ॥ वेग उठी मिलि धाय पिया सों मदन खुशाल मनाई बहुत भाँति समझाई ॥ ५५१ ॥

## राग बसंत ।

देखो देखो ब्रजबासिनके भाग ॥ मोहन सँग होरी खेलत फाग॥ जाको निगम उचारैं वारबार ॥ कछु कहि न सकें महिमा अपार ॥ ब्रह्मादिक जाको न पावें अंत ॥ सो ग्वारिन सँग खेलत बसंत ॥ एक कहै मोरे बैठो आय ॥ एक कहै मुरली बजाय ॥ एक पीतांबर लेत छिनाय ॥ अद्भुत लीला लखी न जाय ॥ एक परस्पर करें वात ॥ एक माला गुंध ल्याई अनेक भांत ॥ एक बीड़ी विमल बनाय देत ॥ कर जूठे अपने हरि को देत ॥ एक कहै चलो कुंज ओर ॥ जहँ गुंजत कोकिल नचत मोर ॥ एक कहै कंधे उठाय ॥ परमानंद स्वामी रहे लुभाय ॥ ५५२ ॥

नवल बसंत नवल श्रीवृंदावन नवले फूले फूल ॥ नवले कान्ह नवल सब गोपी निर्तत एकै तूल ॥ नवल कुमकुमा केसर नवले नवले बसन अमोल ॥ नवल यमुना जल पल्लव शाखा नवल पवनकी झूल ॥ नई नई छींट लगी केसरकी मेटत मन को शूल ॥ नये नये वाजे वाजत श्रीभट कालिंदीके कूल ॥ ५५३ ॥

देखो वृन्दावनके कैसे भाग जहाँ राधा माधो खेलत फाग ॥ कई कोटिक ब्रह्मादिक कई कोटि इंद्र कई कोटिक आदित्य कोटि चन्द्र जाको ध्यान धरत मुनि रहेहैं हार ॥ ताको सकल

गोप मिल देत गार जाके मोर मुकुट माथे तिलक भाल ललित माल लोचन बिशाल ॥ जाको शेश सहस मुख लहे न अन्त ताको गुण गावत नारद बे अन्त जाको अगम निगम ते अगम पुंज सों तो हाहा करत फिरत कुंज कुंज ॥ सूरदास मैं तुम्हारे दास कबहुं न पावों यमकी त्रास ॥ ५५४ ॥

ऐसो बालक खेले नन्द द्वार तीन लोक जाके मुख मँझार ॥ कान कुण्डल जाके पदन पाउँ वसुदेव पिता देवकी माउ कोटि भानु जाका दिव्य शरीर सो तो धेनु चरावे यमुना तीर॥ जाको निगम कहत है नेत नेत सो तो गोपनके संग हेरी देत पाउँ पताल जाका पताल जाका शिर अकास ताको जानतहै कोउ हरिको दास ॥ शिव सनकादिक करत सेव ब्रह्मादिक जाको लहै न भेव कहत कबीर जाको गुण अपार ताको सुमर सुमर नर उतरे पार॥५५५॥

## राग सोरठ ।

देखो री या बेनी गूंथी नन्दके कुमार ॥ करकोमल फूलनके गजरे ओ पहराये हार ॥ तू बडभागिन भानुनन्दनी वश किये कृष्ण मुरार ॥ उठ वखतावर मिलु चल अबहीं छिन छिन होत अबार ॥ ५५६ ॥

## राग विलावल ।

मोहन छबीला मन भामदा सैयो मैंनूँ ॥ मृदु मुसकामदा चित ललचामदा॥ नाहक जी तरसामदा ॥ तान नमानी ने घायल करयां मन बिच फंदापामदा ॥ दिल विच उपजी आतश विरहोंदी ब्रजनिधि सैन चलामदा ॥५५७ ॥

## सवैया ।

वलि वासव जीतवको मत राख भली विधि सों उन यज्ञ पढ़ी॥
सन्मानके दान दिये द्विज देवन नेकहु नाहिन भौंह चढ़ी ॥

लकुटी पकडे हरि आये तहाँ महिं माँग लई करबेको मढ़ी ॥ तहँ बावनके कर अंगके संग सुखी लकडी बिन पातबढी ॥५५८॥

## राग झंझोटी।

जा दिन मन पंछी उड जैहैं ॥ ता दिन तेरे तनु तरुवरके सबै पात झरि जैहैं ॥ घरके कहैं वेग ही काढो भूत भये कोउ खैहैं ॥ जा प्रीतम सों प्रीति घनेरी सोऊ देख डरैहैं ॥ कहँ वह ताल कहाँ वह शोभा देखत धूर उडैहैं ॥ भाई बंधु कुटुम्ब कवीला सुमर सुमर पछितैहैं ॥ बिना गुपाल कोऊ नहिं अपना यश कीरति रहजैहैं ॥ सो तो सूर दुर्लभ देवनको सतसंगति में पैहैं ॥ ५५९ ॥

## राग वसन्त।

होये री त्यार वसन्त खेलनको, दशरथ के सुत चार ॥ रामते लक्ष्मण भरत शत्रुहन चारों राजकुमार ॥ पहरे पीत पीतांबर वस्तु तुरियनके असवार ॥ उडत गुलाल लाल भये बादर केशर पडत फुहार ॥ घनियर गरजे बादर वरसे विजली की चमकार ॥ या छवि निरख श्रीराम दूल्हौकी अग्रदास बलिहार ॥ ५६० ॥

राजत राम जानकी जोरी ॥ चतुरनारि डारत तृण तोरी ॥ श्याम सरोज जलज सुन्दर वर दुलहिनि ताडित वरन तनु गोरी ॥ मंडप में दोउ ओर मनोहर गठत चूनरी पीत पिछौरी ॥ कनक कलश सजदेत भाँवरी देख रूप शारद भई बोरी ॥ व्याह समय शोभित वितान तर उपमा कौन कहै मति थोरी ॥ मनो मदन मंजुल मंडप तर छवि शृंगार शोभा इक ठोरी ॥ सतानन्द वशिष्ठ आदिदै वंश प्रशंस करैं दोउ ओरी ॥ गान

निशान वेद धुन सुन सुन मुनि वर्षत सुमन झकोरी ॥ नैननको फल लेत मुदित मन सखि अशीश दें ईश निहोरी ॥ तुलसिदास छबि देख मगन भये क्या बरणों रसना इक मोरी ॥ ५६१ ॥

## राग भैरवी ।

सुन मैया मेरी तू जननी यह मोहिं बहुत खिझावैं ॥ ग्वाल बाल लिये संगहि खेलूं खेलन मोहिं न पावैं ॥ गह२ बाहिं लेजातीहैं घर को करसों तालबजावैं ॥ मोहिं कहैं घर नाच रे छोरा माखन तोहिं खिलावैं ॥ नाचों तो नवनीत न देवें पीत पछोरी लावैं ॥ फोऊ कछनी छीन लेत हैं मुरली कोउ चुरावैं ॥ भागजाउँ पाछे पड़ मोको पुनि गह कंठ लगावैं ॥ यह अनीति कैसे कर सहिये और ठौर उठजावैं ॥ दया राम सुन हँसी यशोदा झूँठी चेरियां लावैं ॥ ५६२ ॥

## राग कान्हरो ।

या मोहनके मैं रूप लुभानी ॥ हाटवाट मोहिं रोकत टोकत या रसियाकी मैं सार न जानी ॥ सुंदरवदन कमलदललोचन बांकी चितवन मंद मुसकानी ॥ यमुनाके नीरे तीरे धेनु चरावें वंशी में गावें मीठी वानी ॥ तन मन धन गिरिधरपर वारूं चरण कमल मीरा लपटानी ॥ ५६३ ॥

## राग होरी ।

होरीको छैल मोहिं ढूँढ़त डोलै अब कित्थे जाय छिपों मोरी दैया ॥ लाजभरी गारी वंशी में मेरो नाम लेले गावै कन्हैया ॥ सास सदा मेरे वैर पड़ी है ननँद निगोरी करै लड़ैया ॥ कृष्ण जीवन लच्छीरामके प्रभु प्यारे फागन मास वड़ दुखदैया ॥ ५६४ ॥

## राग भैरवी।

तू न भयो अपना रे लोभी मन ॥ यह संसार ओसको मोती जैसे रैनका सुपना ॥ जैसे आगको रोकत धुआं ज्यों दर्पणको ढकना ॥ ऊधोदास यह गावे राम नाम जपना ॥ ५६५ ॥

## राग गौरी।

बांको छैल गुमानी मैया तेरो ॥ संग लिये लरिकनको डोले बोले अटपटी बानी ॥ बाट घाट दधि खोसही खावे और फोडे जो मथानी॥ दधि मेरो खायो घनेरो नायो भाजनको पछितानी ॥ आवे पौर दौर कर पकरौं तू घर जाहि सयानी ॥ दामोदर घर दूध घनेरा नंद महरि मुसकानी ॥ ५६६ ॥

## राग जंगला।

मैंतो थारे दामन लगी जी गोपाल ॥ किरपा कीजो दर्शन दीजो सुध लीजो ततकाल ॥ गल वैजंती माल विराजे दर्शन भई है निहाल। मीराके प्रभु गिरिधर नागर भक्तनके रछपाल ॥५६७॥

जिन पायो ऊधो प्रेमहूं से पायो रे ॥ बिना प्रेम कछु हाथ न आयो रे ॥ घस घस चंदना लगावे मधुसूदान कहो काह योग उस कूबरी कमायो रे ॥ तुम जो कहत ऊधो प्रेम तजं योग लीजै प्रेम कौन घाट याग कौन बड़ो आयो रे ॥ सूरश्यामजीके आगे ऐसे जाय कहियो ऊधो तुम जो पठायो योग पानी में बहायो रे ॥ ५६८ ॥

नेह जुरयो नँदनंदन सों अब कैसे लाज रहे मेरी सजनी ॥ यह अँखियां अब रह न सकत हैं देखे विना व्रजराज री सजनी ॥ अटके नैंन माधुरी मुसकन भूल गये सभ काज री सजनी ॥ देह गेहकी सुध विसरानी रहो गिरो भावे आज री सजनी ॥ लोक लाज कुल कान छूटगई लवा निरख ज्यों

बाजरी सजनी ॥ मयाराम अब ओट न कोऊ ज्यों खन सिंधु जहाज री सजनी ॥ ५६९ ॥

## राग बिहाग ।

मैंनूं अयानी संदेशा श्यामदा सुनो ब्रजनार भला ॥ योगकी पतियां पठाई मोपै रल मिल करो री बिचार ॥ ऐसी करी जैसी देखी न सुनी री हम सँग नंदकुमार ॥ सूर श्याम विन तरफत निशि दिन जाने न निपट गवाँर ॥ ५७० ॥

## राग जैजैवंती ।

बहुत तुम कहत सभ चलो या मात पै तात रस मत्त यशुमत्त रानी ॥ देख लई लच्छ कर पुत्रकी पच्छकर अच्छ भर बात हमरी न मानी ॥ चलो सब वाम गृह काम तज ढूँढिये घेर कर पकर कुल छाँड कानी ॥ देहिंगी धाम सन्मान सों कान्हको बांध कर देहु भये नये दानी ॥ लेगये श्याम वनधाम सब सखिनको झपट पट ओट वंशी बजानी ॥ निज मुख आपही बोल उठे बाजी कहूं बाजी कहे या दिशा बजत जानी ॥ ५७१ ॥

## ग़ज़ल ।

यशोदा ढीठ है तेरो किशोरी॥ झपट गह चट मेरी बैयां मरोरी॥ गई दधि बेचवे में ब्रजकी खोरी॥ कह्यो मुसकायके कहँ जात गोरी ॥ अचानक टार घूंघटपट कन्हाई ॥ लगायो कंठ मोतिनमाल तोरी ॥ भरी शिरसे गगरिया धरणि पटकी ॥ बहुत हटकी न मानी एक मोरी ॥ कियो मोहिं बावरी चितवन मिलाके ॥ नजानूं कौनसी डारी ठगोरी ॥ महरी तैंने अनोखो पूत जायो ॥ फिरे वन वन करे

माखन की चोरी ॥ वसैंगी जायके कहिं अंत ठौरैं ॥ जुगल चरणों में मैं करती निहोरी ॥ ५७२ ॥

## राग देश ।

चलो री आली वंशीवट तीरैं ॥ रट लागी श्रीराधे राधे नागर नटवर श्याम शरीरैं ॥ कहूं लकुट कहुँ मुकुट पीत पट शिथिल अंग मन विरह अधीरैं ॥ ललित किशोरी सुन व्याकुल गति चल मिल मेटो मदनकी पीरैं ॥ ५७३ ॥

## सवैया ।

शैल कपीचर पार परे यहि भाँति सुन्यो हरिजी बल तोरा ॥ है मन चंचल वानर सो अरु शैल समान सो चित्त कठोरा ॥ नाहिं करी तपसा तुम्हरी वल औसर वैन सुनो प्रभु मोरा ॥ नाथ भले बलवान हुते मम दासकी बेर भयो बल थोरा ॥ ५७४ ॥

गह तंदुल ब्राह्मणके करसे तव आपद ताकी सु दूर निवारी ॥ गज कंज दिये तव ग्राह कटे फल खायके भील सुता सो उधारी ॥ गल फूलनमाल गही कुबजा तब कूबरिकी कटि नाथ सवाँरी ॥ विन मूल न काम करो हरिजी जगलोगन की गति तें उर धारी ॥ ५७५॥ गुण थोरेही ते प्रभु रीझ रहो वह भूल गई अब बानि तुम्हारी ॥ फल फूलन ते वन भील सुता मथुरा पुरमें हरि कूबरि तारी ॥ गणिका गजराज उधार करे तो दयालहुते सु मुकुंद मुरारी ॥ अब के करुणा हरि पीठ दई अरु के कर फाऱ्यो तो कागज कारी ॥ ५७६ ॥

कव आवैंगे वे मम ऊपर ते दिन देह रटे मम गंग किनारे ॥ सवही जगते पुनि शांत लहे मुख नाम सों शीश गँगोदक धारे ॥ पुनि वैठ शिलातल में हरिकी पदवी दृग मेलके नीत

चितारे॥ हरि ध्यान समै तनु मोहि गिरे जल मात समान सो संग सँभारे ॥ ५७७ ॥

जा जलको विधि पान कर्यो पुनि पावन वामनपाद पखारे॥ शंकर पावन हेर उरे पुनि शीश निरंतर सो जल धारे ॥ भूप भगीरथके तपसा पुनि जा जल सों कुलभूपति तारे ॥ सो जल पावन मैं परसों सो पिवों उर में बडभाग हमारे॥५७८॥ कुंचित हैं अलकौं श्रुति ऊपर कुंडल हैं शुभ कानन माहीं॥ कुंडलके कच मेचक में लसिकै तड़िता घन मेचक जाहीं॥ बोल समै छबि पुंज तरंग कपोलन सागर ते निकसाहीं॥ नैन हरे मद कंजनके सम आननके शशि कोटिन नाहीं॥५७९॥ हरिके पदपंकज प्रेम करे न करे हरिबेमुख लोकन संगा॥ नहिं आपन मान सो भूल चहै पुनि औरन को न करै मन भंगा॥ सब और तजे जग अंग महा सो रहे हरि पूरण के रुपरंगा॥ इक ठौर अहार करै न सदा शुभ संत धरे व्रत नीर विहंगा॥ ५८०॥ हरिनाम भजे जग भीतर जो जननी सुत या विधिको उपजाये॥ अथवा जननी सुत सोइ जने रणभीतर जो अरिके दल घाये॥ सिर लौं धन दान करे जगमें शुभ कै जननी सुत यो निपजाये॥ इन तीन विना कृमिके सुतके हित यौवन नाहिं अकाज गँवाये॥ ५८१॥

## ग़ज़ल ।

नहीं हम वेदके वादी विरागी मन हमारा है॥ नहीं हम वेष के योगी हमारा पंथ न्यारा है॥ रहें हम सुन्न के मंडल जहाँ वहु वेशुमारा है॥ नहीं वहँ जाय हरयककी जहां हम जीव डारा है॥ देखा दिल दूरवीनी से जहँ तहां पीव प्यारा है॥ करें हम एक की सेवा वली जिसका पसारा है॥ ५८२॥

## राग साँरग ध्रुपद।

वैठे हरि राधा संग कुंज भवन अपने रंग कर मुरली अधर धार सारँग वही गाई है॥ मोहन अतिही सुजान सर्व कला गुणनिधान एक तान वूझ चूकके बजाई है॥ प्यारी जब गह्यो वीन चेत्यो तव गुण प्रवीन अति नवीन अतिनवीन ओही तान गाईहै॥ वल्लभ गिरिधरन लाल रीझ दीनी अंकमाल भले जू भले दयाल संतन सुखदाई है॥ ५८३॥

## ग़ज़ल।

आशिक हुआहूं उसपै जो नजरों से दूर है॥ साया उसका यह जग जो कुछ जहूर है॥ जो है ख्याल वहम फहमसों परेसनम्॥ मुरशिदकी सैन वैन से हाजिर हजूर है॥ औ साफ उसकी जात का क्योंकर करूँ वयां॥ क्या ताव है किसी में अकल क्या शऊर है॥ घायल किया है मेरे तंई उसके इश्कनें॥ दिल जान उस सजन पै मेरा चूर चूर है॥ यह काम आशकीका सुनो राम रूप से॥ पहिले फना जो होय तो फिर वही नूरहै॥ ५८४॥

## राग प्रभाती।

वन पड़े तो नेकी करना आखिर तो है मरना॥ धन यौवनके ‍ोर जुलममें इतना नहीं उछलना॥ कभी जालमें फँस जावोगे ‍स जंगलको हरना॥ गनी गरीवनको हक नाहक इतना नहीं रगर- ना॥ दो दिनकी हशमत है तेरी साहिव सों कछु डरना॥ कुफल करें अधरमकी दौलत मिसूल वांसः का फलना॥ अभी तुझे मालूम न पड़ता अंत पड़ेगा भरना॥ जान वूझ टेढे रस्ते पर वंदे कदम न धरना॥ देव देव कह राम राम २ भवसागर पार उतरना॥ ५८५॥

कोई सफा न देखा दिल का यह सांचा बना झिलमिल का ॥ कोइ बिल्ली कोइ बकुला देखा पहिर फकीरी खिलका ॥ बाहर मुख सों ज्ञान छांटते भीतर गोरा छिलका ॥ औरनके पिसबे में शूरमां पटतर लोढ़ा शिल का ॥ राम नाम में अजब आलसी जैसे मरा मंजिल का ॥ राम लगन बिन जप तप झूँठा झूँठा तप का फजिल का ॥ क्या कहें गुरुदेव न पाया महरम आंखके तिल का ॥ ५८६ ॥

तेरी खाक फकीरी दिल सें चाह न छूटी ॥ मान बड़ाई जादिन भाई तादिन किसमत फूटी ॥ अपने में सारो जग देखत रसकी लूटा लूटी ॥ या मति बिन दिन दिन तनु छीयो शिर की कूटा कूटी ॥ पूरी बिपति महंती आई प्रीति रामसे छूटी ॥ सेवा पूजा सब ठग हारी मिसल जालकी खूटी ॥ चेटक नाटक नट विद्यासे सारी खिलकत जूटी ॥ मिले नहीं वसुदेव दुलारे प्राण सजीवन बूटी ॥ ५८७ ॥

हरि सों लागा रहु रे भाई तोरी बनत बनत बनजाई ॥ ऐसा भजन करो घट भीतर छोड़ कपट चतुराई ॥ सेवा बंदगी और अधीनता सहज मिलें रघुराई ॥ दुनियाँ दौलत माल खजाना बनियां बैल चलाई ॥ एक बात मोहिं लाग अचंभव खोज खबर नहिं पाई ॥ स्याही गई सफेदी आई अब क्या करिहो भाई ॥ राम नाम सुमिरन नहिं कीना बिरथा जन्म गँवाई ॥ ध्रुव प्रह्लाद नाम से तर गये तर गये सदन कसाई ॥ हरिकी सरवर कौन करेगो नानक बात बताई ॥ ५८८ ॥

मुख सों राधा कृष्ण बोल तेरा क्या लगेगा मोल ॥ तेरे हाथ पाँव नहिं हलते दश बीस कोश नहिं चलते गिरहों कि गांठ नहिं

खुलती तू मनकी गुंडी खोल ॥ तेरा घोड़ा है बहु रंगी घोडेकी पांच बछेरी यह पांचों फिरें लुटेरी पांचों की बाग मरोर संसार काचकी बाजी तू किस पर होय राजी यह सकली सुपन समाजी तू तिस पर मन ना डोल ॥ तोहिं बहुत गुरू समझावे तू फिर कर जन्म न पावे साँचा हरि चरणों लावे झूँठे जग का नाता तोड़॥५८९॥

## राग कालिंगड़ा ।

लाल तोहि हौंहीं आज मनाऊं ॥ झीनी स्वर सों रट मुरली में राधे राधे गाऊं ॥ नटवर वेप वनाय आपनी भामिनी तुमहिं वनाऊं ॥ अलकन छिटक अंश अपने तब वेणी शीश गुथाऊं ॥ दे तव भाल अरुण वेंदी हों केसर खोर लगाऊं ॥ तुम वैठो गह मोन मानिनी हौं वालि विनय सुनाऊं॥ भ्रुकुटी तान विलोको तुम हौं टोड़ी हाथ लगाऊं ॥ अंवर झटक मोर मुख वैठो हौं नच सम्मुख आऊं ॥ कुटिल बोल बोलो घूंघट ले हौं झुकि नैन मिलाऊं ॥ ललित किशोरी नवल वधू तुम हौं नव रसिक कहाऊं॥ ५९० ॥

प्यारी हा कैसे कर मान रचाऊं ॥ कैसे कर नैन तरेरां तुमपे कैसे कर भौंह चढ़ाऊं ॥ कैसे कर वैन कुटिल निकसै मुख कैसे कर दीठ दुराऊं ॥ कैसेकर झटक नील पट कर सों हाहा तुमहिं खवाऊं॥ कैसे कर विनय ललित मुख प्यारी इन श्रवणनहिं सुनाऊं ॥ ललित किशोरी श्रमित तुमहिं क्यों देख धीर उर लाऊं ॥ ५९१॥

## राग सोरठ ।

पिया ते में क्यों कीनो मान ॥ मोहन आय झरोखा झांके में कीनो अभिमान ॥ लागी लगन गोपाल पिया तो छाँड़

दई कुल कान ॥ पुरुषोत्तम प्रभु आन मिलावो नातर तजूँगी प्रान ॥ ५९२ ॥

तुम सुनिये हो बलि राजा वसुधा काहूकी न भई ॥ सतयुग में हरणाकुश राजा चारों खूट मही ॥ अतिव प्रचंड महीपति राजा वाहूके सँग न गई ॥ त्रेता में रावण भयो राजा कञ्चन कोट मई ॥ इक लख पूत सवा लख नाती लकड़ी काहू न दई ॥ द्वापरमें दुर्योधन राजा नौलख भीड़ सही ॥ सोरा योजन वाके छत्र झुलत रहे मट्टी गिधन लई ॥ सतयुग त्रेता द्वापर कलियुग चारों युगन सही ॥ कहत सूर वई नर झूँठे जिन यह अपनी कही ॥ ५९३ ॥

राम नाम इक सार और सब झूँठो है संसारा ॥ रामको नाम अमीरस भाजन सो मोहिं अधिक पियारा ॥ भाई बंधु अरु लोक कुटुंब सब मात पिता सुत दारा ॥ अंत समय कोइ काम न आवे देखो दृष्टि पसारा॥यह देही सुमिरनको दीनी मिलत न बारंबारा॥ ताको पाय वृथा क्यों खोवत भजत न एको बारा ॥ जगतसिंधु में आन फँस्योहै उठत भँवर भ्रम भारा ॥ युगल चरण की नौका काजै उतर जाय भवपारा ॥ ५९४ ॥

## राग प्रभाती।

राम प्रताप न जाने पिता तू रामप्रताप न जाने ॥ राज पाय बौराने ॥ नरका शंखा मधुकैटभ हरणाकुश बलवाने ॥तिन तिनका तिनका कर तोरयो ऐसे शारँगपाने ॥ जाकी कृपा भई जग विजयी तासों वैर सो ठाने ॥ देखो नैन रैन कर सुपना सब तज भज भगवाने ॥ रोम२ रम रह्यो रमापति वेद पुराण वखाने ॥ निशिदिन अज हर ध्यान धरतहैं तू कैसे रिस माने ॥ सह नहिं सकत त्रास

भक्तनके भक्तन हाथ विकाने ॥ सब कल्यान ज्ञान कर देखो युगल चरण लपटाने ॥ ५९५ ॥

## लावनी ।

कैसे करूं कछु नहिं आवत जिय दुख कैसो भारी है। कोई गाय रावल समझावो यह क्या वात बिचारीहै ॥ आठ मास दश गर्भ में राख्यो शरद गर्म ऋतु न्यारीहै ॥ सो कैसे जननी विष प्यावे वाजी कठिन करारी है ॥ राम नाम डरसो नहिं छोडत हठ कर कहत पुकारी है ॥ वार वार बहु विधि समुझायो विनती कर २ हारी है ॥ ५९६ ॥

हे माता मन शोच न कीजे राम नाम पद भारी है ॥ जहँ जहँ भीर परी भक्तन पर तहँ २ आय निवारी है॥ घट घट में जल थल में व्यापक हरिकी लीला न्यारी है ॥ युगलदास प्रभुके चरणन पर वार वार बलिहारी है ॥ ५९७ ॥

## राग सोरठ ।

राखि लेहु भगवान अवकी राखि लेहु भगवान ॥ खंभ सों मोहिं बांध दीनो खड्ग लीनों तान ॥ करके यत्न अनेक हारो रही एक न आन ॥ अवतो कठिन कृपान ताने लियो चाहत प्रान ॥ मोहिं वेग उवार लीजै सुनिये कृपानिधान ॥ युगल चरण सनेह चाहत धरत तेरो ध्यान ॥ ५९८ ॥

## राग ठुमरी ।

लीजिये करुणानिधान वेग सुरत जनकी ॥ पाप पीन पुण्य क्षीण काय वाक मन मलीन दीन वित्त हीन चित्त आश न गुण गणकी ॥ काल कर्म गुण सुभाव सुखप्रद प्रभु पद विहाय भ्रमत भ्रमत पंथ अमित ऐसी रुचि मनकी ॥ स्वारथ हित द्वार

द्वार बार बार कर पसार लाभ तिरस्कार हानि अशन हूं वसनका॥ जानत हूं प्रभु कृपाल भंजन भव फन्द जाल शरण पाल बान प्रणत दीनता हरनकी ॥ काचो मन राचो नहिं रावरे सनेह साँचो हरे कौन नाथ विन त्रिविध ताप तनकी ॥ द्रुपदसुता जानकी गजेंद्रको उबार पैज राखी प्रह्लाद तथा पांडुके सुतन की ॥ साँचेहूं झूँठ रामदास नाम नाते नाथ कीजिये सम्हार लाज राखो निज पनकी ॥ ५९९ ॥

## राग जंगला।

हरि बिन को राखे पति मेरी ॥ अंधको अंध महा जो दुशासन आन सभा में घेरी ॥ भीषम द्रोण कर्ण से बैठे इनहूं नेक न हेरी ॥ अब मति भ्रष्ट भई सबहिनकी पकरलियो ज्यों चेरी ॥ एक विश्वास यही दृढ़ मेरे कृष्ण कृष्ण कह टेरी ॥ सूरदास प्रभु वसन बढ़ाये ह्वै गयो पर्वत ढेरी ॥ ६०० ॥

कोइ दमका इहां गुजारा रे तुम किस पर पाउँ पसारा रे ॥ इहां पलक झलक दा मेला है कुछ करले यह अब वेला है कोइ पल का इहां नजारा रे ॥ इहां रात सराय का रहना है कछु स्थिर होय न बहना है उठ चलना सांझ सकारा रे ॥ ज्यों जल बीच बतासा है त्यों जग का सभी तमासा है यह अपनी आंख निहारा रे ॥ देखन में जोइ आवै है सभ खाक माहिं मिल जावैहै यह सभी कालको चारा रे ॥ दृष्ट मान सब नाशी है इस कालकी सभ पर फाँसी है इस काल सभनको मारा रे ॥ जिन के दर नौबत वाजे हैं वे तखत छोड़ कर भाजे हैं जिनके लशकर लाख हजारा रे ॥ कई पीर पिगंबर हूएहैं इस काल ने सभी

विगोए हैं यह सभही ऊपर भारा रे॥ कई गौस कुतुव सभ घेरे हैं इस काल ने सभी निवेरे हैं तू किनमें कौन विचारा रे॥ यह मनुप देह कव पावे हैं यह वादही वाद गँवावे हैं क्यों अपना काज विगारा रे॥ ६०१॥

## सवैया।

दीन मलीन दुखी अँगहीन विहंग परयो क्षिति छीन दुखारी॥ राघव दीनदयालु कृपालु को देख दुखी करुणा भइ भारी॥ गीध को गोद में राखि कृपानिधि नैनसरोजन में भरि वारी॥ वारहिं वार सुधारत पंख जटायुकी धूरि जटानसों झारी॥ ६०२॥
वेदविरुद्ध महामुनि सिद्ध सशोक किये सुरलोक उजारयो॥ और कहा कहुं सीय हरी तवहूँ करुणानिधि कोप निहारयो॥ सेवकक्षोभ ते छाँडी क्षमा तुलसी लख्यो राम स्वभाव तिहारयो॥ तौलौं न दाप दलो दशकंधर जौलौं विभीषण लात न मारयो६०३॥

## कवित्त।

नीर भरे नैन मुख वैन हू न सके वोल हैं ना तन सुध सुख ऐन लख आई हैं॥ आली सभ बूझे हर्ष कारण तू कहे क्यों न चैन अति पाय अंग पुल्कावलि छाई हैं॥ वोलीधर धीर वाग देखन् द्वे कुवँर आये अंग अंग शोभा सभभांति सों सुहाई हैं॥ श्याम गौर वे किशोर केसे करि गाय कहूं वैन हैं अनैन नैन वैन नाहिं पाईहै॥ ६०४॥

रूठे क्यों न राजा वाते कछु नहीं काज एक तूही महराजा और कौनको सराहिये॥ रूठे क्यों न भाई वाते कछू न वसाई एक तूहीहै सहाई और कौनपास जाइये॥ रूठे शत्रु मित्र उदासीन आठों याम एक रावरे चरणनके नेहको निवाहिये॥

लोक सब झूठा एक तूहीहै अनूठा सभ चूमेंगे अँगूठा प्रभु तू न रूठा चाहिये ॥ ६०५ ॥

## राग विहाग ।

अबकी राखि लेहु भगवान ॥ हम अनाथ बैठी द्रुम डरियां पारधी साध्यो बान ॥ ताके डर निकसन चाहतहों ऊपर रह्यो शचान ॥ दोऊ भांति दुख भयो कृपानिधि कौन उबारे प्रान ॥ सुमरतही अहि डस्यो पारधी लाग्यो तीर शचान ॥ सूरदास गुण कहँ लग बरणों जै जै कृपानिधान ॥ ६०६ ॥

## राग प्रभाती ।

उठ जाग घुराड़े मार नहीं ॥ यह सोण तेरे दरकार नहीं ॥ इक रोज जहानों जानाहै जा कबरे बिच्च समाना है तेरा गोशत कीड़े खाना है रख चेता मारग विसार नहीं ॥ तेरा साहा नेड़े आया है कछु चोली दाज रँगाया है की अपना आप बजाया है ऐ गाफल तैनूं सार नहीं ॥ तू सोके उमर गँवाई है तेरी साइत नेड़े आई है तू चरखे तंद न पाई है क्या करसी दाज तयार नहीं ॥ तू जिस दिन यौवन मत्तीसैं तेनाल हूरांदे रत्ती सैं हो गाफिल दुनिया सुत्ती सैं हुन बाहीं तेरी बहार नहीं ॥ तू मुड्ढों बहुत कुचज्जी सैं तू हर पूजा तू लज्जी सैं तू खाखा खाणे रज्जी सैं तैं कोलों कोण बेजार नहीं ॥ अज कल्ह तेरा मुकलावा. नी क्यों सुत्ती हैं कर दवानी अनडिठ्यां नाल मलावा नी यह भलके गर्म बजार नहीं तू एस जहानों जायेगी फिर कदम न एथे पायेगी यह योवन रूप बजायेगी तैं रहना विच संसार नहीं ॥ बुल्लाशाहै बिन कोई नहीं एथे औथे दोहीं सराईं संभल संभल कदम टिकाईं फिर आवन दूजीबार नहीं ॥ ६०७ ॥

## राग होरी-भैरव ।

प्रातकाल नंदलाल खेलत हैं होरी ॥ आईं आनंद भरी ब्रज की सब गोरी ॥ कंचन पिचकारी हाथ औ गुलाल झोरी ॥ शीश पाग लटक रही केसर रँग बोरी ॥ वल्लभ गोपाल निरख विहँसत सुख मोरी ॥ ६०८ ॥

## राग भैरव ।

शोभा सदन वदन दोउ देखे ॥ आलस अंग जंग निशि जागे भरे विनोद अपार विशेखे ॥ भूपन वसन मणिन हारावलि ललित नैन काजर छवि रेखे ॥ रसिक खुशाल विलोकत या छवि राधावर सुखसार विशेखे ॥ ६०९ ॥

## राग होरी-देश ।

वीर यह पीर न जाने री मोरी आंखिन मलत अबीर ॥ हटके ते आरोही अटकत भर पिचकारी ताने सुरझावत पट बूंद झपट हँस अतर कपोलन साने ॥ ललित किशोरी निपट हठीलो नट नँद को नहिं माने ॥ ६१० ॥

## राग मालकौंस ।

आली दशरथसुत सुखदेना ॥ भरनैना देखो सो नैना ॥ सुर नर मुनि मन हरन वरन वर कोटि काम सुंदर सुखमंदिर तन मन धन न्योछावर कीनो निरख सखिन मन चैना ॥ कमल-नैन सुंदरकपोल अलकन झलकन कुंडल सुलोल मुसकानमंद सुखकंद चंद मुख मधुर मधुर वर वैना ॥ अंग अंग वारूं अनंग शिव धनुप भंग कर रंग आमन सिया अंग अंग रस रंम रंग मगे रत्नहरी सुख ऐना ॥ ६११ ॥

## राग मलार ।

यह दोउ झूलत रंग हिंडोरें ॥ दशरथ सुत अरु जनकनंदनी चितवन में चित चोरें ॥ नान्ही नान्ही बूंदन पवन पुरवैया बरसत थोरें थोरें ॥ हरी हरी भूमि घटा झुक आई सरयू लेत हिलोरें ॥ हय दल पैदल जग दल रथदल कोट बने चहुँ ओरें ॥ उपवन माहिं मधुर स्वर बोलें कोकिल मोर चकोरें ॥ रत्न जड़ितको वन्यो हिंडोरा रेशम लागी डोरें ॥ अरस परस दोउ झूल झुलावें इक साँवर इक गोरे ॥ वामें बिमल सखी उरझानी अपनी अपनी ओरें ॥ तुलसिदास अनुकूल जानके सियाजी हँसी मुख मोरें ॥ ६१२ ॥

## राग प्रभाती ।

मैं विरागन श्याम दी लाल वे मेरा पीया बतला देयो ॥ इक अंधेरी कोठरी लाल वे जित्थे दीवा न बाती ॥ वाहोंफडके लै चले लालवे कोई सङ्ग न साथी ॥ ऊंचा पीपल जाड़ला लालवे लागरां लैन हुलारे ॥ कोठे चढ़के देखदी लाल वे प्यारा नजर न आवे ॥ दुलड़ी तिलड़ी चौलड़ी लाल वे गल प्रेम जँजीरी ॥ जा पुच्छो बुल्लेशाह नूं मुशकल बनी है फकीरी ॥ ६१३ ॥

## शब्द ।

जिन्हा नूं शौक साईंदा लग्गा सभ कुछ छिर पर झलदे ॥ झक्ख झेड़े बाय अंधेरी वांग पर्वत ना हलदे ॥ मुख विच रज्ज नंग विच कज्जन भुखखे है इस गल दे ॥ कहे ग्वार जिन्हा अखूखीं देख्या क्या कहे सुख पल दे ॥ ६१४ ॥

श्याम विना ऊधो ऐसे भई मैं ज्यों मछली विन पानी ॥ पत्ती रेता पई तड़फूफां वैद किसे ना जानी ॥ कुंडी दरद फराकत न...

देही दरद रजानी ॥ महासिंह साड़ा जीवन ताहीं मिलसी सारँगपानी ॥ ६१५ ॥

माए नी मैं रहां कुआरी चांदी की सुख पाया ॥ सोना देके लाल व्याहज्या तांबा निकल आया॥ खुल्हे केश गले विच मेरे जो लिख्या सो पाया ॥ मयाराम जदतों सातों विछडे तदतों योग कमाया ॥ ६१६ ॥

माए नी सुन मेरि ये माए आप पेयां शिर भारे ॥ लोक जानत हथ मेहँदी रँगुली लोहू भिन्ने हथ सारे ॥ मारां लत्त वुझावां वत्ती अग लावां इस खारे शगना वारे ॥ जिन्हादे नाल मुहव्वत साड़ी लद्द चले वनजारे ॥ ६१७ ॥

माय नी सुन मेरीये माय की तदवीराँ करिये ॥ योगन बनके न मिल्या साँवरा केहडे पंथ नूं फडिये ॥ जा तप करिये माधो वन में वहां सांवरा वरिये ॥ मयाराम साडा जीवन ताहीं जा यमुना डुब मरिये ॥ ६१८ ॥

जबकी श्यामा तैं बंशी बजाई तब मैं आइयाँ वन में ॥ सुन सुन तेरी मुरली दीयाँ वनघोराँ ताकत रही न तन में ॥ रंग रँगीला छैल छबीला ठाकुर मेरा गौआँ चारे वन में ॥ उस दिन ते बलिहारी ऊधो जिस दिन ठाकुर जन्में ॥ ६१९ ॥

वाएनी तू वग्ग सवेले छम छम वगदी जाई ॥ जो कछु हाल असाडा देख्या प्यारे नू आख सुनाई ॥ साडी वलों तूं मिन्नत करके गल विच पलड़ा [illegible] ॥ सूरदास प्रभु रोंदी न छड गये एह गल आख सुनाईं [illegible] ॥

शिर धर मटकी जानी यां लटकी॥श्याम मिला मैनूँ खिलदा ॥ सांवल कोलों नैन छिपाये उस डेरा मल्या दिलदा ॥ सांवल मैंडा मैं सांवल दी फरक न रह्या बिच तिलदा ॥ लख ग्वार पई झख मारे दिल दित्यां ते दिल मिलदा ॥ ६२१ ॥

## राग जङ्गला ।

हटड़ी छोड़ चल्या बनजारा ॥ इस हटड़ी बिच मानक मोती कोइ बिरला परखन हारा ॥ इस हटड़ी के नौ दरवाजे दशवां ठाकुरद्वारा ॥ निकल गई थंमी ढेह पया मन्दर रल गया चिकड़ गारा ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो झूँठा जगत पसारा॥६२२॥

## राग कान्हरो ।

तन मन धन वारों सांवरी सूरत माधुरी मूरत कुण्डल की झलक पर ॥ मुकुट लटक धरन रह्यो मतवारो रह्यो मतवारो ऐन सैन बैन नैन जग में उजियारो ॥ सुर नर मुनि ध्यान धरत मयाराम प्यारो ॥ ६२३ ॥

## राग सोरठ ।

पढ़ो भैया रे कृष्ण गोविंद मुरार ॥ कह प्रह्लाद सुनो रे वालक लीजो जन्म सुधार ॥ को है हरनाकुश अभिमानी जो सकिहै तुम्हैं मार ॥ राखन हार और हैं कोऊ श्याम धरे भुज चार ॥ पूरण पुरुष नरायण स्वामी सो करिहैं रखवार ॥ सूरदास प्रभु हरि सो मीता कभूं न आवे हार ॥ ६२४ ॥

## राग मालकौंस ।

निपट वंकट छबि अटके मेरे नैना ॥ देखत रूप मदन मोहन को पियत पियूप न मटके ॥ वारिज भवां अलकटेढ़ी मनो अति

शिर धर मटकी जानी यां लटकी॥श्याम मिला मैंनूँ खिलदा ॥ सांवल कोलों नैन छिपाये उस डेरा मल्या दिलदा ॥ सांवल मैंडा मैं सांवल दी फरक न रह्या बिच तिलदा ॥ लख ग्वार पई झख मारे दिल दित्यां ते दिल मिलदा ॥ ६२१ ॥

## राग जङ्गला ।

हटड़ी छोड़ चल्या बनजारा ॥ इस हटड़ी बिच मानक मोती कोइ बिरला परखन हारा ॥ इस हटड़ी के नौ दरवाजे दशवां ठाकुरद्वारा ॥ निकल गई थंमी ढेह पया मन्दर रल गया चिक्कड़ गारा ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो झूँठा जगत पसारा॥६२२॥

## राग कान्हरो ।

तन मन धन वारों सांवरी सूरत माधुरी मूरत कुण्डल की झलक पर ॥ मुकुट लटक धरन रह्यो मतवारो रह्यो मतवारो ऐन सैन बैंन नैन जग में उजियारो ॥ सुर नर मुनि ध्यान धरत मयाराम प्यारो ॥ ६२३ ॥

## राग सोरठ ।

पढ़ो भैया रे कृष्ण गोविंद मुरार ॥ कह प्रह्लाद सुनो रे बालक लीजो जन्म सुधार ॥ को है हरनाकुश अभिमानी जो सकिहै तुम्हें मार ॥ राखन हार और हैं कोऊ श्याम धरे भुज चार ॥ पूरण पुरुष नरायण स्वामी सो करिहैं रखवार ॥ सूरदास प्रभु हारि सो मीता कभूं न आवे हार ॥ ६२४ ॥

## राग मालकौंस ।

निपट बंकट छबि अटके मेरे नैना ॥ देखत रूप मदन मोहन को पियत पियूष न मटके ॥ वारिज भवां अलकटेढ़ी मनो अति

सुगंध रस अटके ॥ टेढ़ो कटि टेढ़ो कर मुरली टेढ़ी पाग लर लटके ॥ मीरा प्रभुके रूप लुभानी गिरिधर नागर नटके ॥ ६२५ ॥

## राग वसंत ।

खेलत विपिन वसंत लाडिले नेह भरे पिय प्यारी ॥ रत्न जड़ित सिंहासन बैठे मध्य फुली फुलवारी ॥ तन सुख केसर भीने वागे अनुरागे छवि धारी ॥ भूपन भूपित अंग अंग द्युति दमक चमक मन हारी ॥ ताल मृदंग उपंग बजावत गावत अलि सुख कारी ॥ रस सरिता ललितादिक निर्तत आनँद मगन महा री ॥ उड़त अबीर गुलाल लाल घन वन छवि छाय विहारी ॥ निरखत लाल रूप हित दंपति प्राण संपदा वारी ॥ ६२६ ॥

## कवित्त ।

गगनके मंडलमेंचंद्रमा मसालची किये हैं लाख तारे वाके दीपक दर्वार हैं ॥ ब्रह्माहू वजीर विष्णु कारदार देखियत शंकर दीवान रु गणेश चोवदार हैं ॥ शीलहूकी लक्ष्मी सो सदा अंग संग रहे कुबेर भंडारी और इंद्र जमींदार हैं ॥ कहे अवधूत प्यारे समझ विचार देखो राजनृपति राजा महाराजा करतार हैं ॥ ६२७ ॥

## राग वसंत ।

फूली वनराई वेलरियां कोयल वोले अंव की डार ॥ भौंरा गुंजार करत ऋतु वसंत आई लों खिली वहार ॥ भाँति भाँतिके वृक्ष झुकत झुकत झूम रहे पपीहा पिया पिया कर पुकार ॥ वार वार ग्वाल नार विरत विरत घूम रही हाथ लिये करवा फिरत

हैं चहुँ ओर ॥ हरि दासके प्रभु मुदित मुदित भये मोतिनकी माल गरे सज शृंगार ॥ ६२८ ॥

## राग मालकोस।

पारब्रह्म परमेश्वर पुरुषोत्तम परमानंद नंदनंदन यशोदानंद आनंद कंद श्रीगोविंद ॥ करुणामय कमलनैन कृपासिंधु सर्व चैन पूरण करता किशोर गुणनिधान गोकुल चंद ॥ दीनानाथ दुखभंजन भक्तवछल जगवंदन ॥ जगजीवन जगतनाथ व्रजपति हर दीन बंधु ॥ राम रूप राधावर गोवर्धन कर पर धर रंगनाथ हृषीकेश गावत गुण भये अनंद ॥ मधुसूदन मदनमोहन मुरली धर सर्व सोहन वासुदेव बनवारी काटो दुख द्वंद फंद ॥ जन गरीब यश सुन सुन लाग रही अंतर धुन केशव बनवारी व्रजपति गोकुलचंद ॥ ६२९ ॥

## राग भैरवी।

सब मति हूं ते यह मति भावे ॥ एक अधार नाम यश कीर्त्तन जब कब पार लगावे ॥ धर्म कर्म तीरथ व्रत संयम योग यज्ञ श्रुति गावे ॥ नहिं अधिकार नहीं बल माया चंचल मन न ठरावै॥ नाना ग्रंथ वेद विधि नाना काहेको डहकावै ॥ भक्तराम प्रभु पतित पावन हैं यह भरोस जिय आवे ॥ ६३० ॥

## राग देश।

ग्वारिनि जान उरहनो देह ॥ पूछो तो यह बात श्याम सों किहिं विधि जुरचो सनेह ॥ प्रथम जाय वन वसी वृक्ष ह्वै छाँड ग्राम अरु मेह ॥ एक पाँय सहे मैं सब दुख हिम ग्रीषम अरु मेह ॥

तजे सुभार फूल फल शाखा और सुखाई देह॥ मारयो तन मन अंग सुलाखत विविध बनाये बेह ॥ जा देहीको गर्व करत हो मुरली सों अति नेहु ॥ सूरश्याम यहि भाँति रिझावो तुमहुँ अधर रस लेहु ॥ ६३१ ॥

जिन्हां नूं लग्गे प्रेम तमाचे घर दे कम्मों गैयां॥मात पिता कुल आलम सारा वर्जन सब भौ सैयां॥ लख लख ताने लख लख वदियां वह भी शिरपर सहियां ॥ डुब्ब गया सब लहणा देणा खूह विच पैयां वहियां ॥ उन्हाँदा मुड़न विहारी केहा जेढ़ियाँ प्रेम फाही विच पैंयां॥ ६३२ ॥

## कवित्त।

द्वारकाके वीच पाँसा खेलें हरि रुकमिनि वाही समै भीरजानी पूर्ण भगवंतजी॥ डारे दल श्यामजीने कह्यो मुख अर्ब खर्ब रुकमिनि पूछे यह दाव क्याहे कंतजी ॥ द्रौपदी है भक्त प्यारी दुशासन दुख दीन भारी समै भीर जान देतहों पटंतरी ॥ कहै मयाराम धाम त्याग श्याम दौर आये चीर तो वढाये पीर सहै नहिं संत की ॥ ६३३ ॥

संतन सहाय सदा शंख चक्र धारे गदा पद्म लिये हाथ प्रभु पूरण गोपालजू ॥ भईहों निराश साथ रहा है न कोई मेरे पाउ परों नाथ हरि दीननदयालजू ॥ पाऊँ दुख भारी हा मुरारी सुनो विनै मेरी केशो गिरधारी लज्जा राखो नंदलालजू॥ कहै मयाराम धाम त्याग श्याम दौर आये चीर तो वढाये कहूं पीरे कहूं लाल जू ॥ ६३४ ॥

## राग सोरठ ।

सुवा चल वा वनको रस लीजे ॥ जा वन कृष्ण नाम अमृत रस श्रवण पात्र भर पीजे ॥ को तेरो पुत्र पिता तूं काको मिथ्या भ्रम जग केरो ॥ काल मँजार लेजैहै तोको तू कहे मेरो मेरो ॥ हरि नाना रस मुक्त क्षेत्र चल तोको दिखराऊं ॥ सूरदास साधन की संगति बड़े भाग्य जो पाऊं ॥ ६३५ ॥

## राग विहाग ।

भरोसो दृढ इन चरणन केरो ॥ श्रीयदुनाथ नख चन्द्र छटा बिन सभ जग माँझ अँधेरो ॥ साधन और नहीं या कलि में जासे होय निबेरो ॥ सूर कहा कहे द्विविध आँधरो बिना मोल को चेरो ॥ ६३६ ॥

## राग भैरव ।

सुमिर मन गोपाल लाल सुंदर अति रूप जाल मिटिहैं जंजाल सकल निरखत संग गोपबाल ॥ मोर मुकुट शीश धरे वनमाला सुभग गरे सबको मन हरे देख कुंडलकी झलक गाल ॥ आभूषण अंग सोहे मोतिनके हार पोहे कंठ सिरि मोहे दृग गोपी निरखत निहाल ॥ छीत स्वामी गोवर्द्धन धारी कुवँर नंद सुवन गाइनके पाछे २ धरत हैं लटकीली चाल ॥ ६३७ ॥

## राग देश ।

चार वरन में सोई वडा जिन राधाकृष्णा रटा रटा ॥ काहेको जोडे माल खजाने काहेको छावत ऊंची अटा ॥ जब यमकी तलबी आवेगी छोडजाय सभ लटा पटा ॥ यह दम हीरालाल

अमोलिक पल पल जाता घटा घटा ॥ वहां आया कौल करार कर यहां फिरता तू नटा नटा ॥ अपने कुटुंबको ऐसा देखे पलक उठाये पटा पटा ॥ जब तेरा हंसा चल्या जातहै छोड जाय तू राजपटा ॥ यह संसार मतलब का गरजी वातां करता झूँठ-मठा ॥ चन्द्रसखी भज बालकृष्ण छवि कानन कुंडल मुकुट-जड़ा ॥ ६३८ ॥

## राग होरी जंगला ।

कैसे होरी खेलों पिया सँग दुबिधा रार मचाय रही रे ॥ पांच पचीसों फाग रच्योंहै ममता रंग बनाय रही रे॥ नाचत लाज कर्म के आगे संशय भाव बताय रही रे ॥ करके शृंगार कुमति बैठी भर्मके घुँघुरू बजाय रही रे ॥ यह तीनों ताल मृदंग बजावें मैं मैं रागिनी छाय रही रे ॥ कपट कटोरा मधु विप भर २ तृष्णा मन को छकाय रही रे ॥ याहि जीवको वश कर अपने हंसको काग बनाय रही रे ॥ जान बूझके सुनो भाई साधो संत जना ने पीठ दई रे ॥ दास कबीर कहैं कर जोरी हमरी तो ऐसीही बीत गई रे ॥ ६३९ ॥

## राग चौबोला ।

कोइ हाल मस्त कोइ माल मस्त कोइ तूती मैना सूये में ॥ कोइ खानमस्त पहिरान मस्त कोइ राग रागनी धूये में ॥ कोइ अमल मस्त कोइ रमल मस्त कोइ सतँरज चौपड़ जूये में ॥ इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब गिरे अविद्या कूयेमें ॥ ६४० ॥ कोइ अकल मस्त कोइ शकल मस्त कोइ चंचलताई हांसी में ॥ कोइ वेद मस्त कोइ तिब्ब मस्त कोइ मक्केमें कोइ काशी में ॥

कोइ ग्राम मस्त कोइ धाम मस्त कोइ सेवक में कोइ दासी में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब फँसे अविद्या फाँसी में ॥६४१॥

कोइ पाट मस्त कोइ ठाटमस्त कोइ भैरव में कोइ काली में ॥
कोइ ग्रंथ मस्त कोइ पंथ मस्त कोइ श्वेत पीत रँग लाली में ॥
कोइ काम मस्त कोइ खाम मस्त कोइ पूरण में कोइ खालीमें ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब बँधे अविद्या जाली में॥६४२॥

कोइ हाट मस्त कोइ घाट मस्त कोई वन पर्वत औजारा में ॥
कोइ जात मस्त कोइ पांत मस्त कोइ तात भ्रात सुत दारा में ॥
कोइ कर्म मस्त कोइ धर्म मस्त कोइ मसजिद ठाकुरद्वारा में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब बहे अविद्या धारामें ॥६४३॥

कोइ राज मस्त गज वाजि मस्त कोइ छप्पर में कोइ फूले में ॥ कोइ युद्ध मस्त कोइ क्रुद्ध मस्त कोइ खड्ग कुठार वसुले में ॥ कोइ प्रेम मस्त कोइ नेम मस्त कोइ छीके में कोइ झूले में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब पड़े अविद्या चूले में॥६४४॥

कोइ साक मस्त कोइ खाक मस्त कोइ खासे में कोइ मलमल में ॥ कोइ योगमस्त कोइ भोग मस्त कोइ स्थिति में कोइ चलचल में ॥ कोइ ऋद्धि मस्त कोइ सिद्धि मस्त कोइ लेन देन की गल गल में ॥ इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब फँसे अविद्या दलदल में ॥ ६४५ ॥

कोइ ऊर्द्ध मस्त कोइ अधो मस्त कोइ बाहरमें कोइ अंतरमें ॥
कोइ देश मस्त बिदेश मस्त कोइ औषधि में कोइ मंतर में ॥
कोइ आप मस्त कोइ ताप मस्त कोइ नाटक चेटक तंतर में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब भ्रमे अविद्या जंतर में ॥६४६॥

कोइ सुष्ट मस्त कोइ तुष्ट मस्त कोइ दीरघ में कोइ छोटे में॥
कोइ गुफा मस्त कोइ सुफा मस्त कोइ तूँबे में कोइ लोटे में॥
कोइ ज्ञान मस्त कोइ ध्यान मस्त कोइ असली में कोइ खोटे में॥
इक खुद मस्ती विन और मस्त सब रहे अविद्या टोटे में॥६४७॥

यह लौकिक मस्त कहाँ लों वरणों है मायाके दंगल में॥ कौन करे तिनकी गिनती सब जकड़े हैं दृढ संगल में॥ छिनमें रुष्ट तुष्ट इक छिनमें स्थिती सदा अमंगल में॥ इक खुद मस्ती विन और मस्त सब भूले अविद्या जंगल में॥ ६४८॥

## शब्द।

तर तीव्र भयो वैराग तो मान अपमान क्या॥ जान्यो अपना आप तो वेद पुराण क्या॥ खुदमस्ती कर मस्त तो मदिरा पान क्या॥ किंचा जिनको देह अध्यास तो आतमज्ञान क्या॥६४९॥

वीतरागको संसारकी लोड़ क्या॥ तृणवत् जान्यो जगत तो लाख करोड़ क्या॥ चाह रज्जू सों वँध्यो तो फेर मरोड़ क्या॥ किंचा भ्रांति साथ विवाद तो फिर होड़ क्या॥ ६५०॥

ततपद त्वंपद अर्थ भली विधि जानिये॥ वाच्य लक्ष्य का भेद युगल पहिचानिये॥ विरोधी अंश को त्याग अविरोधी मेलिये॥ किंचा या विधि भव संसार युगत सों हेलिये॥ ६५१॥

## राग कान्हरा।

होत सो जो रघुनाथ ठटी॥ पच पच रहे सिद्ध अरु साधक मुनि तबहूं बधी न घटी॥योगी योग धरत मन अपने शिर पर राख जटी॥ ध्यान धरत महादेव अरु ब्रह्मा तिनहूँ पे न घटी॥ यती

तपी तापस अराधे कोऊ पुनि रहै पती ॥ सूरदास भगवंत भजन बिन कर्म फाँस न कटी ॥ ६९२ ॥

## राग बिलावल ।

रे मन जन्म पदारथ जात॥ बिछुरे मिलन बहुरि कब ह्वै है ज्यों तरुवरके पात ॥सुनत बात कफ कंठ विरोधी रसना टूटी बात ॥ प्राण लिये यम जात मूढ़ मति देखत जननी तात ॥ छिन इक माहिं कोटि युग बीतत पीछे नरककी बात ॥ यह जग प्रीति सुआ सेमरको चाखत ही उडि जात ॥ यमके फंद नहीं पड़ बौरे चरणन चित्त लगात ॥ कहत सुर वृथा यह देही अंतर क्यों इतरात॥६९३॥

## राग रामकली ।

अपनो आप मैंने जो बिसरचो ॥ जैसे श्वान कांच मंदिर में भ्रमि भ्रमि भूंकि मरचो ॥ ज्यों केहरि प्रतिबिंब देखके आपन कूप परचो ॥·जैसे गज लख फटिक शिला में दशनन जांय अरचो॥ मर्कट मूठ छांड नहिं दीनी घर घर भ्रमत फिरचो ॥ सूरदास नलि-नीको सुअना कहु कौने पकरचो ॥ ६९४ ॥

## राग भूपाली ।

विश्वपतीके ध्यानमें जिसने लगाई हो लगन ॥ क्यों न हो उसको शांती क्यों न हो उसका मन मगन ॥ काम क्रोध लोभ मोह शत्रु हैं सब महावली ॥ इनके हननके वास्ते जितनाहो तुझसे कर यतन ॥ ऐसा बना सुभावको चित्तकी शान्तीसे तू ॥ पैदा न ईर्षाकी आंच दिलमें करे कहीं जलन ॥ मित्रता सबसे मनमें रख त्यागके वैर भावके ॥ छोंडदे टेढी चालको ठीक कर अपना तू चलन ॥ जिससे अधिक न है कोई जिसने रचा हे यह

जगत् ॥ उसकाही रख तू आसरा उसकी ही तू पकड शरन ॥ छोड़के राग द्वेषको मनमें तू उसका ध्यान कर ॥ तुझपे दयाल होवेंगे निश्चय है यह परमात्मन् ॥ जैसा किसीका हो अमल वैसाही पाता है वह फल ॥ दुष्टोंको कष्ट मिलताहै शिष्टोंका होता दुख हरन ॥ आप दया स्वरूप हैं आपही का है आसरा ॥ किरपा दृष्टि कीजिये मुझपे हो वक्त जब कठिन ॥ मनमें हो मेरे चांदना मोक्ष का रस्तामिले ॥ मारके मन जो केवला इंद्रियों को करे दमन ॥ ६५५॥

## अथ रागरत्नाकरकी आरती।

जय जगदीश हरे ॥ भक्त जनोंके संकट छिनमें दूर कर ॥ जो ध्यावै फल पावे दुख विनशे मन का ॥ सुख संपति गृह आवे कष्ट मिटे तन का ॥ मात पिता तुम मेरे शरण गहूं किसकी ॥ तुम विन और न दूजा आश करूं जिसकी ॥ तुम पूरण परमात्मा तुम अंतरयामी ॥ पारब्रह्म परमेश्वर तुम सबके स्वामी ॥ तुम करुणाके सागर तुम पालनकरता ॥ मैं मूरख खल कामी कृपा करो भरता ॥ तुम हो एक अगोचर सबके प्राणपती ॥ किस विधि मिलूं गुसाईं तुमको मैं कुमती ॥ दीनबंधु दुखहरता ठाकुर तुम मेरे ॥ अपने हाथ उठावो द्वार परया तेरे॥ विषय विकार मिटावो पाप हरो देवा ॥ श्रद्धा भक्ति वढावो सन्तनकी सेवा ॥ ६५६ ॥

जय सच्चिदानन्द ॥ ॐ तत् सत् ॥

इति श्रीरागरत्नाकरे चतुर्थ भाग सम्पूर्णम् ॥

समाप्तोऽयंग्रंथः।

## छन्द।

राम कृष्ण रस रसिक चकोरहु पियहु मधुर रस अमी अघाय ॥
जाते क्षुधा तृषा नहिं लागै कोह मोह रुज जाय नशाय ॥
पियतहि जगै भक्ति उर प्रभुकी कलिमल भगै लगै नहिं देर ॥
भवनिधि तरन उपाय अन्य जग यहि ते सुलभ न दूसर हेर ॥
कृत युग ध्यान यज्ञ त्रेता महँ द्वापर किये चरणकी सेव ॥
जो गति लहत जीव सो कलिमइँ प्रभु गुण गाय सहजमहँ लेव ॥
रागनको भंडार ग्रंथ यह अति उदार लखि सज्जन वृन्द ॥
पढैं सुनैं गावैं लवलावैं पावैं परम ब्रह्म आनंद ॥
बाल चरित्र कृष्ण रघुवरको लीला ललित लिखी यहि माह ॥
अहै गायकनको जीवन धन भगतन भगति सिंधु शक नाहिं ॥
मति अनुसार सुधारि यथा विधि रामकृष्ण पदरज लवलीन ॥
शो धन कियो बंदि कवि याकहँ जस कछु प्रभु उर प्रेरण कीन ॥
खेमराजकी विनय कान करि धरि उर ध्यान गुनहिं मतिमान ॥
भूल चूक लखि करहिं क्षमापन प्रभु गुण ग्रथित ग्रंथ यह जान ॥

आपका कृपाभिलाषी—

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालयाध्यक्ष—मुंबई.